और श्वेताम्बरियोंने उसे मोल ले लिया। इसी प्रकार अन्तरीक्ष पार्श्वनाथका मुकदमा भी बहुत कुछ श्वेताम्बरोंके पक्षमें फैसल हुआ। जब हम यहांसे और आगे किसी हर्षकी आशामें चढ़ते हैं तो फिर निराश होना पड़ता है। लज्जा एवं दुःखकी बात है खंडगिरीसे ३ जैन मूर्तियोंको पटना अजायबघरवालोंका उठा ले जाना। जो अभी हालमें जैन समाजके घोर आन्दोलन और सत्याग्रहकी आवाजसे बिहार सरकारने वापस लौटाई हैं। इसके बाद ही फिर जैन समाजको धार्मिक आघात सहना पड़ा। वह है कलकत्तेके कोल्हूटोला मंदिरका लूटा जाना, शास्त्रोंको फाड़ा जाना और मूर्तिको तोड़ा जाना एवं चुरा ले जाना। यदि यहीं पर इन धार्मिक आघातोंकी इति हो जाती तो भी अच्छा था परन्तु नहीं उधर बटेश्वरमें जिनेन्द्र देवकी मूर्तिका निकालना रोका गया और इधर आबूके मंदिरमें साहब लोग जूते पहिने घुस गये। इस प्रकार आघातों पर आघात सहते हुये समाज जर्जरित हो ही रही थी कि इतनेमें फिर शोलापुरसे समाचार आया कि दानवीर सेठ बालचंद रामचंद और सेठ फूलचंद रामचंदको विकराल कालने जैन समाजसे सदाके लिये छीन लिया। लिखते हुए दुःख होता है कि समाजके ये घाव पूरे भी नहीं थे कि युद्धज्वर, एन्फ्लुआने भी समाजके क्षत शरीरमें एकदमसे कई घाव कर दिये। ये घाव—जातिमत्रोधकके सम्पादक, सुलेखक और सुवक्ता बाबू दयाचंद्रजी गोयलीय, सेठ दामोदरदासजी मथुरा, पं० उमरावसिंहजी सुनपत, बाबू छेदीलालजी रईस बनारस, उपसभापति स्या० म० वि० काशी, बाबू छेदीलालजी अग्रवाला, कलकत्ता और पं० ब्रजलालजीके वियोगसे हुए हैं। इसी वर्ष जैन सिद्धांतों पर भी खूब हाथ साफ किये गये—अनेक जैनशास्त्रोंका खंडन हुआ है और कहा गया है कि ये सर्वज्ञ भाषित नहीं हैं। इस प्रकार जैन समाजको इस वर्ष अनेक दुःखप्रद घटनाओंका सामना करना पड़ा है। संतोष केवल यही हुआ है कि इस वर्ष इन्दौरके दानवीर रायबहादुर सेठ हुकमचंदजी 'सर' की पदवी से विभूषित किये गये हैं और दिल्लीमें महिला आश्रम, कारंजामें महावीर ऋषभ-ब्रह्मचर्याश्रम, और शिमलेमें जैन मन्दिरकी स्थापना हुई है। श्रीयुक्त पं० अर्जुनलालजी सेठीकी नजरबन्दीका दुःख इस वर्ष भी ज्योंका त्यों बना रहा।

हमें इस बातका भी खेद है कि अनेक विघ्न बाधाओंके कारण इस वर्ष दिगम्बरजैन नियमित प्रकार पाठकोंकी सेवामें नहीं पहुंच सका है। ग्राहकगण संतोष रखें इस वर्ष समय ही पर सेवामें पत्र भेजनेका पूर्ण ध्यान रखा जायगा।

* * *

**शिखर सम्मेदका मामला।**

चार वर्षसे युरोपमें जो युद्ध चल रहा था—जिसमें लाखों मनुष्योंकी प्राणाहुति दे दी गई और अरबों रुपया अग्नि और पानीमें झोंक दिया गया—वह भी शान्त हो गया। भारतवर्षमें जो हिन्दू मुसलमानोंका वैमनस्य शताब्दियोंसे

चला आ रहा था वे भी आज कन्धेसे कन्धे मिलाकर देशकी उन्नतिमें लग गये; परन्तु शोकके साथ लिखना पड़ता है कि दिगम्बरियों और श्वेताम्बरियोंका युद्ध-पारस्परिक वैमनस्य जो वीस वर्षसे भी अधिक समयसे चल रहा है अभी तक शान्त न हुआ। दोनों पक्षोंके कई नेता इसी युद्धमें वीरगतिको प्राप्त हो गये और अब तक लाखों रुपये सरकार और वकीलोंके जेवमें गये, पर परिणाम वही जो पहिले था। हम एक वार फिर दोनों पक्षोंके नेताओंसे निवेदन करते हैं कि यदि जैन धर्म और जैन समाजकी उन्नति अभीष्ट है तो किसी उपायसे इस धार्मिक युद्धको बन्द करो। अदालतके फैसले पर ही भरोसा रखनेसे यह युद्ध शान्त नहीं होनेका। इसके लिये सबसे उत्तम उपाय यही है कि दोनों पक्षवाले आगे बढ़कर हाथमें हाथ मिलायें और कहें कि हम दोनों परमपिता महावीर स्वामीके पुत्र हैं—भाई भाई हैं—हमारा और तुम्हारा लड़ाई झगड़ा कैसा।

❀ ❀ ❀

**विशेष अंक-** हम पहिले ही निवेदन कर चुके हैं कि इस वर्ष विशेष अंक निकालनेका पूर्ण विचार नहीं था परन्तु पीछेसे हमारा विचार हो गया। समय बहुत हो चुका था इस कारण शीघ्रतासे काम हुआ—इसीसे हम इस अंकको सर्वांग सुन्दर नहीं बना सके हैं। तब भी इसमें विद्वानोंके लेख और कविताएं सुपाठ्य हैं। हिन्दी भाषाके लेखोंमें पं० उमरावसिंहजी न्यायतीर्थ, बाबू सूरजभानजी वकील, बाबू ज्योतिप्रसादजी आदिके लेख ध्यानसे पढ़ने योग्य हैं। मि० हरबर्टवारेन लन्डन और मि० चंपतराय जैन बैरिस्टर हरदोईके अंग्रेजी भाषाके लेख भी पठनीय हैं।

गत वर्षोंमें हम पाठकोंकी सेवामें अनेक तीर्थों, प्रसिद्ध स्थानों, संस्थाओं, धनवानों, विद्वानों, त्यागियों और मुनियोंके चित्रोंके सिवाय विदेशीय विद्वानोंके भी चित्र समर्पण कर चुके हैं। इस वर्ष भी अजमेर, रामटेक, सिंहपुरी, चन्द्रपुरीके भव्य दर्शनीय दि० जैन मन्दिरोंके चित्रोंके सिवाय स्वर्गवासी सेठ बालचन्द रामचन्द और फूलचन्द रामचन्दजी शोलापुरके चित्र उनकी कृतियोंके स्मरण करानेके लिये पुनः दिये गये हैं। हमें विश्वास है कि इस वर्ष हम जो कुछ लेकर पाठकोंकी सेवामें उपस्थित हो सकें हैं उसे अवश्य स्वीकार करेंगे जिससे हम भी अपने परिश्रमको सफल समझेंगे।

❀ ❀ ❀

**इस वर्षका उपहार।** दि० जैन समाजमें यही एक मात्र ऐसा पत्र है जो साल भर तक पत्र देनेके अतिरिक्त तीन चार रुपयेकी पुस्तकें भी ग्राहकोंको भेट स्वरूप देता है। इस वर्ष भी दि० जैनके ग्राहकोंको **स्व० दानवीर सेठ माणिकचन्दजीका ९०० पृष्ठका जीवनचरित्र** सुंदर पक्की जिल्दका १।) उपहारी मूल्य और डाकव्यय ।) लेकर उपहारमें दिया जायगा। जीवन चरित्र तैयार हो गया है शीघ्रही नय पत्रके मूल्य ३)- की वी० पी० से ग्राहकोंकी सेवामें भेजा जायगा।



## चित्र परिचय।

**स्वर्गवासी सेठ बालचन्द्रजी रामचन्द्रजी और सेठ फूलचन्द्रजी रामचन्द्रजी** सोलापुरके चित्र हैं–इनके विषयमें विशेष वर्णन–'दो सेठोंकी शोचनीय मृत्यु' शीर्षक लेखसे ज्ञात होगा।

**अजमेरका दि० जैन मन्दिर और नशियां**–यह दोनों मन्दिर और नशियां (बाहरी मन्दिर) श्रीयुत रायबहादुर सेठ नेमीचन्द्रजी टीकमचन्द्रजीके निर्माण कराये हुये हैं। मन्दिरके भीतर काशी अयोध्या आदि तीर्थों और नगरोंकी रचना सोनें चांदीसे की गई है जिसमें लाखों रुपया व्यय हुआ है–सेठजी ऐसे प्रभावनाके कार्यको करके अपना नाम अमर अमर कर गये हैं। यह दोनों स्थान दर्शनीय हैं–अजमेर जानेवालोंको इन स्थानोंको देखना न भूलना चाहिये।

**श्री अतिशय क्षेत्र सिंहपुरीका दि० जैन मन्दिर**–यह श्री श्रेयांसनाथ महाराज ग्यारहवें तीर्थंकरका मन्दिर जन्मकल्याणकके समयका है। मंदिरजीमें एक पद्मासनस्थ प्रतिबिम्ब श्यामवर्ण श्रेयांसनाथ स्वामीकी ३ फुटके अनुमान ऊँची विराजमान है–प्रतिबिम्ब पर स्थापनाका संवत १९०० लिखा है। यह स्थान बनारससे छः मील दूर सारनाथ स्टेशनसे एक मीलपर सारनाथ ग्राममें है। यहां जैनी कोई नहीं है। ५०–६० मनुष्योंके रहने लायक एक धर्मशाला है। यहांका प्रबन्ध बनारसके जैनी भाइयोंकी ओरसे होता है।

**श्री अतिशय क्षेत्र चन्द्रपुरी वा चन्द्रावतीका दि० जैन मन्दिर**–यह मन्दिर बनारससे १४ मील और सारनाथ रेल्वे स्टेशनसे ५ मील गंगा नदीके किनारे है। चन्द्रपुरी–चन्द्रावती यह तीनसौ वर्ष पहिले रघुवंशी सरदार देवमनका देवस्थान था। उनका बनाया हुआ किला भी गंगाके किनारे है। यह मन्दिर श्री भगवान चन्द्रप्रभके जन्म कल्याणके समयका है। इसमें श्यामवर्ण पद्मासन दो फुटके अनुमान ऊंची प्रतिमा महाराज चन्द्रप्रभकी विराजमान है। छोटी बड़ी ६ प्रतिबिम्ब और हैं। यह मन्दिर स्वर्गवासी बाबू देवकुमारजी आराके पितामह बाबू प्रभूदयालजीका बनवाया है। इसका प्रबन्ध भी उन्हींकी ओरसे होता है। मंदिरके पास एक धर्मशाला है।

**श्री अतिशय क्षेत्र रामटेकके दि० जैन मन्दिर**–यह स्थान मध्य प्रदेशमें नागपुरसे २४ मील दूर है–जी० आई० पी० रेल्वेका यहां स्टेशन भी है। यहां कुल आठ मंदिर हैं। कई मंदिर प्राचीन हैं–सबसे पुराना मंदिर लाल पत्थरका बना है। इसमें श्री शान्तिनाथ स्वामीकी प्रतिमा चतुर्थ कालकी जो अति मनोज्ञ और १५ फुट ऊँची है। इन्हींमेंसे कई मंदिरोंका यह दृश्य है।

**श्री अतिशय क्षेत्र रामटेकके मंदिरके–समवशरणका** यह प्रतिबिम्ब है–यह ऐसी शिल्पकलाका उदाहरण है जो देखते ही बनता है।



**चतुर्थ वार्षिक रिपोर्ट**–जैन श्वेताम्बरी तेरापंथी सभा कलकत्ता। यह रिपोर्ट माघ शुक्ल सं० १९७२ से चैत्र शुक्ल १९७५ तककी है। विवरणके पश्चात सभाश्रित पुस्तकालयका परिचय है। इसके बाद उक्त समयके आय व्ययका आंकड़ा है। आय ८४१२।=॥ है और खर्च ५३४०|||=)||| हुआ है। सभामें पूंजी ६०७७॥)-है। सभा द्वारा कोई आदर्श कार्य हो यह हमारी इच्छा है। रिपोर्ट केशरीचंद कोठारी ११९ केनिंगस्ट्रीट कलकत्ताको लिखनेसे मिल सकती है।

**जैन समाचार**–श्री जैन सिद्धान्त भुवन बम्बईका यह मुख पत्र है। इसी वर्षसे निकलना प्रारम्भ हुआ है। आसोज मासका दूसरा अंक हमारे पास समालोचनार्थ आया है। इसमें ४ पेज हैं। पत्रके आधे भागमें भुवनके उद्देश्य और सूचीपत्र है। शेषमें तीन लेख हैं। जैन समाचार एक भी नहीं है। वार्षिक मूल्य सर्व साधारणसे १) रुपया, भुवनके सभासदोंको मुफ्त दिया जाता है। इसके लिये मैनेजर श्री जैन सिद्धान्त भुवन बम्बई नं० ४ से पत्रव्यवहार करना चाहिये।

**द्वारिकादास ग्रन्थमालाका** छठा और दसवां पुष्प। दोनोंका नाम भजनाम्रत है। ६ठे पुष्पके रचयिता बाबू फूलचन्द्र जैन फिरोजाबाद हैं और 'प्रकाशक' श्रीमती वसुधादेवी जैन हैं–मूल्य -)॥ है। १० वें पुष्पकी 'संग्रहकर्त्ता' स्व० विदुषीरत्न श्रीमती वसुधादेवी जैन हैं और प्रकाशक ६ठे पुष्पके रचयिता हैं–मूल्य =)॥ है। दोनों पुष्पोंमें गजल रसिया आदि छन्दोंमें स्त्री और पुरुषोंके गाने लायक उपदेशी भजन हैं। ६ठा पुष्प बी. ए. सी. डी. जैन एण्ड कम्पनी और १० वां पुष्प मैनेजर आनन्द पुस्तकालय शिकोहाबाद ( यू० पी० ) से मिलता है।

**जैनधर्मके विषयमें सम्मतियां** प्रथम भाग–इस पुस्तकमें जैन धर्मके विषयमें अजैन विद्वानोंकी सम्मतियोंका संग्रह है–जिसे श्रीयुत मास्टर पं० विहारीलालजी बी० ए० अमरोहाने संग्रह किया है। यह पुस्तक सर्व साधारणमें प्रचार करने योग्य है जिससे जैन धर्मके विषयमें जो सम्भ्रान्त विचार फैल रहे हैं वह दूर हों। पुस्तकका मूल्य )॥ सैकड़ा ३) है। अजैन विद्वानोंको विना मूल्य। मंत्री जैन धर्म संरक्षिणी सभा अमरोहाको लिखनेसे प्राप्त कीजिये।

**श्री सामायिक प्रतिक्रमण सूत्र**–४२ पृष्ठकी पुस्तक है। इसमें श्वेताम्बर शास्त्रानुसार सामायिक और प्रतिक्रमण सूत्रका विधि सहित Mr L. C. Ranka ने वर्णन किया है। मूल्य एक प्रतिका =) सैकड़ा १५) **श्री आनुपूर्वी या नित्यस्मरण**–इसमें नित्यस्मरण किसका और किस प्रकार करना चाहिये इसका वर्णन है। मूल्य एक प्रतिका )॥ १०० प्रति ४।) इन दोनों पुस्तकोंके प्रकाशक गीरतनमल कोठारी और प्रचारक मंत्री श्री आत्मशोधक जैन पुस्तक मंडल अजमेर हैं।

**कच्छी जैनमित्र**—का विशेष अंक। इसके मुखपृष्ठ पर म० गांधीकी कई अवस्थाओंका चित्र बड़ा ही मनोहर और आकर्षक है जिससे महात्मा गांधीके सारे जीवनचरित्रका परिज्ञान हो जाता है। इसमें अनेक लेख, कविता और गल्पें हैं जो अच्छे लेखकोंकी लेखनी द्वारा लिखी गई हैं। हम सम्पादक और प्रकाशकके उत्साहकी सराहना करते हुए गुजराती जाननेवाले ग्राहकोंसे कहेंगे कि इसके ग्राहक अवश्य बनें। मेनेजर 'कच्छी जैनमित्र' काथाबाजार बम्बईको लिखनेसे मिलता है। वार्षिक मूल्य ४) है।

**जैनलोकांचा इतिहास** अथवा प्रथमानुयोग शास्त्र। यह पुस्तक मराठीमें श्री चन्द्रसागर ग्रन्थमालाका द्वितीय पुष्प है। लेखक हैं अनंततनय और प्रकाशक ग्रन्थमालाके सेक्रेटरी भैरप्पा पद्मप्पा पाटील होगूर (बेलगांव)। पुस्तकमें, चौबीस तीर्थंकरों, १२ चक्रवर्ती आदि त्रेशठ शलाका पुरुषोंका संक्षेपमें वर्णन है फिर वीर निर्वाणके ७०० वर्ष बाद तक केवली, श्रुत केवली और ग्यारह अंग, दश पूर्वके पाठी जो महात्मा हो गये उनके नाम निर्देश हैं, फिर वीर निर्वाण सं. २०.से १८०० वर्ष तक जो आचार्य और कवि हो गये उनके जीवन काल और नाम दिये हैं तथा उनका संक्षेपमें वर्णन भी दिया है। उनके बाद कर्णाटक जैन कवियोंका वर्णन देकर जैन राजाओंका वर्णन है फिर, जैन ग्रन्थों, तीर्थों, पर्वों और अजैन विद्वानोंकी जैन धर्मके विषयमें सम्मतियां देकर पुस्तक समाप्त की गई है। पुस्तकका कागज, छपाई आदि उत्तम है। मूल्य १२ आने। प्रकाशकसे प्राप्य।

**श्री ओसवाल जैन संस्थाएं** अजमेरकी रिपोर्ट है। इसमें ता० २७ अप्रेल सन् १९से ३० जून १८ तकका हिसाब और दातारोंकी नामावली है। अजमेरमें ओसवाल जैन स्कूल, छात्रावास (जो आजकल बंद है) और कन्याशाला यह तीन संस्थाएं हैं परन्तु कागज और छपाईकी मंहगाईके कारण केवल स्कूलका ही व्योरा दिया जा सका है। इतने समयमें करीब ८०००) का खर्च हुआ और आमदनी भी ९०००)से अधिक ही हुई है। ओसवाल भाइयोंको इन संस्थाओंकी सहायता करना और इनसे लाभ उठाना चाहिए।



**मन्दिर निर्माण**—शिमले जैसे महत्वके स्थानमें श्री जिनेन्द्रदेवके मंदिरकी स्थापना हो गई।

**अनाथाश्रम**—देहलीके भारतवर्षीय जैन अनाथाश्रममें उन बालकोंके पालन पोषणका प्रबन्ध किया गया है जिनका कोई रक्षान्वेषण करनेवाला न हो। जैन विधवा स्त्रियों और अपाहिज स्त्री पुरुषोंको भी मासिक वृत्ति आश्रमकी ओर से दी जाती है। पत्रव्यवहार बा० महावीरप्रसाद जैन मेनेजर आश्रमसे करना चाहिये।

**सेठीजीके लिये कमीशन**—श्रीयुत पं० अर्जुनलाल सेठी बी० ए० जो कई वर्षोंसे वेल्लोरके किलेमें नजरबंद हैं उनके मुकदमेकी जांचके लिये भारत सरकारने एक कमीशन

बैठाया है। बाबू अजितप्रसादजी वकील लखनऊने कमीशनके पास एक प्रार्थना पत्र भेजा है आशा है सेठीजी अब शीघ्र बंधनमुक्त होंगे क्योंकि वे निर्दोष हैं।

**ब्रह्मचर्याश्रम**-कारंजा (आकोला)में श्री महावीर ब्रह्मचर्याश्रमकी स्थापना हुई है। बी० ए० तक शिक्षा प्राप्त अविवाहित नवयुवक दुधनी (शोलापुर) निवासी देवचंद सूरचंदजीने इस आश्रमके लिये जीवन अर्पण कर दिया है। शीघ्र ही इसके लिये एक लाखका ध्रुवफंड किया जायगा। धर्मशिक्षा देनेके लिये श्रीमान पं० वंशीधरजी शास्त्री नियत हैं।

**सूचना**-श्री ऋषभ ब्रह्मचर्याश्रमकी प्रबन्ध कारिणी कमेटीकी बैठक पहाड़ी पर दिहलीमें ता० ३१ दिसम्बर और १ जनवरी सन् १९को होगी। जिसमें स्थान, उद्देश्य और पठनक्रम तथा कार्यकर्त्ताओंकी नियुक्ति पर विचार होगा।

**मिलगई**-खण्डगिरीसे जो तीन जैनमूर्त्तियां पटनाके अजायबघरवाले ले आये थे वह ता० ११ नवम्बरको वापस मिलगई।

**शोकजनक मृत्युएं**- थोड़े ही दिनमें जैनसमाजकी गोदमें कई सज्जनोंको निर्दयी कालने छीन लिया। उनमेंसे सेठ दामोदरदासजी मथुरा, ला० प्रभूदयालजी, बाबू छेदीलालजी रईस बनारस उपसभापति श्री स्याद्वाद महाविद्यालय काशी, जाति प्रबोधकके संपादक श्रीयुत बाबू दयाचंदजी गोयलीय बी० ए०, पं० उमरावसिंहजी गुजरान, पं० प्रभुलालजी सिद्धान्तशास्त्री, बा० छेदीलालजी अग्रवाल कलकत्ताका स्वर्गवास होनेसे जैनसमाजकी बहुत क्षति हुई। हम उक्त लोकान्तरित आत्माओंके लिये हृदयसे शोक प्रकाश करते हैं और उनके कुटुंबियोंसे समवेदना प्रगट करते हैं तथा उनकी आत्माओंको शांति मिले एतदर्थ इष्ट देवसे प्रार्थी हैं।

**रथ यात्रा**-श्री कुलभूषण देशभूषणके *निर्वाण स्थान कुंथलगिरीमें मि० मार्गशीर्ष सु०* १९ को रथोत्सव और सेतवाल जैन सभा होगी।

## दानवीर दो सेठोंकी शोचनीय मृत्यु।

हमको लिखते हुए अत्यंत दुःख होता है कि सोलापुरके सुप्रसिद्ध दानवीर व्यापारी गांधी हरीभाई देवकरणजी नामकी फॉरमके मालिक व भारतीय जैनसिद्धांत प्रकाशिनी संस्थाके परम संस्थापक व संरक्षक दानवीर सेठ वालचंदजी रामचंदजी गांधीका गत कार्तिक वदि ८ रविवारके दिन मारात्मक इन्फुलयंजा ज्वरसे स्वर्गवास हो गया। इनके छोटे भ्राता सेठ फूलचंद रामचंदजी गांधीका ७ दिन पहिले कार्तिक वदि २ सोमवारको स्वर्गवास हो गया। बड़े २ प्रसिद्ध वैद्य डाक्टरोंसे इलाज कराया परन्तु निर्दयी विकराल कालने जैन समाज और इनके लोगोंपर कुछ भी दया नहीं करके अकालमें ही इन दोनों महानुभावोंके आश्रयसे सबको पृथक् कर दिया। बड़े सेठ वालचंदजी अत्यंत शांत प्रकृतिके होकर बड़े ही हिम्मतवान महात्मा थे। निराश्रय गरीबोंपर बड़े ही दयालु थे, उन पर बड़ा प्रेम प्रगट करते थे। धर्मके विषयमें बड़े ही अनुरागी व अभिन

# भारतीय जैनसिद्धांत प्रकाशिनी संस्थाके

परमसंस्थापक और संरक्षक—



दानवीर स्वर्गीय शेठ वालचंद रामचंदजी गांधी, सोलापुर।

जन्म संवत् १९२१. फाल्गुन सुदी ८.

मृत्यु संवत् १९७४। आश्विन वदी ८ रविवार.





दानवीर स्वर्गीय सेठ फूलचंद रामचंदजी गांधी, सोलापुर।

जन्म सं० १९२७. चैत्र वदी ८।

मृत्यु सं० १९७४. आश्विन वदी २ सोमवार।

रखनेवाले थे इन सब गुणोंके होने हुये बड़े ही पुण्यशाली धनाढ्य होने पर भी इनके घरवाले सब ही को गर्व क्या है सो नहीं जानते। सब ही अत्यंत निरभिमानी थे। गरीबसे लेकर धनाढ्य श्रीमंतों तक सबके साथ एकसा सरल वर्त्ताव था। इसी कारण सबकी इनके घरानेपर पूज्यबुद्धि थी। बालचंद सेठकी मृत्यु होने ही सारे शोलापुर शहरमें बिजलीकी तरह शोकदुःख फैल गया। सबका सब बाजार एकदम बंद होगया और अंतके समय हजारों मनुष्य इनके मकानपर आये और इनकी रथीके साथ हजारों लोग शोकसंतप्त चेहरा लिये इनकी दग्ध क्रियामें सामिल हुये। शहरका ऐसा कोई भी घर वा शिक्षित अशिक्षित, धनाढ्य गरीब, हाकिम, वकील मुखत्यार नहीं था जो इनकी रथीके साथ न हो। जो लोग मिलके मालिक थे वे बीमार थे। उन्होंने अपना २ प्रतिनिधि भेजा था। जिनमें सुशिक्षित जनता ही बहुत थी। इन्ही सब बातों परसे देखनेमें आया कि इनके घरानेपर सब ही की पूज्य-बुद्धि थी। इनके लघु भ्राता फूलचंदजी सेठ भी बड़े आनंदी पुरुष और दयालु थे। इन दोनों सद्गुणी भ्राताओंके वियोगसे इनके घराने पर दुःखका बड़ा भारी पहाड़ ही गिर गया परन्तु आयु कर्मके अंत होनेपर किसीका भी जोर नहीं चलता। लाचार इनके दोनों पुत्रों व इनके छोटे भ्राता (जो फूलचंदजीसे बड़े हैं) को इस दुःखको धैर्यके साथ सहन करना ही चाहिये। आज समस्त शोलापुर व समस्त जैन समाजको इनके दुःखमें परम सहानुभूति है।

इस घरानेके मूल पुरुष ईडर जिलेके जादर नामक ग्रामके रहनेवाले थे। इनके मूल पुरुष सेठ हरिचंद्र मूलचंदजी विक्रम संवत् १८४९ में पंढरपुर तालुकाके अंतर्गत तारापुर गांवमें आये थे और प्रथम ही पंढरपुर शहरमें कारबार किया। तत्पश्चात् थोड़ा सा द्रव्य उपार्जन किये बाद संवत् १८६० में शोलापुर नगरमें गांधी हरिभाई देवकरणके नामका फारम खोला और वि० संवत् १८६४ में मूलचंद नानचंद नामका पूनामें फारम खोला था जो अबतक विद्यमान है। संवत् १८७० में बहुतसा द्रव्य लगाकर पूनेकी वेताल पैठमें चंद्रप्रभ भगवानका एक मंदिर बनवाया। तत्पश्चात् सं० १९०९ में हजारों रुपये खर्च करके शुक्रवार पैठ शोलापुर में आदिनाथ महाराजका एक सुंदर मंदिर बनवा कर प्रतिष्ठा कराई। इसके सिवाय इस घराने-वालोंने तथा सेठ हेमचंद दलजीने मांगीतुंगीजीपर १ उत्तम मंदिर बनवाकर प्रतिष्ठा कराई। तत्पश्चात् संवत १९३२ में कुंथलगिरी तीर्थपर व संवत १९३४ में सम्मेद शिखरजी तीर्थपर मंदिर बनवा कर प्रतिष्ठा कराई। तत्पश्चात् सं० १९९१ में सेठ मोतीचंद परसचंदजी व इस घरानेने काठियावाड़ पालीताना तीर्थपर एक सुंदर मंदिर बनवाकर प्रतिष्ठा कराई। इसी प्रकार अनेक जगहकी दानशाला व पाठशाला ओंमें इनकी तरफसे सहायता मिलती है।

कलकत्ते शहरमें जो भारतीय जैनसिद्धांत प्रकाशिनी संस्था अनेक प्राचीन ग्रंथोंका जीर्णोद्धार करके प्रचार कर रही है उसको ५०००) देकर हरीभाई देवकरण जैन ग्रंथमाला प्रारंभ

कराई और १० हजार देकर प्रसिद्ध महान ग्रंथ गोम्मटसारजीका संस्कृत भाषाटीका सहित जीर्णोद्धार करा रहे हैं इसके सिवाय एक और भी महान कार्यके लिये प्राइवेट इच्छा प्रगट की हुई है वह कालांतरमें सबके जाननेमें आवेगी। इसके पश्चात् स्वर्गीय न्यायवाचस्पति पंडित गोपालदासजी व पं० धन्नालालजी वगैरह डेप्युटेशन लेकर शोलापुर गये थे तो ३८०००) हजार रुपया मोरेनाके जैनसिद्धांत विद्यालयमें प्रदान करके अपनी दानवीरता प्रगट की। तथा पूनेके पास हिंगणे बुद्रकमें प्रोफेसर कर्वेका चलाया हुआ अनाथबालिकाश्रम है उसमें अपनी मातुश्री मेनाबाईके स्मरणार्थ 'मेनाबाई श्राविकाश्रम' नामक संस्थाकी बिल्डिंगके लिये ४०००) रुपये दिये और दश दश रुपयेकी १० स्कालरशिप जैन भगिनियोंको देना स्वीकार किया था। इसके सिवाय शोलापुरके हाईस्कूलमें सर्व साधारण विद्यार्थियोंको पढ़नेका स्थान न मिलनेसे एक और भी हाईस्कूलकी आवश्यकता प्रतीत होनेपर ६७०००) हजार रुपये प्रदान करके हाल ही में हरीभाई देवकरण हाईस्कूल स्थापित किया है। इसके सिवाय और भी अनेक संस्थाओंमें बराबर सहायता देते रहे हैं। इनके दातृत्व वीरतामें जैनसमाज बहुत ही ऋणी है यह बात प्रसिद्ध है। इस घरानेके स्त्री पुरुषोंने धर्म कार्योंमें बहुत द्रव्य लगाया है। ऐसे घरानेके एक साथ दो दानी पुरुषोंके पृथक् होनेसे जैन समाजकी बड़ी भारी हानि होनेके सिवाय शोलापुर शहरकी बड़ी भारी हानि हुई है।

उक्त स्वर्गीय सेठ वालचंदजीका जन्म संवत् १९११ में शोलापुरमें हुआ था। मुंबई दिगंबर जैन प्रांतिक सभाके सभापतिका मान मिला था। तथा इनकी सर्व प्रकारसे योग्यता जानकर सरकारकी तरफसे आनरेरी मजिस्ट्रेटके अधिकार भी देनेमें आये थे परन्तु शरीरकी अस्वस्थताके कारणसे इस पदको त्याग दिया था। सेठ फूलचंद भाईका जन्म संवत् १९२७ में शोलापुरमें हुआ था। ये होशियार सात्विक प्रकृतिके आनंदी पुरुष थे। हमेशा नैतिक व धार्मिक व्यवसायमें मग्न रहते थे। इस कारण इन्हें अनेक महाशय राजा फूलचंद कहा करते थे। ये गायन विद्याके परम भक्त होकर बड़े मार्मिक थे। मृत्यु समयमें भी धर्मार्थ बड़े सेठने ११०००) हजार रुपये और छोटे सेठने ८०००) रुपये देना किये हैं सो किस धर्म कार्यमें किये हैं सो अभी खुलासा प्रगट नहीं हुआ है।

इस घरानेके अनेक जगह कारबार चलते हैं। जिनमेंसे वालचंद उगरचंद नामके प्रसिद्ध फॉर्मने ईस्वी सन् १९१२ में रूईकी खरीदका बड़ा भारी सट्टा किया था ऐसा सट्टा हिंदुस्थानमें आज तक किसी व्यापारीने नहीं किया।

उपर्युक्त दोनों सेठोंके परलोकवाससे सबको बड़ा भारी दुःख हो रहा है। तथापि इस कारोबारके मालिक वर्तमान सेठ हीराचंद रामचंदजी गांधी भी बड़े प्रसिद्ध व्यापारी हैं। इनकी प्रकृति भी दातृत्वगुणसे भूषित है। गरीब लोगोंपर इनकी कितनी दया है सो गत वर्तमान महंगाईमें दिखाई हुई मनकी उदारता व दान

धर्म परसे दिखती है। गरीबोंके कष्ट दूर करनेके लिये आपने स्वयं प्रत्येक घर पर जा जाकर कपड़े धान्य वगैरह दिये हैं। इसी कारण सबको अपने भ्राताओंकी स्मृति बराबर बनी रहेगी इसमें कोई शक नहीं। शेषमें हम उक्त श्रेष्ठिवर्य हीराचंदजी व उनके भ्रातृपुत्र वगैरहकी दीर्घायु व धर्म कार्यमें दान देनेकी वीरताकी वान्छा करते हुये इस शोकसंवादको पूरा करते हैं।

संपादक।



## "नूतन वर्षाभिनन्दन"

स्वागत नूतन वर्ष तुम्हें है स्वागत आओ,
आओ पावन हृदय शुभग अभ्यागत आओ।
गत-गौरव-स्मृति स्वाभिमानके केन्द्र अब्दवर!
उच्च गौरवादित्य-स्मृति! सत् भारत! आओ॥१
गौरवास्पद घटनाएं तुम इस भारतकी,
अपने वक्षस्थलमें धरे हुए हो गतकी।
तुम प्रातस्मरणीय 'वीर' की याद दिलाते,
महिमा और दिखाते भारतीय-यौवतकी॥२
कल्याणास्पद! क्षेमङ्कर! शुभधाम! निहारो-
निज प्रिय भारत-दशा पतित जो हुई विचारो।
जाति समाजिक-दशा-पतन कितना गहरा है?
नव जीवन-सञ्चार करो फिर हमें उबारो॥३
निष्ठा, साहस, सत्य, स्नेहकी झलक नहीं है,
जीवनका साफल्य नहीं अब प्राप्य कहीं है।
ऐक्य-सलिल-कण जहां बरसते रहे साम्यसे,
द्वेषानल प्रज्वलित हुई चहुं ओर वही है॥४
पहिले जैन-विकास आपने होगा देखा,
सत्य-तत्व सिद्धान्त-स्नेहकों होगा पेखा।
फेर पतन भी दृष्टि आपके आया होगा,
और हमारी लखो भाग्यकी अब तुम रेखा॥५
भिन्न भिन्न मत पन्थ और समुदाय चलाए,
बीज द्वेषका बो फल फूट वैर उपजाए।
तिस पीछे यवनोंसे मति गति भ्रष्ट हुए हम,
कर्म धर्म कुल लाज खो, न कुछ भी शरमाए॥६
अहो! कहें क्या? सभी बात तुम स्वयं जानते,
किन्तु न तब भी दुख रोए बिन हृदय मानते।
अतः मान्य! कुछ हमें और भी कह लेने दो,
क्षमा करो! हम निज दुखड़ा रो तुम्हें सानते॥७
दशा बिगड़ने लगी अब्दवर! फेर हमारी,
चहुं दिशि छाने लगी अविद्याकी अंधियारी।
धर्म चिह्न फिर भ्रष्ट कर दिए गए हमारे,
भारत भू होगई यवनपति अधिकृत सारी॥८
पहिले क्षत्रिय लड़े कीर्ति अति जिससे पाई,
पर पीछे सब त्याग मान मर्य्याद बड़ाई।
अकबर आदि यवन-सम्राटोंकी सेवा की,
कुल-महिमा, गरिमा, सुकीर्ति निज सभी गंवाई॥९
तब भी पर सत् भारतीय महिमाके आकर,
क्षात्र-वंश-अवतंश, वीर, गुण-गण पति नागर।
वीर वंश-मर्य्यादा-रक्षक थे 'प्रताप' से,
जो थे क्षत्रिय-निशा हेतु उद्दीप्त क्षपाकर॥१०
पीछेसे फिर देखा होगा पतन ही पतन,
जलते तुम भी रहे न होगे क्या मन ही मन।
जब स्वातन्त्र्य-विचार हृदयमें जाता होगा,
विगत हुआ जब होगा भारत-मा-जीवन धन॥११
भारतवासी दास बने होवेंगे हा! फिर,
सब स्वातन्त्र्य विचार गया होगा नीचा गिर।
तभी स्वावलम्बन, उत्साह गया सब होगा,
नहीं हृदय यह क्यों जाता है हाय! आज चिर॥१२
फिर वीराब्द! श्रवण-सम्पुटमें अब प्रिय तेरे,

आख्यायन्ते । यद्यपि लवणविद्रुमादिप्रभृतिषु विभक्तजीवचिन्हानि न उपलभ्यन्ते तदपि विशिष्टमदिरापानादिभिर्मूर्छितानां नराणां श्वासोश्वासादीनामव्यक्तजीवचिन्हानामपि च तत्र समानजात्यंकुरादीनामव्यक्तजीवचिन्हानां दर्शनेन सम्यग्जीवज्ञानं भवति, तथा पृथिव्यादयः कदापि चेतना सहिताः संघातत्वात् इत्यादीनि सूक्ष्मविचारपरिपूर्णानि नैकानि प्रमाणानि पृथिव्यादीनां सचेतनाय. विशेषावश्यकादिग्रंथेषु महाप्रमाणकत्वमलंकुर्वाणेषु निर्दिष्टानि सन्ति, कृमिप्रभृतयो द्वीन्द्रियाः कथ्यन्ते, तेषां स्पर्शजिहवास्वरूपेन्द्रियद्वयमात्रात् । पिपीलिकादीनि स्पर्शजिहवाघ्राणसंज्ञकत्रीन्द्रियमात्रात्त्रीन्द्रियनाम, भ्रमरादयः चक्षुरिंद्रियसहिताः चतुरिंद्रियाः कथ्यन्ते । संपूर्णपंचेंद्रियाणां पुन नारकतिर्यग्मनुष्यदेवरूपाश्चत्वारो भेदा वर्णिताः । तत्र नारकाणां निवासो रत्नप्रभादिषु सप्तस्वधोऽधोभूमिष्वस्ति. तिरश्चामपि जलेषु चरमाणानां मकरादीनां जलचरेति नाम, स्थले विहरतां गोमहिषादीनां स्थलचरेति, आकाशभागे स्वेच्छापूर्वकं गमनागमनक्रियां कुर्वन्तं च खेचरेत्यर्थसमानार्गतनामभिराख्यानं भवति तृतीयभेदेनोच्यमाना मनुष्या जम्बु–धातकी–पुष्करार्द्धस्वरूपार्द्धद्विकनाम्ना जैनशास्त्रसुप्रसिद्धे पञ्चचत्वारिंशद्योजनमात्रे क्षेत्रे उत्पत्तिमासादयन्ति, देवाश्च पुनर्भुवनपतिव्यन्तरज्योतिष्कवैमानिकभेदेन चतुर्विधास्सन्ति एतेषां सर्वेषामपि जीवानामायुस्थितिशरीरादिनां संवर्णनमनेकेषु ग्रन्थेषु निरूपितमस्ति, श्रीमत्तत्त्वबोधपटुभिरशास्त्रकारैः । तादृश्यस्वरूपस्य जीवस्य मूलस्वभावो निर्मलः सच्चिदानन्दमयश्च विद्यते, परन्तु कर्मरूपपौद्गलिकावरणे तस्य मूलस्वरूपमाच्छादितमस्ति, यदा पौद्गलिकावरणं सम्यग्ज्ञानादिना दूरं भवति तदा जीवो मुक्तावस्थां प्राप्यानुपममक्षयमविनष्टमव्याबाधं सुखमनुभवति, कर्मणा सह जीवस्य मृत्तिका सुवर्णवदनादिसम्बन्धोऽस्ति, अनादिकर्माणि जीवेन सह संबधितानि भवन्ति, परं शुभाशुभकारणाधीनजीवप्रदेशैस्साधं तेषां परिवर्तनं भवति तानि कर्माणि जिनेर्ज्ञानावरणीयदर्शनावरणीयवेदनीयमोहनीयायुर्नामगोत्रान्तरायभेदतो ऽष्टविधानि मुख्यतया निर्दिष्टानि, तत्र चक्षुषः वस्त्राद्यावरणवज्ज्ञानस्यावारकं यत्कर्म तज्ज्ञानावरणीयमिति कथ्यते, तस्य पंचभेदास्सन्ति मतिश्रुतावधिमनःपर्यायकेवलावरणभेदात्, यथ यथावरणानि नष्टतां यान्ति तथा तथा तस्य तस्य ज्ञानस्य संपत्तिःप्रादुर्भवति दर्शनस्यावारकं कर्म दर्शनावरणीयमिति नाम्ना प्रसिद्धिमर्हति तस्यापि चक्षुरचक्षुरवधिकेवलनिद्रानिद्रानिद्राप्रचलाप्रचलाप्रचलास्त्यानगृद्धिश्चैवं नवभेदा उक्ताः। मदखेदक्लम विनोदनार्थः स्वापो निद्रा, उपर्युपरितद्वृत्तिर्निद्रानिद्रा, प्रचलयत्यात्मानमिति प्रचला, पौनः पुन्येन सैवाहितवृत्तिः प्रचलाप्रचला, स्वप्ने यया वीर्यविशेषाविर्भाव.सा स्त्यानगृद्धिरुच्यते, यस्य कर्मण उदयेन जीवानां सुखस्य दुःखस्यचोपलब्धिर्भवति तद्वेदनीयं कर्मेति कथ्यते, तदसातासातारूपभेदतः द्विविधं प्रज्ञप्तमस्ति, जीवं कृत्याकृत्यविवेकरहितं क्रियमाणं कर्म मोहनीयम् तस्य हास्यादिषट्पुरुषस्त्रीनपुंसकरूपास्त्रयो वेदा,अनन्तानुबन्ध्यादीनां क्रोधमानमायालोभरूपाः षोडशभेदाः

सम्यक्त्वमिथ्यात्वतदुभयमोहनीयमिति सर्वे मिलित्वा विंशतिर्भेदा भवन्ति, यस्य कर्मण उदयेन जीवा पृथग्गतीनामनुभवं कुर्वन्ति तदायुःकर्मेत्यभिधीयते, तस्य देवमनुष्यतिर्यग्नरकायुरूपाश्चत्वारो भेदा भवन्ति, जात्यादीनां पर्यायाणामनुभवं कुर्वाणस्य नामकर्मणः द्विचत्वारिंशद्भेदा स्सन्ति, सप्तमस्य गोत्रकर्मणः नीचमुच्चमिति भेदद्वयं वर्तते, यस्योदयेन जीवानां नीचोच्चरूपा संपत्तिः प्रादुर्भवति। अष्टममन्तरायकर्मम्, यस्य बलेन जीवानां दानादिकर्मणि क्रियमाणेऽन्तरायो भवति तदन्तरायकर्मेति गीयते, तस्यापि दानलाभभोगोपभोगवीर्यरूपा पंचभेदास्सन्ति। एतेषां कर्मणां विस्तारयुक्तं संवर्णनं बहुषु शास्त्रेषु ख्यातमस्ति अत्रत्वतीवसंक्षिप्ततया दिग्मात्रं दर्शितमस्ति।

द्वितीयमजीवतत्वम् उक्तं जीवस्वरूपं तद्विपरीतलक्षणोऽजीवो भवति, तस्य धर्मास्तिकायाधर्मास्तिकायाकाशास्तिकायपुद्गलास्तिकायकालाश्चेति पञ्चप्रकारास्सन्ति, अस्तिकायस्य प्रदेशसमुदायार्थत्वात् धर्माधर्माकाशपुद्गलानां च प्रदेशसमूहरूपत्वादस्तिकायैर्युक्तार्थैर्नामभिः ते व्यवह्रियन्ते। तत्र धर्मास्तिकायो लोकव्यापी, स्वभावान्नित्योऽवस्थितः, रूपरहितं चैतद्द्रव्यमस्ति जीवपुद्गलानां गतिकरणे साहाय्यको भवति, यथा मत्स्यः आत्मनि गमनशक्तिः सत्यपि जलसाहाय्यं विना गन्तुं न शक्नोति, तथैव जीवपुद्गलौ गमनसामर्थ्यविद्यमाने सत्यपि धर्मास्तिकायसाहाय्यरहितं यातुं नैव शक्नुतः, अधर्मास्तिकायस्यापि स्वरूपं धर्मास्तिकायसादृश्यमस्ति, विशेषं पुनर्जीवादिनां स्थितिकरणे उपकारं कुरुते। आकाशः लोकालोकव्यापी, नित्योऽवस्थितोऽरूपी पदार्थोऽस्ति, योऽवकाशदाने स्वकीयसामर्थ्यं प्रगटयति। एतेषां त्रयाणां स्कन्धदेशप्रदेशा इति त्रयो विभागास्सन्ति, तत्र समूहरूपः एकः पदार्थः स्कन्धः, समूहस्य लघुभागः देशः, पुनर्विभक्तुं नैव शक्यते यः स प्रदेशो विज्ञेयः। स्पर्शरसगन्धवर्णवन्तीः सर्वाणि वस्तूनि पुद्गलेति नाम्ना संकीर्त्यते, तेषु पुद्गलेष्वेव चान्योन्यं श्लेषसूक्ष्मतास्थूलताकारशब्दान्धकारछायाछेदनभेदनादीनि च भवंति। ते पुद्गला परमाणुस्कन्धभेदतः द्विप्रकाराः कथितास्सन्ति, 'अणवः स्कन्धा'श्चेति तत्वार्थसूत्राधिगमपञ्चमाध्यायस्य पंचविंशत्तमसूत्रानुसारात्, तत्रातिसूक्ष्मो, नित्यः स तोऽणुरेकैकरसवर्णगन्धवान्, निरवयवोऽन्योन्यं विसंयुक्तः पदार्थः परमाणुः, तथा सावयवः परमाणुसंघातस्कन्ध उच्यते, बालत्वयुवत्ववृद्धत्वाद्यवस्थानं, परिणामस्य कारणं, वर्तमानादिक्रियानामनुग्राहकं सार्धद्विकद्वीपसंवर्ती परमसूक्ष्मनिर्विभागः समयः कालोऽस्ति, जैनशास्त्रेषु कालस्य मुख्यौ द्वौ विभागौ कृतौ स्तः प्रथमोत्सर्पिण्यभिधानोऽस्ति यस्मिन् रूपरसादीनामनुक्रमेण वृद्धिर्भवति, द्वितीयोऽवसर्पिण्यभिधः स पूर्वतो विपरीतोऽस्ति, अर्थाद्रूपादीनां तत्र प्रक्षीणता भवति एतादृश्योऽनेकोत्सर्पिण्यो व्यतिक्रान्ता आसन्, भविष्यन्ति च सर्वस्मिंस्तस्मिन् चतुर्विंश श्चतुर्विंशाः पृथक्जीवाः स्वकीयजातिशुभकर्मसामर्थ्यबलेन तीर्थंकरा भवन्ति।

तृतीयमाश्रवतत्त्वं—ज्ञानावरणीयादीनां पूर्वप्रतिपादितानां कर्मणां सम्बन्धे कारणभूता मिथ्यात्वाविरतिप्रमादकषाययोगा आश्रवतत्व-

मिति संज्ञां लभन्ते तत्र सत्येऽसत्यमतिरसत्ये सत्यमतिर्मिथ्यात्वेति, हिंसानृतस्तेयाब्रह्मपरिग्रहेभ्योऽनिवृत्तिरविरत्याख्याता. विषयाणां सेवनमिन्द्रियाणामदमनं सुरापानादिकरणं प्रमादः, क्रोधमानमायालोभाश्चेति चत्वारः कषाया उच्यन्ते तथा मनवचनकायानां शुभाशुभव्यापारः योग कथ्यते।

चतुर्थसंवरतत्त्वम्ः-तद्भवति यत्तेषां पंचानामप्यास्रवाणां सम्यग्दर्शनेन विरतिना प्रमादाकरणात् कषायरहितत्वाद्धर्मानुप्रेक्षणादिना निवारणं कर्त्तव्यमर्थात् कर्मग्रहणहेतुभूतस्य परिणामस्याभावः संवरतत्वं जैनशासने प्रतिपादितमस्ति।

पञ्चमं बन्धतत्त्वम्-कर्मजीवानां क्षीरनीरवदग्निलोह्पिंडवद्वा योऽन्योन्यसम्बन्धस्तद्वंधाभिधानं तत्वं भाष्यते, तस्य प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशाश्चेति चत्वारः प्रकारास्सन्ति कर्मस्वभावः प्रकृतिः कर्मपरिणामकृतकालविभागः स्थितिः, तस्य रसोऽनुभागः कर्मपुद्गलसंचयः प्रदेश उक्तो भवति।

षष्ठंनिर्जरातत्त्वम्ः-अनशनावमौदर्यवृत्तिपरिसंख्यानरसपरित्यागविविक्तशय्यासनकायक्लेशाश्चेति षड्प्रकारै र्बाह्यतपोभिः, प्रायश्चित्तविनयवैयावृत्यस्वाध्यायव्युत्सर्गध्यानमित्येवं षड्प्रकारैरभ्यंतरतपोभिः कृत्वा यः जीवसंबद्धानां कर्मणां क्षयः तन्निर्जराख्यं तत्वं निर्दिष्टमस्ति, सा निर्जरा द्विधा भवति, सकामाकामभेदात्, तत्र बाह्याभ्यन्तरसर्वपरिग्रहं त्यजतां निर्वाणाभिलाषिणां जीवानां सकामनिर्जरा भवति, अन्यजीवानां च सौख्यगनेकदुःखक्लेशदुःखज्ञानेन जायमाना निर्जराऽकामनिर्जरा ज्ञेया।

सप्तमं मोक्षतत्त्वम्-शरीरेन्द्रियायुपुण्यपापवर्णगन्धरसस्पर्शपुनर्जन्मग्रहणवेदत्रिकरागद्वेषमोहाविद्यादीनां समूलक्षयो मोक्षतत्त्वमित्युच्यते, अजरामरस्थानममृतपदं, निर्वाणं, मुक्तिरपुनर्भवः, सिद्धिपदं इत्यादयः तस्यैव मोक्षपदस्य पर्यायास्सन्ति, ऊर्ध्वगमनस्वभावस्य जीवस्य सकलकर्ममलनाशाज्जलतुम्बिकान्यायेनोर्द्धा गतिर्भवति. स जीवः उर्ध्वं गच्छमानो लोकांतं यावद्याति; तत्रैव च तस्य स्थितिर्भवति, उच्चगमनशीलस्य तस्य जीवस्य ततोऽप्युच्चगमनं कथं न भवतीतिचेद्-जीवप्रकरणे निरूपितस्य धर्मास्तिकायस्य गतिसहायकस्य लोकव्यापित्वात्, तत्र च लोकाभावेन तस्याभावादिति। प्राप्य निर्वाणमपि जीवशब्देनैव व्यवह्रियते, तेषामिन्द्रियादिबाह्यप्राणाभावेऽप्यनन्तज्ञानदर्शनवीर्यसुखरूपानां भावप्राणानां विद्यमानत्वात्, 'जीव प्राणधारणे' इति धातुना जीवति प्राणान् धारयतीति जीवः, तदेवं व्युत्पत्तिः क्रियते, निर्वाणगतानां सुखं चाविनश्वरं केनचिद्वस्तुनानुपमेयं संसारसुखाद्विलक्षणं परमानन्दमयं भवति, यस्य सुखस्यानन्तभागेऽपि सुरासुरनरेन्द्राणां सर्वमपि सुखं भवितुं न प्रभवति।

निरूपितं चैवं जैनदर्शनाभिमतानां सप्तानामपि तत्त्वानां संक्षिप्तं स्वरूपं विस्तरेणाद् ज्ञातुमिच्छद्भिर्मज्जनैः तेषु तेषु ग्रन्थेषु द्रष्टव्यमिति प्रार्थ्यते।

---



श्री दिगम्बर जैन मन्दिर श्री अतिशयक्षेत्र रामटेकका दृश्य.



अतिशयक्षेत्र श्री रामटेकजीके मन्दिरोंके समवशरणका दृश्य.

...नहीं
...जाड़ी तैयार करके है। यदि इस समय उसे उचित मात्रा देकर

# जातीय जीवनका ह्रास और हमारा कर्तव्य।

(लेखक-मास्टर छोटेलाल जैन, सुई।

मनुष्य समाजके उस विभागको जाति कहते हैं जो निवासस्थान, वंश परम्परा व धर्मके विचारसे किया जाता है जैसे आर्यजाति, पारसीजाति, मुगलजाति, जैनजाति आदि। इसी जातिके जीवित रहनेकी अवस्थाको जातीय जीवन कहते हैं। प्रत्येक जातिके जीवनका ह्रास या विकाश उस जातिके लोगोंकी संख्या व शिक्षाका क्रमशः उन्नत या अवनत होना इन दो कारणोंसे जाना जाता है। मनुष्यका कर्तव्य है कि अपनी व जातिकी शारीरिक, मानसिक, व आध्यात्मिक शक्तियोंके विकाश करनेका जी जानसे प्रयत्न करे।

अब जब हम उपर्युक्त सिद्धान्तोंकी ओर एकवार विचारपूर्वक लक्ष्य देते हैं तो विदित होता है कि जो जाति लौकिक व आध्यात्मिक अभ्युदयके ऊंचेसे ऊंचे शिखरपर बिराजमान थी; मनुष्यसंख्या, शिक्षामें सारे संसारकी आदर्श थी वही आज संसारकी सभ्य जातियोंमें गणना करानेके सर्वथा योग्य नहीं है। उसमें अपने जीवनकी अनेक उपयोगी बातोंका ऐसा शोचनीय अभाव है जो कदाचित ही मनुष्य जाति कहलानेवाली मानव किसी जातिमें न होगा। जैन जाति ही नहीं किन्तु सारे भारतवर्षकी आर्यजाति जिसने कि संसारकी समस्त सभ्य जातियोंको धर्म, कला कौशल्य और परिश्रमके द्वारा कपाससे कपड़ा तैयार करके उनको उसका पहिनना बतलाया था। वही आज अपना शरीर ढकनेके लिये फटे पुराने चिथड़ोंके लिये लालायित हो रही है। खेतको जोतने, बखरने और अन्न बोने काटनेवाले किसानों ही को अब बेतरह कालके गालमें कवलित होना पड़ता है। सारे व्यापार और उदरपोषणकी दारमदार जिन पर है वही इतने ऋणी हैं कि कदाचित ही उनको कई पीढ़ी तक उससे छुटकारा मिल सके। सारा भारतवर्ष मन्दाग्निसे प्रयाण किया जा रहा है। नागरिक नहीं किन्तु एक ग्रामीण वणिक सूर्योदयसे सायंकाल तक पीठ पर थैला रख सर्दी गर्मीमें दो चार गांव चक्कर लगाता है; परन्तु शोक! इतने पर भी उनकी सन्तानोंको भर पेट अन्न नहीं मिलता है। नर्ककी भांति कुटुम्बीगन भाई भाई, पिता पुत्र आदिमें द्वेषका साम्राज्य स्थापित होता जाता है। जिससे कि घरके घर नष्ट हो गये और होते जा रहे हैं। बाल्यविवाह चरम सीमा तक पहुंच चुका—नव जाति बाल्यविधवाओंकी संख्या अधिकाधिक बढ़ रही है—तिस पर भी युवा पुरुषोंको दाम्पत्य प्रेमसे वञ्चित रहना पड़ता है। सन्तान दुर्बल, निस्तेज और निरुद्योगी हो रही है। उद्योग और साहस समाजसे निकल चुका। कुछ लोग धर्मका ठेका लेकर उस पर अपना प्रभुत्व बतला रहे हैं।

राजयक्ष्माके रोगसे ग्रसित मनुष्यकी भांति यह जैन जाति भी अब अत्यन्त कृश, अशक्त निरी हड्डियों मात्र रह गई है। स्वर्गवासका समय सन्निकट है, उसी ओर चल रही है। यदि इस समय उसे उचित मात्रा देकर

धर्म भी साधारणतया पालती रहती है। कभी कभी एकाध व्याख्यान देकर भी बहुत बड़ा परोपकारका कार्य कर दिया करती है। पैसे भर भलाई करके रुपये भर दिखाना और जिसपर भलाई की है उसपर अपना रौब जमाना, आज कलका फैशन हो रहा है, यह भी इस फैशनसे अलग नहीं है। समाज सुधारकी भी यह बहुत बड़ी बड़ी बातें किया करती है। जाति-भेद मिटा देना; एक धर्मके सब अनुयायियोंका रोटी बेटी व्यवहार करना; स्त्री शिक्षाका प्रचार करना; विधवाओंको दुःखसे निकालना आदि सुधारोंकी बहुत पक्षपातिनी है; परन्तु केवल जबानी पक्षपातिनी है, आचरणके लिए तो बस 'पापड़का नाम गोल गप्पा' ही है, और यही कारण है कि विमला अबतक कुमारी है।

वह विमलाके लिए उसके मन माफिक सुंदर धनी व विलासप्रिय वर चाहती है, और साथ ही यह भी चाहती है कि वह अच्छा विद्वान भी हो।

इनकी जातिमें विद्याप्रचार वैसे ही बहुत कम है; शिक्षित और धनी थोड़े बहुत हैं, वे बचपनमें ही ब्याहे जा चुके हैं। शिक्षित और धनी ही क्यों इस समय कोई अशिक्षित या गरीब भी तो ऐसा नजर नहीं आता है कि जिसके साथ विमलाका ब्याह कर दिया जाय।

* * *

गुणचन्द्र एक सुन्दर युवक है। आयु बीस बाईस वर्षकी होगी। बी० ए० पास कर चुका है। धनी भी है और सुशील भी है। विमलाकी माता उसको बहुत स्नेहकी दृष्टिसे देखती है। वह प्रायः विमलाके यहां आया जाया करता है। उसे भी गायनका बहुत शौक है। विमलाकी और उसकी तालमेल अच्छी जुड़ती है। घंटे घंटेभर प्रायः विमला उसे दिलरुबा पर गायन सुनाती है; गुणचंद्र भी हारमोनियमके साथ कोई चीज़ सुनाता है। विमलाकी माता इनके इस आनंदको देखकर प्रसन्न होती है और मन ही मन न जाने क्या क्या घाट घड़ा करती है।

एक दिन गुणचंद्र अपने घर वापिस जा रहा था। वह फाटकके पास पहुँचा होगा कि विमला चिल्लाई:—"देखना, देखना तुम्हारी धोतीमें कोई जानवर घुस गया है।" गुणचंद्रने इधर उधर देखा परन्तु कोई जानवर नजर नहीं आया उसने फिरकर विमलाकी ओर देखा—वह मुंह पर हाथ देकर हँस रही है; उसकी आंखोंसे एक दिव्य तेज निकल कर वासना उत्पन्न कर रहा है। उस समयकी उसकी मुखश्रीको देखकर गुणचंद्रका शरीर रोमांचित हो आया। यह पहिला ही समय था कि उसने विमलाकी इस प्रकारकी मुखश्रीको देखा। गुणचंद्र टेढ़ी निगाहसे देखता हुआ वहांसे चला गया। विमला भी गुणचंद्रको दृष्टिपथसे अलोप होने तक देखती रही और फिर कुछ अनमनी होकर कमरेमें चली गई।

* * *

मंगला बहुत दिनोंसे उदास रहती है। उनकी उदासीका मुख्य विषय है—गुणचंद्र। वह एक धर्मका माननेवाला होकर भी दूसरी जातिका है। घर, वर सब अच्छे हैं तो भी वह [illegible]

तिका नहीं है। वह सोचती है दूसरी जातिका होनेसे क्या हो गया? है तो अपने ही धर्मका माननेवाला। दोनोंकी जोड़ी भी अच्छी है, दोनोंको परस्पर प्रेम भी है। तब व्यर्थ दूसरी जातिका विचारकर अपनी स्वर्णकी प्रतिमाको क्यों न उस भक्तके हाथ सौंप दूँ; जो आशा भरी दृष्टिसे उसकी और टकटकी लगाकर देखता रहता है, जो पूजा करनेके लिए बहुत उत्सुक है और जिसकी पूजा ग्रहण करनेके लिए मेरी प्रतिमा भी लालायित हो रही है। कभी सोचती है—जाति-बंधन कैसे तोड़ूँ? अपने बड़ोंकी रीतिको कैसे छोड़ूँ? यदि मैं छोड़ना भी चाहूं तो जातिके लोग कब राजी होंगे? वे इस संबंधको कैसे पसंद करेंगे?

मगर करेंगे क्यों नहीं? इसमें हानि क्या है? धर्म इसके लिए मना नहीं करता। वास्तवमें तो धर्मके साथ इसका कुछ विशेष संबंध भी नहीं है। भगवान ऋषभदेवने जो कि धर्मके आद्य संस्थापक और कर्मभूमिके आद्य रचयिता हैं—तो केवल क्षत्रिय वैश्य और शूद्र ऐसे तीन वर्ण ही स्थापन किये थे। फिर भरतचक्रवर्तिने ब्राह्मणवर्ण स्थापन किया था। आगे उच्चवर्णवाले नीचे वर्णकी लड़कियां लेते थे; ब्राह्मण ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रकी; क्षत्रिय, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रकी; वैश्य वैश्य और शूद्रकी; और शूद्र शूद्रकी। क्या उस समय धर्म कोई दूसरा था? नहीं। तब?

इसी समय एक व्यक्तिने आकर मंगलासे नमस्कार किया। उसकी विचार परम्परा टूट गई। आगन्तुकने इधर उधरकी बातें कर कहा:— "विमलाका व्याह यदि आप मानचंद्रसे कर देंगी तो अच्छा है। यद्यपि वह दूजवर है तथापि उसकी आयु विशेष नहीं है। आदमी बड़ा परिश्रमी है। पूंजी भी पन्द्रह बीस हजार की है। रंगरूपका भी अच्छा है। लोग लड़कीकी आयु बड़ी हो जानेसे दुलखते हैं। जातिमें इस समय कोई लड़का खाली नहीं है अतः आपकी और उसकी दोनोंकी भलाई सोचकर मैं आपको इस मर्म चेताने आया हूं।

मंगलाने झट छूटते ही कहा:—"क्या मैं अपनी सोने जैसी लड़कीको उस मवालीके हाथ सौंप दूं? सालमें अक्कल तो कौड़ी भरकी नहीं है।

आगन्तुक मंगलाकी बातसे कुछ चमका। उसने मंगलाकी ओर जरा म्लान होकर देखा और कहा:—आप क्या कह रही हैं? वह मवाली है तो फिर इसे कौनसे राजाके पुत्रको दोगी।"

मं.—क्यों? जैनियोंमें क्या कोई वर नहीं है?

आ.—हाँ, अपनी जातिमें तो कोई नहीं है।

मं.—मैं अन्य जातिमें करूंगी। जैनियोंमें बहुतसे अच्छे २ लड़के हैं।

आगन्तुक आश्चर्यान्वित होकर बोला:—"तो क्या आप किसी गैर जातिके लड़केके साथ व्याह करोगी?"

मं.—हाँ, इसमें क्या कोई हानि है?

आ.—हानि नहीं होती तो हमारे बापदादे ही क्यों नहीं आपसमें शादी व्याह करने लग जाते?

मं.—मगर उस कालमें और वर्तमान कालमें तो अन्तर है?

आ.—हाँ, इतना अन्तर है कि उस समय

लोग धर्मात्मा थे, भगवानकी आज्ञानुसार चलते थे और आज सब कूडापंथी होना चाहते हैं। सिवा इसके तुम और पढ़े लिखे करोगे ही क्या? मगर याद रखना यदि आप ऐसे विचार करोगी तो आपको जातिसे च्युत होना पड़ेगा।

'जातिसे च्युत होना पड़ेगा' वाक्य मंगलाके निर्बल हृदयमें तीर सा लगा। वह निस्तब्ध हो रही। आगन्तुक मंगलाकी ऐसी स्थिति देख यह कहता हुआ चला गया कि-मेरी बात पर पूरा विचार करना नहीं तो पछताना होगा।

* * *

गुणचन्द्र न जाने क्यों आजकल मंगलाके घर नहीं आता। विमला बड़ी उदास रहती है। उसका दिलबहला भी उसके दिलसे नहीं हुआ था। ऊंची ऊंची सांसें लेनेके सिवा उसे कुछ नहीं सूझता।

अब हाय! दिलके गये प्यारे कहां जायेंगे॥ध्रु.॥"

उस दिन किसी कार्यवश गुणचंद भी उधर आ निकला। मंगला कहीं बाहिर गई हुई थी। इसलिए गायन सुनकर वह भी बागमें चला गया, और एक लताके पीछे खड़ा होकर उन्मत्त बनानेवाले विमलाके गायनको सुनने लगा।

" तड़पत हूं रैन दिना, चैन नहीं तुम बिना।"

इस वाक्यको ही विमला बार बार गा रही थी। उसका स्वर बहुत करुणोत्पादक होरहा था। गुणचंद्रकी आँखोंमें पानी भर आया वह सोचने लगा—क्या करूं? कुछ वश नहीं है। दोनोंमें कितनी आग लग चुकी है। कौन जानता था कि हमारा खेल तमाशा ऐसा रंग लायगा। मेरे बिना अब यह कैसे दिन निकालेगी? हम लोगोंके माता पिता हमारा ब्याह कर देनेको राजी नहीं हैं। परमात्मा,

है। मैंने बहुत प्रयत्न करके देखा। तुम्हारा और विमलाका व्याह होना किसी तरह स्थिर नहीं हो सका। इसमें प्रधान विघ्न जाति बाहिर होनेका भय है। धर्मके धूर्तोंने भोले लोगोंको न मालूम क्यों, यह कह कह कर परस्पर जातियोंको नहीं मिलने देते हैं कि यदि तुम अपना रोटी बेटी व्यवहार एक कर लोगे तो धर्म डूब जायगा? भोले लोग धर्म डूबनेके भयसे अपना सर्व नाश होना नहीं देख सकते। मगर क्या किया जाय? जातिमें रहना होगा और मान मर्यादा बचाना होगा तो जातिके अनुसार ही चलना पड़ेगा। अतः अब तुम विमलासे इस तरह न मिला करो; क्योंकि वह अब कभी तुम्हारी नहीं हो सकेगी ........।

गर्विष्ट गुणचंद्र विशेष कुछ न सुन सका। वह "बहुत अच्छा" कह कर दुखवेगके साथ चला गया।

* * *

विमला उस दिन—"प्रभु, ऐसे जीवनसे मौत अच्छी है" आदि बातें बहुत देर तक बड़बड़ाती रही। एक दासीने सब सुनी और उसने मंगला-को आकर सुना दीं। मंगलाको कुछ चिन्ता हुई; परन्तु जाति बाहिर होजानेके भयसे वह अपनी पुत्रीके सुख दुःखकी और न देख सकी।

कई दिन बीत गये। संध्या समय मंगला और विमला कमरेमें बैठी हुई बातें कर रहीं थीं। इतने हीमें मंगलाकी बहिन शिवगौरी आगई। उसने कुछ देरके बाद विमलाके व्याहकी बात छेड़ी। विमला वहांसे उठकर चली गई।

शि०—बहिन आजकल लोग बहुत निंदा करते हैं; जो जो हो उसकी ओर अँगुली उठाता है और कहता है—घोड़ा जैसी बेटी हो रही है तो भी अभी तक व्याह करना नहीं सूझता।

मं०—जीजी, मुझे भी चिन्ता है; परन्तु क्या करूं? किसी कागजके पुतलेके साथ व्याह कर दूं? कोई वर भी तो मिले।

शि०—क्यों मानचंद्र क्या अच्छा नहीं है?

मं०—जीजी, तुमसे छिपानेकी क्या बात है? पहिले तो वह मुझे ही पसंद नहीं, मैं जैसे तैसे पसंद भी करूं तो विमला उसे बिल्कुल नहीं पसंद करती। एक दिन उसकी सहेली प्रभाने उससे पूछा तो उसने उत्तर दिया मैं उसके साथ कभी व्याह नहीं करूंगी और मां अगर जब-र्दस्ती करेंगी तो मैं जहर खाकर मर जाऊंगी।

शि०—अरी, बावली तू तो भोली हुई है। कोई मरा करता है क्या? सच्ची बात तो यह है, कि उपन्यास पढ़ पढ़ कर उसके भी जीमें उपन्यासकी नायका बननेकी धुन समाई है; मुझे मालूम होगया है, कि वह गुणचन्द्रके साथ वह प्रेम करती है। बहिन, लड़का तो बड़ा अच्छा है; परन्तु क्या करें अपनी जातिका नहीं है। सोनेकी कटार पेटमें थोड़े ही खाई जाती है? तुम तो मानचंद्रके साथ व्याह ठीक कर लो। व्याह करके पतिके घरमें जाते ही मरना वरना सब भूल जायगी।

मंगलाने एक अन्तर-वेदना प्रकाशिनी निश्वास छोड़कर कहा:—"जीजी तुम कहोगी वैसा ही करूंगी, परन्तु मुझे डर लगता है।"

विमलाने बाहिर खड़े होकर इनकी सब बातें सुन लीं।

* * *

नीचे आकर विमलाने देखा कि बॉक्समें उसके नामका एक लिफाफा पड़ा हुआ है। उसने शीघ्रताके साथ उसे खोला, और पढ़ा, लिखा था:--

" शुष्क हृदयको लहलहानेवाले अमृत तूने बरस कर हृदयको हरा किया; हृदयवीणाके तार तूने हृदयको बजनेवाला बनाया।

खेती हरी हुई, मगर कैसी ? जिसमें कभी फल नहीं आयगा, जो कभी पकना नहीं जानती, जो दाने देकर किसीकी भूख नहीं मिटाली। फूल खिले हैं, बड़े ही सुन्दर हैं? परन्तु उनमें हृदयको गंधामोदित करनेवाली सुगंधी नहीं है। आंखें सौन्दर्य देखकर प्रसन्न होती हैं; परन्तु सुगंधके विना मन कैसे प्रमुदित हो सकता है ? पांच पक्वान्नसे भरा हुआ थाल सामने होनेपर भी खाए विना क्षुधा कैसे मिट सकती है ?

विमला! दुनिया सब आशा पर जीती है। मरणासन्नको भी फिरसे जी उठनेकी आशा रहती है; परन्तु हमारे लिए अब कोई आशा अवशेष न रही। हमारे बीच माता पिताकी जातिच्युतिका अनन्त समुद्र गर्जना कर रहा है; शोक-लज्जा रूपी अनन्त विकट झाड़ झकाड़ पूरित पृथ्वी बीचमें पड़ी है। आशा विनष्ट मनुष्य के लिए दुनियामें क्या है ? कुछ भी नहीं। चैतन्य आशा में रहता है, परन्तु जहां आशा नहीं वहां चैतन्य कैसा ?

.......को मैं तुम्हारे यहां आया था। तुम कमरेमें बैठी गा रही थीं। गायन बहुत हृदय भेदक था, साथ ही वासनोत्पादक भी था; हृदय विह्वल हुआ, परन्तु तृप्ति नहीं हुई। वह नन्दवनकी सी सुगंध लाया था; परन्तु निराशाकी निश्वास उसे वापिस उड़ा ले गई।

थोडी देरमें मैंने सुना कि तुम्हारे हाथसे दिलरुबा गिर पड़ा, और तुम बड़बड़ाने लगीं:– " भगवान, जीनेसे तो मरना लाख दर्जे अच्छा है। " मुझे बहुत दुःख हुआ। मैं तुम्हारे पास आना चाहता था; परन्तु उसी समय तुम्हारी माताने मुझे बुला लिया और कहा–तुम्हारा और विमलाका व्याह होना असंभव है इस लिए अब तुम उससे न मिला करना, लोग निंदा करते हैं। प्राण, मैं उसी समय मन मारकर चला आया। बस अब फिर मिलेंगे जब परमात्मा मिलायगा। हृदय-दशा लिखना व्यर्थ है। न मालूम ये जातिके बंधन हमारे जैसे कितनोंका रात दिन गला घोटते रहते होंगे।

तुम्हारा–गुणचंद्र"

पत्र पढ़कर विमलाकी कैसी दशा हुई सो लिखना व्यर्थ है।

* * *

गुणचंद्र को कुछ दिन बाद एक पत्र मिला। लिखा था:—

" उपास्य देवता,

गला घुटता है, इसीलिये निर्लज्ज होकर लिख रही हूं। तुम्हारा पत्र मिल गया है। मां और मामीने मेरा व्याह मानचन्द्रके साथ करना ठीक किया है। रमणी एकबारमें ही सब कुछ अपने देवताके चरणोंमें चढ़ा देती है। मैंने सब कुछ तुम्हारे अर्पण कर दिया। अब मेरे पास क्या है जिसको लेकर मैं दूसरोंके पास जाऊंगी।

तुम ही मेरे इस जीवनके स्वामी हो। मरना जीना सब तुम्हें सौंप चुकी हूं। अस्तु। ता०.... को पांच बजे मैं चौपाटी अपनी मासीके यहां मिलने जाऊंगी। मुझे तुम मिलना। कई-आवश्यकीय बातें करना है। अगर मेरा जीवन न चाहते हो तो मत आना।

तुम्हारी-विमला"—

* * *

नियत समयपर गुणचन्द्र, अपेक्षित स्थानपर जाकर मिला। विमलाकी विचित्र मूर्ति देखकर गुणचन्द्रको भय लगा। विमलाने कठोर स्वरमें कहा:-"बोलो मुझे चाहते हो, या अपनी काल्पनिक मान-मर्यादाको और जातिको?"

न मालूम इन शब्दोंमें क्या बिजली थी? सुनकर गुणचन्द्रका हृदय कांप उठा। आज तकके उसके सब विचार हवा हो गये। अबतक वह सोचता रहा था कि सब कुछ खो देने पर भी स्वर्गीं मान सुरक्षित रखना चाहिए। ये विचार तत्काल ही उड़ गये। उसने टकटकी लगाकर विमलाके मुखकी ओर देखते हुए भर्राई हुई आवाजमें कहा:-"तुझे।"

उसी तरहके स्वरमें विमलाने कहा "तो सुनो, एक काम करना होगा। आजके पन्द्रहवें दिन मेरा व्याह निश्चित हुआ है। तुम तेरहवें दिन यहांसे चलनेके लिए तैयार रहना।"

विमलाकी बात सुनकर गुणचंद्र चमका। उसने जरा घबराहटके साथ कहा "कहाँ?"

वि०-क्यों, इतने घबरा क्यों गये? क्या डरते हो? हम लाहौर चलेंगे और वहीं जाकर व्याह कर लेंगे।

गु०-वहाँ कैसे व्याह कर लेंगे?

वि०-मैं माताके साथ दो मास पहिले सांताक्रुज आर्यसमाजियोंके गुरुकुलके उत्सवमें गई थी। उसी दिन यह बात प्रकट की गई थी कि-एक ब्राह्मणके लड़केके साथ कोलीकी लड़कीका कल व्याह होनेवाला है। जातियाँ सब गुण व कर्मसे होती हैं; जन्मसे नहीं होतीं। उनके व्याहमें कोई भी बाधा नहीं डाल सकेगा। जातिवालोंका इन्हें कुछ भी भय नहीं है। पांच करोड़ आर्यसमाजी भाई इनके साथ हैं। उसी समय मुझे भी अपना खयाल आया। मैंने सोचा हम भी आर्यसमाजियोंमें जाकर व्याह कर लें तो कैसा अच्छा हो?"

जलसा खतम हो गया। आर्यसमाजकी एक बाई जो सामाजिक कार्योंमें बहुत भाग लेती है, विद्वान है, मेरी मातासे बहुत स्नेह रखती है; और मुझे भी पहिचानती है, वहां अकेली टहलने लग रही थी। मैं धड़कते सीनेसे अपनी हार्दिक इच्छा उनको सुनानेके लिए उनके मार्गमें जा खड़ी हुई। उन्होंने मुझे आवाज दी। मेरा हृदय और ज्यादा धड़कने लगा। मेरी आंखोंमें पानी भर आया। मैं कुछ उत्तर न दे सकी। टगर टगर उनके मुंहकी ओर देखने लगी। दयालु अन्तःकरण बाईने मेरी ऐसी दशा देखकर मुझे बगलमें दबा ली, और पूछा:-"क्यों बेटी, बताओ क्या बात है? रोती क्यों हो?" मेरी आंखोंसे पानी गिरने लगा। वे बार बार आंसू पोंछती थीं और पूछती थीं। आखिर मैंने धैर्य धरके कहा-" यदि माँसे न कहो तो कहूं।"

उन्होंने नहीं कहनेका विश्वास दिलाया। तब मैंने अपनी सब बातें उनको सुना दीं और पूछाः—"क्या आप हमारा व्याह भी इसी तरहसे नहीं करवा देंगी?"

उन्होंने कुछ देर सोचनेके बाद कहाः—"हां हो सकता है। मगर यहां नहीं। यहां तो तुम लोगोंके माता पिता तुम्हारा व्याह नहीं होने देंगे। और खास इसलिए कि तुम सरकारी नियमानुसार नाबालिग समझी जाती हो। तुम दोनों लाहोर चले जाओ। मैं वहां चिट्ठी लिख दूँगी। तुम्हारा सब प्रबंध हो जायगा।" सुनकर मेरा हृदय खिल गया। उन्होंने मुझे फिर मिलनेको कहा। मैं भी उस समय दूरसे मांको आती देखकर उनके पास चली गई।

कुछ दिन बाद उनसे मैं फिर मिली। उन्होने लाहोरसे भी पत्र मंगवा लिया था। अब उन्होंने लाहोरवालेके नामका एक खत मुझे दे दिया है। यह तुम अपने पास रक्खो। नियत समय पर तैयार हो रहना। बस जाती हूं। ज्यादा बात करनेका समय नहीं है....."।

गुणचंद्रको पत्र देकर विमला तत्काल ही यहांसे चली गई। गुणचंद्र मंत्र-मुग्धकी तरह खड़ाका खड़ा ही रह गया।

* * *

विमलाके और गुणचंद्रके घरोंमें हाहाकार मच गया, आठ रोजसे दोनोंके घरोंमें चूल्हा नहीं जला। चारों ओर जान पहिचानवालोंके यहां तार दिये गये। मगर कहींसे कुछ संतोषजनक समाचार नहीं आये। विमला अपनी मांकी इकलौती लड़की थी और गुणचंद्र भी अपने घरका अकेला उजेला था। गुणचंद्रके पिताने और विमलाकी माताने तो आठ रोजसे अन्न भी मुँहमें नहीं डाला है। दोनों चारपाइयों पर पड़े हुए अपने जीवनकी घड़ियां गिनते हुए सन्तान वियोगसे दुखी हो उत्सुकताके साथ यमराजको पुकार रहे हैं। शिवगौरी मंगलासे कुछ खानेको आग्रह कर रही है और बीचबीचमें गुणचंद्रको भी गालियां देती जा रही है। इसी समयमें दासीने लाकर मंगलाको एक लिफाफा दिया। अशक्त पड़ी हुई मंगलाके शरीरमें लिफाफेके अक्षर देख कर बिजली दौड़ गई। वह तत्काल ही उठ बैठी और लिफाफा खोलकर पढ़ने लगी। शिवगौरी बड़े ध्यानसे सुनने लगी। लिखा थाः—

"जननी प्रणाम,

घरसे मैं विना कुछ कहे सुने अचानक चली आई। इससे आपको अवश्य बहुत दुःख हुआ होगा; परन्तु इसके सिवा कोई दूसरा उपाय नहीं था। इसलिये विवश होकर मुझे यह मार्ग ग्रहण करना पड़ा। क्षमा करें।

स्वतंत्रता मनुष्य मात्रका जन्म-सिद्ध हक है। अपना जीवन किस तरह और कैसी संगतिमें रहकर बिताना चाहिए इसका फैसला करना भी प्रत्येक मनुष्यके स्वाधीन है और होना ही चाहिए, यह आप सदैव ही कहती रहती थीं। आप यह भी कहती थीं कि क्या स्त्री और क्या पुरुष दोनोंका यह प्रकृति-दत्त स्वत्व है कि वे अपना जन्मभरका साथी अपनी इच्छानुसार चुनें। अर्थात् स्त्री अपनी इच्छा-

नुरूप पति पसंद करे और पति अपनी इच्छा-नुसार पत्नि। इसमें हस्तक्षेप करनेका किसीको अधिकार नहीं है और जो करता है वह अन्यायी है, अत्याचारी है, पापी है।

मगर माँ, मुझे आपने मेरा जन्मसिद्ध हक देना पसंद नहीं किया। जन्म-सिद्ध हक ही क्यों-आपने मेरा प्राण लेना भी एक तरहसे निश्चित कर लिया। मैंने स्पष्ट यह कह दिया था; कि माँ मानचंद्रके साथ मुझे व्याह करनेके लिए विवश करोगी तो मैं प्राण दे दूँगी। यह आप भली प्रकारसे जानती थीं; तो भी आपने कुछ परवाह नहीं की और मानचंद्रके साथ ही मेरा व्याह स्थिर कर दिया। तब मैं क्या करती?

एकबार मैंने प्राण देना ही निश्चित किया था। परन्तु आप कहा करती थीं कि आत्महत्या करनेवाले घोर नरकमें जाते हैं, इसीसे मैं डर गई। एक ओर मानचंद्रके साथ व्याह करके इसी जन्ममें नरकवास करना था और दूसरी ओर आत्महत्या करके परभवमें नरक भोगना था। मुझे नहीं सूझता था कि मैं कौनसा नरक पसंद करूँ; परन्तु दैवने मुझे दोनों नरकोंसे बचनेका मार्ग बताया। आप कईवार कहा करती थीं कि सब जैनी मिलकर परस्पर रोटी बेटी व्यवहार एक कर लें तो इसमें धर्म बाधक नहीं है। और इसीलिए आपने मेरा व्याह गुणचंद्रके साथ करा देनेके लिए प्रयत्न किया था; परन्तु आप इस प्रयत्नमें हत-सफल हुई। जातिच्युतिके भयसे ही आप अधर्म-कृत्य करनेको उतारू हुई; मेरा जन्मसिद्ध हक छीन लेनेको तैयार हुई।

मगर माता, धर्म जब बाधक नहीं, तब मैं क्यों जान बूझकर नरकमें पड़ती? क्यों आपकी काल्पनिक, क्षणिक, जातिकी मान-मर्यादाके लिए अपना यह लोक और परलोक बिगाड़ती?

एक बात और भी, हे रमणी एकबार ही, हृदयसे अपना पति पसंद करती है और फिर उसीके चरणोंमें अपना तन, मन, मान-मर्यादा माता, पिता, भाई, कुटुंब कबीला आदि अर्पण कर देती है। मैंने भी अपना पति पसंद कर लिया था और उस पसंदगीमें आपका भी अपरोक्ष ही नहीं वरन प्रत्यक्ष हाथ था। मैंने जिसको अन्तरंगसे पति माना, जिसके चरणोंमें मैंने अपना सर्वस्व समर्पण किया उसको छोड़कर आपकी कल्पनाके अनुसार क्या मैं दूसरेको पति बनाती?

अब मैंने यहां गुणचंद्रके साथ व्याह कर लिया है। अब जिस देवताकी पूजा करनेके लिए मैं लालायित रहती थी उसीकी पूजाका मैंने पूरा अधिकार पा लिया है। अब संसारकी कोई भी शक्ति मुझे अपने देवताकी पूजा करनेसे नहीं रोक सकती।

माँ, व्यर्थकी कल्पना करके मुझे दोषी मत बताना। संसार अपनी इच्छानुसार दूसरेको कार्य न करते देखकर उसे खराब बताता है; परन्तु वह दूसरेके सुख दुःखकी परवाह नहीं करता। सुख दुःख क्यों दूसरेके जीवनको नष्ट करनेके और दूसरेका प्राण तक ले लेनेमें भी आगा पीछा नहीं करता। मगर दूसरे सिर झुका कर क्यों चुपचाप अत्याचार सहलें? जिस प्रकार समाजको स्वतंत्रताके साथ विचार

करनेका हक है उसी प्रकार क्या प्रत्येक व्यक्तिको स्वतंत्रताके साथ विचार करनेका हक नहीं है?

माता, आपकी और आपके समाजकी कल्पनानुसार यदि मुझे नरकमें जाना पड़ेगा तो वह नरकवास भी—जो अपने जन्म-सिद्ध हककी रक्षा करनेके अपराधमें पाऊँगी—आपके अत्याचारी समाजके अंदर रहनेसे ज्यादा अच्छा लगेगा। अपने जन्म-सिद्ध हककी रक्षा न कर स्वर्गवास प्राप्तिकी लालसा करना, मैं नरकसे भी ज्यादा समझती हूँ। समझती क्यों हूँ? ऐसा है ही। समाजने स्त्रियोंके इस हकको छीन लिया इसी लिए समाजमें कैसी नारकीय लीला हो रही है? जिसका स्मरण करनेसे भी कलेजा कांप जाता है।

माता, अपनी पुत्रीके इस कृत्यको यदि अच्छा समझती हो तो उसे क्षमा करना। यदि नहीं समझती हो तो उसे मरी समझकर विस्मृतिके अनन्त सागरमें डुबो देना।

अन्तमें एक बात और कह देना चाहती हूं। यहां आकर मुझे विदित हुआ है, कि सैकडों ही जैनी हमारी ही भांति समाजके अत्याचारोंसे पीड़ित होकर आर्यसमाजी और ईसाई बन रहे हैं और समाजके हेतु 'जैनधर्मको भी नमस्कार' कर रहे हैं। जान पड़ता है धीरे धीरे सारे जैनी समाजके अत्याचारोंसे पीड़ित होकर इन महासमुद्रोंमें डूब जायंगे और साथ ही जैनधर्मको भी डुबो जायंगे। अस्तु।

आपकी पुत्री—

विमला ,,

मंगलाकी आंखें फटीकी फटी ही रह गईं। किशोरी कठपुतलीकी तरह खड़ी रह गई और....।




(लेखकः-पण्डित लोकमणि, जैन गोटेगांव. C. P.)

मैत्रीप्रमोदकारुण्यमाध्यस्थानि च सत्वगुणाधिकक्लिश्यमानाविनयेषु। 'तत्वार्थसूत्र'

सत्वेषु मैत्री गुणिषु प्रमोदं
क्लिष्टेषु जीवेषु कृपापरत्वं।
माध्यस्थ भावं विपरीतवृत्तौ
सदा ममात्मा विदधातु देव!

हे प्रभु! मुझे इस भावनाका अविर्भाव कर दीजिए जिससे प्राणीमात्रमें मित्रता, गुणाधिकोंमें प्रमोद, दुःखी जीवोंपर परम कृपा और विपरीत वृत्तिवालोंमें मेरे सदा मध्यस्थ भाव बने रहें।

**सत्वेषु-मैत्री।** समस्त विश्वके जीवात्मा मेरे मित्र हैं, अ. ह. ह. इस दिव्य मंत्रका भी क्या कोई मूल्य कर सकता है क्या? इस मंत्रके प्रभावसे भी भेद बुद्धि नष्ट नहीं हो सकती!!! 'सत्वेषु मैत्री' यह शब्द क्या १ अलौकिक शक्तियोंका भंडार है। इस शब्दके अंतःकुहरमें प्रवेश करते ही क्या ही अपूर्व आनन्दका स्रोत निकलना चाहता है। चित्त शान्त हो जाता है, दिव्यनेत्रोंके सामने आ जाता है। सूक्ष्मसे भी सूक्ष्म जीवात्मा दिखने पड़े और सुहावने दृष्टिगत होने लगते हैं, इन्द्रियां कैसी व्यापाररहित हो जाती हैं, मेरा कैसे स्वच्छ भावको निरीक्षण करने लगे

यह प्रण स्वयं ही करना पड़ता है कि जो हुआ सो हुआ परन्तु फिर ऐसा कार्य कदापि न करूंगा। यदि कोई चोरी करनेवाला मनुष्य कारागारके अन्दर बैठकर कुछ देर यह विचार करे कि तुझे जो यहां आकर एक नियत समय तक रहना पड़ रहा है और भांति २ की मुसीबतें भोगनी पड़ रही हैं यह सब चोरी करनेका ही फल है यदि तू चोरी न करता तो यह दिन काहेको देखने पड़ते खैर, जो हुआ सो हुआ अब इन दुखोंके दिनोंको काटकर और यहांसे बाहर निकलकर फिर कभी भी चोरी न करूंगा बल्कि परिश्रम करके द्रव्य कमाऊंगा और खाऊंगा तो कहना पड़ेगा कि यह आदमी आलोचना जैसे उच्च साधनसे लाभ उठाता है और आगामीके लिये अपने जीवनको ठीक करता है। अतएव सच बात तो यह है कि आलोचना परणामोंको कोमल करने शांति और आनन्द उपजाने, अशुभ कर्मोंके बंधनको ढीला करने और आगामीको बुरे कामोंसे बचनेके लिये रामबाण औषधीके समान है—इस ही वास्ते जैन धर्ममें आत्मीक कल्याणके लिये इसका आसन बहुत ही ऊंचा रक्खा गया है और यह गृहस्थी या साधु सबके ही लिये है और इस ही अभिप्रायको लेकर जैनियोंमें इसका प्रचार भी पाया जाता है यह दूसरी बात है कि जैनियोंमें आलोचना—आलोचनाकी भांति न की जाय परन्तु फिर भी आलोचना "आलोचना पाठ" के द्वारा कर ही ली जाती है। आलोचना पाठ एक हिन्दी कविताकी छोटीसी पुस्तक है, आलोचना करनेवाले उस ही को पढ़कर आलोचना कर लेते हैं और अपने कर्तव्यको पूरा कर देते हैं। परन्तु यह ठीक नहीं है; क्योंकि संसारी जीवोंके कर्म सदैव एकसे नहीं होते। प्रतिदिन कुछ न कुछ परिवर्तन होता ही रहता है। यदि आज रामलालने क्रोधके वश होकर रामकुमारके साथ मारपीट की है तो कल मान कषायके वशीभूत होकर श्यामचन्द्रको नीचा दिखलानेकी चेष्टामें लगा हुआ है और यदि आज चन्द्रभानने मायाचारी करके मुनि देवको धोखा दिया है तो कल लोभ कषायके कारण कर्मचन्द्रकी गांठ काटी है। इस प्रकार नित्य प्रति नये नये कर्म किये जाते हैं अतएव इन कर्मोंकी नयी२ आलोचना भी होनी चाहिये। जो कर्म किया जाय उसकी ही आलोचना की जाय। आज मैंने झूठ बोलकर कालीचरणको कष्ट क्यों पहुंचाया या मैंने ऐसी हंसीसे काम क्यों लिया कि जिससे धनकुमारके चित्तको चोट पहुंची, मेरी जरासी बेईमानीसे शिवदयाल किसानका सर्व नाश हो गया। मेरे अत्याचारके कारण दौलत धीवर गांव छोड़कर चला गया।

अतः इन बातोंको सन्मुख रखकर इन सब पर जुदा २ आलोचना की जाय तब लाभदायक और हितकारी हो सक्ती है और आवश्यकता भी यही है कि जो काम किया जाय उस पर ही पश्चाताप किया जाय। यदि चोरी करते हुए चक्कीके चलानेकी या छल छिद्र करते हुए चूल्हेके जलानेकी आलोचना की जाय तो इससे लाभ? यह तो केवल एक रूढ़िकी पूर्ति हो गई। भला आलोचना जैसे महान कार्यमें इसका क्या काम? आलोचना करना कोई लोग दिखलावेका

नुमाइशी ठाठ थोड़ा ही है। इसका करना तो अपनी आत्मासे सम्बन्ध रखता है इससे तो नीच आत्मा ऊंच बनती है और बुरे कर्मोंसे दूर होकर अच्छे और भले कार्मोंमें लगती है। जो कोई मनुष्य आलोचना जैसे महान धार्मिक कार्यको भी लोग दिखावेके लिये करता है तो कहना पड़ेगा कि उसको तो इस आलोचनाकी भी आलोचना करनी चाहिये अन्यथा उसका कदापि भी कल्याण नहीं होगा। जरा सोचनेकी बात है कि एक दूकानदार अपनी दूकानपर बैठा हुआ ठगी करता है तो उससे कुछ अधिक हानि पहुंचनेकी सम्भावना नहीं हो सकती क्योंकि ग्राहक भी जानता है कि दूकानदार बहुधा करके ऐसा किया ही करते हैं परन्तु एक दूसरा मनुष्य देवमंदिरमें या किसी दूसरे धर्मस्थानमें बैठा हुआ पूजा पाठ कर रहा है और बड़ी ऊंची आवाजसे "सुनिये जिन अर्ज हमारी, हम दोष किये अति भारी, तिनकी अब निर्वृत्ति काजे तुम शरण लई महाराजे" आदिके स्तोत्र पढ़ते हुये चक्की, चूल्हा, ओखल, मूसल, आग पानी, हवा, मिट्टी आदिके नाम ले ले कर दुहाई मचा रहा है और दूसरे मनुष्यों पर प्रकट कर रहा है कि कहो क्या मुझ जैसा धर्मात्मा भी कोई और होगा परन्तु ऐसा करते हुये सांसारिक कार्योंमें उस ही संकल्पी हिंसासे काम लेता है कि जिसको उसके सब भाई मन्तु करते हैं परन्तु इसका न कहीं नाम है और न पश्चाताप। अतएव कहना पड़ेगा कि उसका पूजा पाठ करना और आलोचनापाठ पढ़ना सब मायाचारीको लिये हुये है अतः उसको तो इस पूजा पाठ और आलोचनापाठकी भी आलोचना करनी चाहिये अथवा उसकी आत्मामें यह मायाचारी अपना ऐसा घर बनायेगी कि जो न मालूम कब पुराना होगा और कब गिरेगा।

भाई आलोचना करनेवालो, आलोचनाके वास्ते किसी पाठके पढ़ने या नियत लेखको दुहरानेकी आवश्यक्ता नहीं है और न इसके लिये शोर मचानेकी और दूसरोंको सुनानेकी आवश्यक्ता है यह तो उन कार्मोंके लिये करनी चाहिये कि जो प्रतिदिन किये जाते हैं जो बुरा या भला काम जिस दिन किया जाय उसकी उस ही दिन आलोचना की जाय और आलोचना एकान्तमें बैठ कर अपने विचारोंद्वारा की जाय उसके लिये खुले मैदान मंदिरमें बैठ कर शोर मचाने या किसी राग गानेकी आवश्यक्ता नहीं है और न उससे कोई लाभ ही होता है जो कोई ऐसा करता है वह केवल रिवाजको पूरा करता है और वह भी लोग दिखावेके वास्ते।

जैन धर्म जो कि जीवको स्वालम्बनका पाठ पढ़ाता है और प्रत्येकको अपने पैरोंके बल खड़ा होनेका उपदेश देता है और स्पष्टतया कहता है कि जैसा बुरा या भला काम तुम करोगे उसका वैसा ही फल भी भोगोगे। कोई ईश्वर परमात्मा-खुदा-या गॉड तुम्हारे किये हुये कर्मोंमें कमती बढ़ती नहीं कर सकेगा और न उन कर्मोंके परिणाममें कुछ उलट फेर कर सकेगा इसलिये अपने परिणामोंको कोमल बनाकर बुरे कामोंसे किनारा करो और अच्छे कामोंको करते हुये पुण्यका बंध बांधो जिससे तुम्हारा भला हो और सांसारिक

दुःखोंको भोगोगे। और यदि तुम दुःखसे बुरे कर्म करो [illegible] और ईश्वर-परमात्मा-खुदा-से [illegible] ऐसी प्रार्थना करो कि हे ईश्वर, मेरी बुराइयों पर दृष्टि मत डालना-मैं चाहे लाख बुरा हूं परन्तु फिर भी तेरा हूं-मुझे तू अपना समझ कर सुख ही सुख देना। क्योंकि मुझमें दुःखोंको सहारनेकी शक्ति नहीं है यद्यपि मैं हजारों बुराइयां प्रतिदिन करता हूं पर क्या करूं, करना ही पड़ती हैं। परन्तु मैं उनको तेरे ही भरोसे पर करता हूं। तू मेरा है, मैं तेरा हूं, अपनोंकी रक्षा सब किया ही करते हैं। जब मैंने तेरी भक्ति धारण कर ली है तो फिर कहना सुनना ही क्या है। बस मैं करनेवाला और तू हरनेवाला इत्यादि" तो ऐसी प्रार्थना करनेसे कोई लाभ नहीं है। यहां लोक व्यवहारमें देखा जाता है कि कुआचरणी बेटेको बाप भी घरसे निकाल देता है। कुकर्मी आदमीको अपने शहरका न्यायाधीश भी कड़ीसे कड़ी सजा (दण्ड) दे डालता है। जब बाप और न्यायाधीश भी बुरे आदमीको क्षमा नहीं करते तो ईश्वरको क्यों इतना सहृदय करना है? क्या ईश्वर कोई खुशामदी टट्टू है जो इन चिकनी चुपड़ी बातोंमें आकर तुम्हारे कुकर्मोंको क्षमा कर देगा? यदि वह ऐसा ही खुशामद पसन्द है तो उसको ईश्वर कहना भी एक प्रकारका पाप है। ऐसे कर्म तो न्यायसे प्रेम रखनेवाला मनुष्य भी नहीं कर सक्ता और यदि कोई करता है तो वह भी उसका फल भोगता है। अभी गत वर्ष पंजाब देशमें कितने ही घूस खानेवाले मनुष्योंको दण्ड मिल चुका है। फिर ईश्वरके विषयमें ऐसा ख्याल करना कि वह हमारे बुरे कर्मोंपर दृष्टि नहीं डालेगा और वह भी कुछ खुशामदी बातोंको सुनकर; तो यह कितना बड़ा दोष है कि जो ईश्वरके मत्थे मढ़ा जाता है। क्या इस दोषके लिये भी कोई आलोचना है। हम देखते हैं आलोचना पाठोंमें भी ईश्वरसे ही प्रार्थना की गई है कि हे भगवान, हमारी अर्ज सुनो, हमने बड़े भारी दोष किये हैं, अब उनको दूर करनेके वास्ते तुम्हारी शरणमें आये हैं इत्यादि।

हम नहीं समझते कि हमारे जैनी भाईयोंमें जो यह खुशामदीपनेका विचार कहांसे आगया जब कि जैन धर्म हमको यह सिखला रहा है कि किसी दूसरी शक्तिका सहारा मत लो तुम्हारे बुरे भले कर्मोंमें दूसरी कोई भी शक्ति कुछ भी नहीं कर सकती। जो कुछ भी सुख दुःख या हानिलाभ होता है वह तुम्हारे ही किये हुये कर्मोंका फल है। तुम्हारे किये हुये कर्मोंमें किसी दूसरी शक्तिका दखल नहीं है। अपने किये हुये कर्मोंको भोगनेके तुम स्वयं ही भागी हो। फिर नहीं मालूम कि क्यों इस प्रकार प्रार्थनायें करके गिड़गिड़ाया जाता है।

भाई जैनी लोगो या संसारके अन्य धर्मात्मा लोगो, यदि तुम अपनी आत्माका कल्याण चाहते हो तो किसी दूसरी शक्तिका सहारा छोड़कर अपने पैरोंके बल खड़े हो जाओ, अपनी अपार शक्तिसे कामलो, अपने कर्मोंकी गतिपर विचार करो, बुरे कर्मोंपर पश्चाताप और भले कर्मोंपर उत्साह मनाओ,

बुरे कर्मोंकी निन्दा और भले कर्मोंकी प्रशंसा करो बुरे कर्मोंको छोड़ो और अच्छे कर्मोंको ग्रहण करो अर्थात् ऐसा करने परही तुम्हारी आलोचना एक सच्ची आलोचना कही जायगी और इससे बहुत ही लाभ होगा तुम्हारी वर्तमान आलोचनाका ढंग ठीक है या नहीं इस पर स्वयं ही विचार करलो अर्थात् इसकी भी आलोचना करलो हमतो इतना ही कहेंगे कि आलोचनाको आलोचनाके ढंगपर करो आलोचना करनेमें लोग दिखावा या रिवाजकी पूर्ति करना ठीक नहीं है।



## मनकी तरंग।

(१)

जो ग्रीष्मसे ऋतुराजकी प्रभुता प्रगट दुर्दान्तिको।
लखकर महाक्षोभित हुये अन्याय पूर्ण अशांतिको ॥
होकर द्रवित करुणा तथा औदार्यपूर्वक प्रेमसे।
देते रहे हैं स्नेह जल जो हेतु जीवन क्षेमसे ॥१॥

(२)

जिनके मधुर अतिघोष युत गम्भीर भाषणका सदा।
पड़ता असर भूतल गगन पातालमें भी सर्वदा ॥
जो वक्षमें बिजली मनोहिन दमकत उल्लास हो।
हे सन्त वर्षा मेघ आओ तव दयाका काम हो ॥२॥

(३)

वे पूज्य "अर्जुन" जैन कारागारमें पकड़े गये।
हा! हा!! बिना कारण कहो तो जेलमें जकड़े गये ॥
सोचो विचारो तो तनिक क्या जैनियोंकी यह दशा।
जिसने हमारी टेव फिर यह हमरी भी कर्षना ॥३॥

दयाराम जैन,
विद्यार्थी जैन महाविद्यालय-इन्दौर।

—※—

## समय समयका राग वा आवश्यकतानुसार कार्य।

( लेखक-बाबू सूरजभानु वकील, देवबंद )

गति स्थिति अर्थात् हिलना चलना और ठहरना आदि कार्य जिस प्रकार चेतना शक्तिधारी मनुष्यों और पशु पक्षियोंमें हैं उस ही प्रकार चेतना शक्ति रहित पुद्गलमें भी हैं, इस ही कारण जिस प्रकार कि मनुष्य और पशु पक्षी संसारके अनेक कार्य बनाते और बिगाड़ते हैं इस ही प्रकार पुद्गल पदार्थ भी बहुत कुछ कर दिखाते हैं-बल्कि सच पूछो तो जो महान् कार्य इस संसारमें निर्जीव पुद्गलपदार्थों द्वारा हो रहे हैं उनका पासंग भी मनुष्यों और पशु पक्षियों द्वारा नहीं होता है, जैसा कि समुद्र और पृथ्वी पर सूरजकी धूपके पड़नेसे पानीका भाप बनता और उस भापका वायुसे हलका होनेके कारण अपने ऊर्ध्व गमन स्वभावके द्वारा ऊपरको जाना और जाते जाते हवा लगकर कुछ गर्मी कम हो जानेसे उस भापका बादल रूप बन जाना और फिर उस बादलका हवाके वेगसे आकाशमें इधर उधर घूमते फिरना और घूमते २ और भी ज्यादा हवा लगने और गरमी कम हो जानेसे उस बादलका पानी रूप होकर बरसना और पृथिवी पर पड़कर अनन्तानन्त कार्य बनाना बिगाड़ना और जीवाजीव सब ही वस्तुओंमें अनेकानेक परिवर्तन कर देना और पहाड़ोंकी कन्दराओंमें घुमकर फिर साफ नर-

तक आहिस्ता २ उनमेंसे निकलते रहना और छोटी बड़ी नदियोंके रूपमें बहकर संसारके अनेकानेक कार्य साधना, यह सब कार्य निर्जीव और अज्ञानी पुद्गलके ही हैं जिनको वह अपने स्वभावानुसार बराबर करता ही रहता है ज्ञानवान मनुष्यों और पशु पक्षियोंसे तो ऐसे महान कार्य न कभी हुवे और न हो सकते हैं।

परन्तु ज्ञान न होनेके कारण पुद्गलके जो भी कार्य हैं वह सब कार्य हानि लाभ–नफा नुकसान और जरूरत बेजरूरतका विचार किये विदून बिल्कुल अटकल पच्चू और अधाधुंध ही होते हैं यह ही कारण है कि धूपकी गरमी समुद्रके पानीसे भी भाप बनाती है और उन खेतों और वृक्षोंको सुखाकर भी भाप बनाती है जिन्हें स्वयम् ही पानीकी बहुत जरूरत है, इस ही प्रकार जब पानी बरसता है तब वह समुद्र पर भी उस ही प्रकार बरसता है जिस प्रकार कि खेतों और वृक्षोंपर और जब यह पानी पर्वतोंसे निकलकर नदीके रूपमें बहता है तब भी इस बातका विचार नहीं करता है कि जहां २ पानीकी जरूरत है वहां वहां पहुंचूं और जहां पानीसे हानि हो रही है वहां न जाऊं, बल्कि उसको तो जिधर ढाल मिलता है उधरको ही वह निकलता है और जिधर २ को ढाल मिलता चला जाता है उधर उधरको ही बहता चला जाता है।

परन्तु चेतनाशक्तिधारी मनुष्य और पशु पक्षियोंके कार्य ऐसे अधाधुंध नहीं हैं, उनमें जितना २ अधिक ज्ञान होता है उतना २ ही उनका कार्य विचार पूर्वक और आवश्यकतानुसार ही होता है। दृष्टान्त रूप यदि एक मनुष्य दौड़ा जा रहा है और सामनेसे कोई गाड़ी वा हाथी घोड़ा आदि पशु वा मनुष्योंका समूह आ रहा हो तो वह मनुष्य तुरन्त अपना दौड़ना बन्द करके वहां ही ठहर जावेगा और उनसे बचकर निकल जाने पर ही फिर दौड़ना शुरू करेगा, परन्तु यदि एक रेलगाड़ी अपने वेगमें भागी जा रही हो और सामनेसे दूसरी रेलगाड़ी भी आ रही हो और ऐंजिनडराइवर (रेल चलानेवाले) इन दोनों गाड़ीयोंके सोये पड़े हों तो यह रेलगाड़ियां स्वयम् इस बातका विचार न करेंगी कि यहीं ठहर जाना चाहिये वा पीछे हट जाना चाहिये नहीं तो आपसमें लड़ कर हमारा भोर हो जावेगा बल्कि वह रेल गाड़ियां तो विना किसी भी प्रकारका विचार किये दौड़ी ही चली जावेंगी और आपसमें लड़कर अपना और अपने मुसाफिरोंका चकनाचूर करके ही रहेंगी।

इस ही प्रकार गाना जाननेवाला मनुष्य हर्षके समय हर्षके और सोगके समय सोगके ही गीत गावेगा, हर्षके समय सोगके और सोगके समय हर्षके गीत वह कभी नहीं गावेगा, यहांतक कि यदि उसको सोगका एक भी गीत याद न हो और हर्षके ऐसे बढ़िया २ गीत याद हों जिनसे सुनकर मनुष्य लट्टू हो जाते हों और जिनके ऊपर उसको सब जगह बहुत २ इनाम मिलता रहा हो तो भी वह सोगके समय हर्षके गीत नहीं गावेगा बल्कि चुप रहना ही ठीक समझेगा, परन्तु फोनोग्राफका प्लेट वा रिकार्ड इस बातका कुछ भी विचार न करेगा कि मेरा राग समयके अनुकूल है या नहीं बल्कि चाहे जन-

जान बालक भी उसको फोनोग्राफ पर चढ़ा दे तो वह रिकार्ड अपना वह ही राग गाना शुरू कर देगा जो उसमें भरा हुआ है, चाहे वह राग हर्षका हो और सुननेवालोंको महासोग हो रहा हो और चाहे वह राग सोगका हो और सुननेवालोंको उस समय महाहर्ष हो रहा हो फोनोग्राफका वह रिकार्ड तो इन बातोंका कुछ भी ख्याल न करेगा और सब जगह अपनी एक ही टेर लगाता चला जावेगा।

गरज़ जीव हो वा निर्जीव क्रिया तो इन दोनोंमें ही है परन्तु जीवकी क्रिया समय और आवश्यक्ताओंको विचारकर होती है और निर्जीवकी विना विचारे जीवोंमें भी मनुष्य ही सबसे अधिक विचारवान है इस वास्ते इसकी क्रिया तो अवश्य ही विचारपूर्वक और समयानुकूल होना चाहिये, मनुष्यका मनुष्यपन बड़े २ कार्योंके करनेसे नहीं है बल्कि विचार पूर्वक और समयानुकूल कार्य करनेसे ही है। जो मनुष्य विना विचारे कार्य करता है वह चाहे कितना ही बड़ा कार्य कर डाले तो भी वह मनुष्य नहीं है बल्कि निर्जीव पुद्गल है और पुद्गलोंमें भी बहुत घटिया पुद्गल क्योंकि पुद्गलोंके कार्य तो ऐसे २ महान होते हैं जो मनुष्यसे किसी प्रकार हो ही नहीं सक्ते हैं।

जो मनुष्य समयकी आवश्यक्ताओंका विचार किये विदून ही कार्य करते हैं उनसे बहुधा हानिकी ही सम्भावना होती है और यदि ऐसे विचारशून्य पुरुष कोई बड़ा काम कर बैठते हैं तब तो उनका वह कार्य ऐसा ही भयानक हो जाता है जैसा कि वर्षाऋतुमें नदीका महा प्रवाह वा गरमीकी मौसममें आंधीका महावेग वा जंगलकी दावानल अग्नि। इस कारण समयके अनुकूल न प्रवर्तनेवाले विचारहीन पुरुषों और उनके कार्योंसे इसही प्रकार बचने और दूर रहनेकी जरूरत है जिस प्रकार कि हवा पानी वा अग्नि आदि पुद्गल पदार्थोंके वेगसे बचनेकी जरूरत है ऐसे पुरुषोंकी दया, कृपा और परउपकार भी अन्धे मनुष्यके प्यारके घूंसेके ही समान है जो आंख नाक पर पड़कर वा कोख आदि मर्मस्थानमें लगकर महान कष्टका ही देनेवाला हो जाता है।

समयके अनुकूल न चलनेवाला विचारहीन मनुष्य केवल दूसरोंके वास्तेही भयंकर नहीं होता है बल्कि वह अपना भी सत्यानाश कर डालता है क्योंकि संसार परिवर्तनशील है सदा एक अवस्थामें रह नहीं। कला इस कारण यहां कभी ज्वार है और कभी भाटा अर्थात् कभी उतराव है और कभी चढ़ाव, कभी जाड़ा है और कभी गरमी, कभी बचपन है और कभी बुढ़ापा, कभी जन्म है और कभी मरण, परन्तु यदि कोई मनुष्य गरमीकी मौसममें भी यह -

गुलाब केवड़ेका शरबत घोल घोल कर पीता रहे तो वह अवश्य ही ठिठर कर मर जावेगा, इस ही प्रकार यदि कोई व्यापारी इस रेल और तारवर्कीके जमानेमें भी अपना माल बैलगाड़ी ऊंट, गधे और खच्चरोंपर लाद कर ही एक देशसे दूसरे देशको ले जावे तो वह अवश्य ही नुकसान उठावेगा महामूर्ख समझा जावेगा और अपनी सारी जमा पूंजी खोकर दिवाला ही निकालेगा। गरज जो समयानुकूल नहीं चलेगा और विचारसे काम नहीं लेगा वह अवश्य ही हानि उठावेगा और नाशको ही प्राप्त हो जावेगा।

मनुष्योंके समूह ही का नाम जाति वा समाज है, इस कारण वह जाति वा समाज भी अवश्य नीचे ही को गिरेगी और विनाशको ही प्राप्त होगी जिसके मनुष्य विचारशून्य और समयकी हवाको न परखनेवाले और न उसके अनुसार चलनेवाले होंगे और हानि हो वा लाभ, आगे गढ़ा हो वा खाई आंख मीचकर अधाधुंध उस ही मार्गपर चलते रहेंगे जिस पर कि चलते आ रहे हैं। जातिकी उन्नति और अवनति विशेषकर उसके विद्वानों, लीडरों, मुखियाओं और धनाढ्यों पर ही अवलम्बित होती है, यदि यह लोग विचारवान और समयके अनुकूल चलनेवाले हुवे तो जाति जीवित रहती है और उन्नति कर जाती है और यदि यह लोग जड़बुद्धि अर्थात् पुद्गल पदार्थोंकी तरह समय और अवसरका कुछ भी खयाल न करके सदा एक ही प्रकारका कार्य करनेवाले हों तो यह लोग स्वयम् भी डूबेंगे और जातिको भी अपने साथ डुबा ले जावेंगे, इस कारण इन लोगोंका विचारशील होना और समयकी आवश्यकताओंको जानना बहुत ही ज्यादा जरूरी और आवश्यक है और यह तब ही हो सक्ता है जब कि जातिके साधारण लोग भी अपनी आंख खुली रखें और उस ही को अपना लीडर और पथ प्रदर्शक समझें जिसमें समयानुकूल कार्य करनेका साहस और जातिके हानि लाभको समझनेकी बुद्धि हो।

जैन जातिके स्त्री पुरुषो, तुम्हारी और तुम्हारे मुखियाओंकी विचारशून्यताके कारण तुम्हारा बहुत ही ज्यादा पतन हो चुका है और बड़ी शीघ्रताके साथ पतन होता चला जा रहा है, इस वास्ते जल्दी करो और अपने आपको संभालो नहीं तो कुछ दिनोंमें इस जातिका पता भी न पाओगे। प्यारे भाइयो, तुम और कुछ नहीं तो इतनी मोटीसी बात तो जांच लो कि पृथ्वीके अन्य मनुष्योंके मुकाबिलेमें तुम्हारी क्या गिनती है और वह तुम्हारी गिनती बढ़ती जा रही है वा घट रही है और यदि घट रही है तो क्यों? इस एक ही बात पर विचार करनेसे तुमको मालूम हो जावेगा कि जिस पृथिवी पर इस समय ५१ करोड़ बौद्ध, ३२ करोड़ ईसाई, २५ करोड़ हिन्दू और १६ करोड़ मुसलमान हैं वहां जैनी केवल १२ लाख ही रह गये हैं और वह १२ लाख भी तब ही हैं जब कि सब श्वेताम्बर, दिगम्बर और स्थानकवासियोंको एक समझकर इकट्ठा गिन लिया जावे, परन्तु वर्तमान अवस्थाके अनुसार इन तीनोंको एक जगह गिनकर अपनेको १२

लाख बताना तो वास्तवमें झूठमूठकी बात बनाना ही है क्योंकि जैसी पृथक्ता और अलहदगीका व्यवहार इस समय इन तीनों सम्प्रदायोंके बीचमें हो रहा है और जो लड़ाई झगड़े इनमें चल रहे हैं उनके कारण तो यह तीनों किसी प्रकार भी एक नहीं माने जा सक्ते हैं, परन्तु यदि इन तीनोंको एक भी मान लें तो अन्य लोगोंकी क्रोड़ोंकी गिनतीके सामने क्या तुम्हारी १२ लाखकी गिनती कुछ गिनतीमें आनेके योग्य हो सकती है।

प्यारे भाइयो, इस विषयमें सबसे ज्यादा रोना तो यह हो रहा है कि यह १२ लाखकी गिनती भी तो कायम रहने वाली नहीं है बल्कि दिन दिन घटती ही चली जा रही है, क्योंकि अभी थोड़े ही दिन हुवे कि तुम्हारी गिनती १६ लाख थी, फिर १३ लाख और अन्तको अब १२ लाख ही रह गई है जिससे स्पष्ट सिद्ध है कि तुम बड़े वेगके साथ कम होते चले जा रहे हो परन्तु इसके विपरीत हिन्दुस्तानकी अन्य जातियां बहुत ज्यादा बढ़ती चली जा रही हैं; क्योंकि जब तुम १५ लाख थे तो उस समय हिन्दुस्तानके सब लोग केवल २८ क्रोड़ ही थे परन्तु तुम घटते गये और वह बढ़ते रहे अर्थात वह २८ क्रोड़से ३० क्रोड़ हुए फिर ३२ क्रोड़ हुए और अब ३५ क्रोड़ हैं। इस कारण जो घुन केवल तुम्हारी ही जातिको लगा हुआ है और चुपके ही चुपके तुमको कमती कर रहा है क्या उसको ढूंढ निकालना और उसको दूरकर देनेकी कोशिश करना तुम्हारे वास्ते जरूरी नहीं है यदि नहीं है तो मानो तुम जैनजातिका अस्तित भी जरूरी नहीं समझते हो, परन्तु बुद्धिमानोंक यह भी सिद्धान्त है कि धर्मवालोंके विना ध भी नहीं रह सक्ता है अर्थात जैनियोंके विद्य जैनधर्म भी नहीं रह सकता है। भावार्थ- जै जातिके समाप्त होजानेसे जैनधर्म भी जरू समाप्त हो जाता है इस कारण क्या तुम जै धर्मका भी इस पृथिवीपर कायम रहना जरूर नहीं समझते हो, यदि समझते हो अर्थात् यदि जै धर्मका तुमको कुछ भी प्यार है तो उठो और आंख खोलकर अपने पतनका कारण ढूंढो और अपन चालको बदल कर अपनी जातिके जीवि रहनेका उपाय करो, ऐसे महान संकटकी अव स्थामें भी यदि तुम अपनी चाल नहीं बदल सक्ते हो और अपनी रीति नीति आवश्यकताके अनुसार नहीं बना सकते हो तो फिर तुम आपको चेतनाशक्तिधारी जीव भी मत समझो और सुख दुःख भी मत मानो बल्कि निर्जीव पुद्गलके समान ही चुप चाप गल सड़कर पर्यायान्तरको प्राप्त होजाओ।

प्यारे पाठको, अब सोने और गफलतमें पड़े रहनेका समय नहीं है बल्कि उठने और कमर कसकर हिम्मत बांधकर कुछ पुरुषार्थ दिखाने और अपनी जातिकी किस्तीको डूबनेसे बचा लेनेका समय है। देखो तुम्हारे समाचार पत्रोंमें आजकल ऐसे समाचार आ रहे हैं और इन ही बातोंकी हाय २ मचाई जा रही है कि आज

जैन मंदिरमें घुस गये, परसों कलकत्तेका जैन मंदिर लुट गया, अतरसों अमुक राज्यमें जैनियोंका रथ नहीं निकलने दिया, वहां यह अत्याचार हुआ और यहां यह दुर्घटना होगई; परन्तु मेरे प्यारे भाइयो, जबतक तुम धर्मके नाम पर आपसमें लड़ झगड़ कर और तीर्थोंकी रक्षाके नाम पर मुकदमे बाजीमें लाखों रुपया लुटाकर अपनी संघ शक्तिको तोड़ फोड़ कर उसको टुकडे २ कर डालनेमें ही अपनी पूरी बहादुरी और तीर्थकी महमा दिखाते रहोगे तब तक तो अवश्यमेव तुम्हारी ऐसी ही बेइज्जती होती रहेगी और तुम किसी भी गिनतीमें नहीं गिने जाओगे।

तुम्हें शर्म आनी चाहिये इस बात पर कि मुट्ठी भर तो तुम आदमी अर्थात् हिन्दुस्तानकी ३१ करोड़की आबादीमें केवल १२ लाख तो तुम्हारी गिनती इस पर भी तुम आपसमें लड़ो और द्वेषकी अग्निको ही हर वक्त प्रज्वलित रक्खो और फिर भी इस बातकी आशा करो कि लोग तुम्हें कुछ समझें और तुम्हारी परवाह करें। भाइयो, निर्जीवमत बनो, आंखें खोलो और अपनी चालको बदलो अर्थात् सब लड़ाई झगड़े दूरकरके और अपनी २ मूछें नीचे उतारकर आपसमें गले मिलो, अपने भाइयोंसे क्षमा मांगो और १२ लाखकी एक जाति बनाकर आगेको बढ़ो अर्थात् जैन धर्मकी सच्ची प्रभावना दिखाकर दूसरोंको जैनी बनाओ और अपनी गिनती बढ़ाओ तब ही तुम्हारा अस्तित्व रह सकता है और तुम्हारी कदर हो सकती है नहीं तो कीड़े मकोड़े और घास पात तो पैरोंके तले कुचले ही जाया करते हैं।

अब जैन धर्मकी प्रभावना सोने चान्दीका बहुमूल्य रथ निकालने और मंदिरकी दीवारोंको सोने चांदीसे लीपने और एक एक गलीमें चार चार मंदिर बनाने और बार बार प्रतिष्ठा कराकर एक एक मंदिरमें पचासों प्रतिमाओंका समूह इकट्ठा कर देने और पूजा प्रतिष्ठाओंमें लाखों रुपया लगानेसे नहीं होगी। अब जमाना बहुत कुछ बदल गया है, लोगोंकी दृष्टिमें अब इन बातोंकी कुछ भी कदर नहीं रही है। अब तुम्हारे इन आडम्बरोंको देखकर लोगोंपर जैनियोंका और जैन धर्मका महत्त्व नहीं पड़ता है बल्कि उलटी अप्रभावना होती है, इन बातोंमें रुपया लुटाते देखकर अब लोग तुमको जड़बुद्धि समझते हैं और अफसोस करते हैं कि अब तो गरीबसे गरीब छोटी छोटी जातियोंने भी अपने अपने कालिज बना लिये हैं परन्तु धर्मके नामपर इतना धन लुटानेवाले जैनियोंका तो एक भी कालिज दिखाई नहीं देता है जिससे वह लोग यह ही समझते हैं कि जैनधर्ममें ज्ञानशून्य रह कर मिथ्या ढकोसलोंको मानते रहना ही जरूरी समझा जाता होगा, इस प्रकार समयकी गति बदलनेसे आजकल जैनियोंके प्रभावनाके कार्योंसे उलटी अप्रभावना होने लगी है। इस कारण प्यारे भाइयो, अब आप भी समयानुकूल अपनी गतिको बदल कर और सबके कालिजोंसे बढ़िया कॉलिज बनाकर, जिले २ में हाईस्कूल खोल कर और ग्राम२ में बालक बालिकाओंकी पाठशाला जारी करके अपना पठनक्रम बनाकर और उसके अनुसार पुस्तकें तय्यार कराकर दुनियाके लोगोंको दिखा दो कि जैनी ही सबसे ज्यादा विद्याकी कदर

करनेवाले और ज्ञान परही भरोसा रखने वाले हैं। अब तो प्यारे भाइयो, ऐसाही कर दिखानेमें तुम्हारी प्रभावना हो सकी है और तुम किसी गिनतीमें आने लायक हो सके हो। याद रक्खो कि जिस प्रकार पिछले समयमें तुमने लाखों और करोड़ों रुपयेकी लागतके बड़े२ विशाल मंदिर बना कर और बड़े२ भारी धर्म उत्सव करा कर जगतके लोगोंको जीत लिया था और चकाचौंध करके उनके दिलोंपर अपना भारी सिक्का जमा दिया था, इस ही प्रकार आजकल जबतक तुम लाखों और करोड़ोंकी लागतके विशाल कालिज बनाकर और घर२ विद्याका प्रचार करके न दिखा दोगे तब तक तुम्हारी प्रभावना कदाचित भी न हो सकेगी और न तुम किसी गिनतीमें आ सकोगे।

इसही प्रकार अब जैनधर्मका प्रचार भी अनेक प्रकारकी भाषा और अनेक प्रकारकी विद्याओंके जानकार और समयकी आवश्यकताओंको जानने वाले पण्डित तय्यार करके उनके द्वारा बहुत ही सरल भाषामें सर्व साधारणको जैन सिद्धान्तोंको बताने और जैन तत्वोंका महत्व समझाने और और आजकलकी लेखन प्रणालीके अनुसार अनेक प्रभावशाली पुस्तकोंके तय्यार किये जाने और उनको सर्व साधारण तक पहुंचाने और योग्य विद्वानोंद्वारा दैनिक और साप्ताहिक पत्रोंके निकलनेसे ही होगा।

निकालकर बीच बाजार गंदी गालियां बकते हुवे फिरानेको बहुत ही बड़ा नीच काम समझते हैं, इस ही प्रकार आज कलके लोग दस दस बारह बारह वरसके बालक बालिकाओंका विवाह करदेना भी महा मूर्खता ही बताते हैं और जिंदे माता पिताकी कुछ भी सेवा न करके मरने पर उनके नुकतेमें हजारों रुपया लगाकर सारे नगरको तर माल खिलानेको भी आजकलके लोग ज्ञानशून्यता और बुद्धिहीनताका ही कार्य मानते हैं और मुकता करनेवालोंको घटिया मनुष्योंमें ही गिनते हैं, इस ही प्रकार आजकलके लोग बेटा बेटीके विवाहमें बड़ी भारी धूम मचाने और हजारों रुपया खर्च कर डालनेको भी अच्छा नहीं जानते हैं बल्कि यह सब रुपया बेटा बेटीके नामसे व्यापारमें लगाकर उनकी जीवन यात्रा आसान बना देनेको ही ज्यादा जरूरी गरदानते हैं और घरकी स्त्रियोंको सोने चांदीके जेवरसे लादकर उनका अहंकार बढानेकी जगह अब इस रुपयेके द्वारा सूद कमाकर उस सूदके द्वारा उनके स्वास्थ्य और ज्ञानकी वृद्धि करते रहनेको ही उनकी सच्ची सजावट मानते हैं जिससे असल रुपया भी बना रहे और वह स्त्रियां भी ज्ञानवान और बलवान संतान उत्पन्न करनेके योग्य हो जावें।

और लाभदायक रहे हों परन्तु यदि वह आज कलके समयमें हानिकारक हैं तो उनको छोड़ देनेमें और जो चाल और जो व्यवहार आज कलके समयके अनुकूल हों उनको ग्रहण करनेमें तुमको जरा भी विलम्ब नहीं करना चाहिये क्योंकि श्री जिनवाणी भी तुमको देशकालके ही अनुसार प्रवर्तनकी आज्ञा देती है और तुम्हारा मनुष्यपना और जीवधारी होना भी तुमको यह ही बताता है, और यदि तुम अपनी चाल नहीं बदलते हो तो यह भी समझ लो कि तुम श्री तीर्थंकर भगवानकी आज्ञाको लोप करते हो श्री जिनेंद्रदेवके बताये हुवे उपदेशसे पराङ्मुख होते हो और ज्ञानधारी जीवकी श्रेणीसे नीचे गिरकर ज्ञानशून्य निर्जीव पुद्गलकी श्रेणीमें आते हो, क्योंकि अनेक प्रकारकी अद्भुत २ क्रिया जीव भी करता है और पुद्गल भी; परन्तु जीवकी क्रिया समयानुकूल और विचारपूर्वक होती है और निर्जीव पुद्गलकी अज्ञानरूप और सब ही कालमें एक समान।

विशेष क्या लिखा जावे, आप ही अपने हानि लाभ और भले, बुरेका विचार कर लें और जो लाभदायक हो उस ही चालको ग्रहण कर लें।



## जैन धर्मके विषयमें अजैन विद्वानोंकी सम्मतियां १

( संग्रहकर्त्ता-पं० बिहारीलालजी बी० ए० जे०, सी० टी०, अमरोहा। )

( १ )

### श्रीयुत वरदाकान्त मुख्योपाध्याय एम० ए० के बंगला लेख*के श्रीयुत नाथूरामजी प्रेमी द्वारा अनुवादित हिन्दी लेखसे उद्धृत कुछ वाक्य।—

(१) हमारे देशमें जैन धर्मकी आदि, उत्पत्ति, शिक्षा, नेता और उद्देश्य सम्बन्धी कितने ही भ्रान्तमत प्रचलित हैं इसलिए हम लोग जैनियोंसे घृणा करते रहते हैं....। इसलिए मैं इस लेखमें भ्रमसमूह दूर करनेकी चेष्टा करूँगा।

(२) जैन निरामिषभोजी ( मांसत्यागी ) क्षत्रियोंका धर्म है। " अहिंसा परमो धर्मः " इसकी सार शिक्षा और जड़ है। इस मतमें " जीव हिंसा नहीं करना, किसी जीवको कष्ट नहीं देना " यही श्रेष्ठ धर्म है।

(३) शंकराचार्य महाराज स्वयं स्वीकार करते हैं कि जैनधर्म अति प्राचीन कालसे है। वे वाद-

१ नोट—इस विषयका पूर्व भाग इसी मासिक पत्र, ' दिगम्बर जैन, " वर्ष ९, वीर सं० २४४२ के खास अंकमें प्रकाशित हो चुका है।

* यह लेख गुजराती भाषाके प्रथम वर्षके "जैन" नामक समाचार पत्रके अंक ३९, ४०में सन् १९१० गुजराती भाषामें प्रकाशित हो चुका है।

रायण व्यासके वेदान्त सूत्रके भाष्यमें कहते हैं कि दूसरे अध्यायके द्वितीय पादके सूत्र ३३-३६ जैनधर्म ही के सम्बन्धमें हैं। शारीरिक मीमांसाके भाष्यकार रामानुजजीका भी यही मत है।

(४) योगवाशिष्ठ रामायण वैराग्य प्रकरण, अध्याय १५ श्लोक ८में श्री रामचन्द्रजी जिनेंद्रके सदृश शान्त प्रकृति होनेकी इच्छा प्रकाश करते हैं, यथाः—

नाहं रामो न मे वाञ्छा भावेषु च न मे मनः।
शान्तिमासितुमिच्छामि स्वात्मन्येव जिनो यथा॥

(५) रामायण, बालकांड, सर्ग १४, श्लोक २२में राजा दशरथने श्रमणगणों (अर्थात दिगम्बर जैनमुनियों)का अतिथिसत्कार किया, लिखा है:—

तापसा भुंजते चापि श्रमणा भुंजते तथा।

भूषण टीकामें श्रमण शब्दका अर्थ दिगम्बर (अर्थात सर्व वस्त्रादि रहित जैनमुनि) किया है यथाः—

श्रमणा दिगम्बराः श्रमणा वातवसना इति निघण्टुः।

(६) शाकटायनके उणादि सूत्रमें जिन शब्द व्यवहृत हुआ है:—

इण्सिञ्जिदीङुष्यविभ्यो नक्, सूत्र २५९, पाद ३

सिद्धान्त कौमुदीके कर्त्ताने इस सूत्रकी व्याख्यामें "जिनोऽर्हन्" कहा है।

मेदनीकोषमें भी 'जिन' शब्दका अर्थ 'अर्हत्' जैन धर्मके आदि प्रचारक है।

वृत्तिकारगण भी 'जिन'के अर्थमें अर्हत् करते हैं, यथा उणादि सूत्र, सिद्धान्त कौमुदी।

शाकटायनने किस समय उणादि सूत्रकी रचना की थी! यास्ककी निरुक्तमें शाकटायनके मतका उल्लेख है। और पाणिनिके बहुत समय पहिले निरुक्त बना है इसे सभी स्वीकार करते हैं। और महाभाष्य प्रणेता पतञ्जलिके कई सौ वर्ष पहिले पाणिनिने जन्म ग्रहण किया था। अतएव अब निश्चय है कि शाकटायनका उणादि सूत्र अत्यन्त प्राचीन ग्रन्थ है।

(७) बौद्ध शास्त्रमें जैनधर्मको निर्ग्रन्थोंका धर्म बतलाया है। और यही निर्ग्रन्थ धर्म बौद्धधर्मके बहुत पहिले प्रचलित था।

(८) डाक्टर राजेन्द्रलाल मित्र योग सूत्रकी प्रस्तावनामें कहते हैं कि सामवेदमें एक बलिदानविरोधी यति (जैनमुनि)का उल्लेख है। उसका समस्त ऐश्वर्य भृगुको दान कर दिया गया था, क्योंकि ऐतेरय ब्राह्मणके मतमें बलिदानविरोधी यतिको श्रगालके सन्मुख प्रक्षिप्त करना चाहिये। मगध वाकीकटमें यज्ञदानादिका विरोधी एक सम्प्रदाय था, (देखो ऋग्वेद अष्टक ३, अध्याय ३, वर्ग २१ ऋचा १४। तथा ऋग्वेद म० ८, अ० १०, सुक्त ८९, ऋचा ३, ४। तथा ऋग्वेद, म० २, अ० २, सू० १२, ऋचा ९। ऋग्वेद अष्टक १, अध्याय ४, वर्ग ३२, ऋचा १०, इत्यादि)।

(९) सांख्य दर्शन सूत्र १ "अविशेषश्चोभयोः" अर्थात् दुःख और यंत्रणा दूर करनेवाले दृश्यमान और वैदिक उपायोंमें कोई भेद नहीं है। क्योंकि वैदिक बलिदान एक निष्ठुर प्रथा मात्र है। यज्ञमें पशु हनन करनेसे पाप बन्ध होता है, पुरुषको सम्यक् लाभ कुछ नहीं होता॥

"मा हिंस्यात्सर्वभूतानि।,
"अग्निषोमीयं पशुमालभेत्।,,
"दृष्टिवदानुश्रविकामह्यविशुद्ध क्षयातिशययुक्तः,
सांख्यकारिका॥

गौड़पाद सांख्यकारिकाके भाष्यमें निम्न लिखित श्लोक उद्धृत करके कपिल ऋषिके मतका समर्थन करते हैं:—

तात उद्धद्बुशोभ्यस्तं जन्मजन्मान्तरेष्वपि।
त्रयी धर्ममधर्माढ्यं न सम्यक्प्रतिभाति मे॥

**अर्थात्**—हे पिता! वर्त्तमान और गत जन्ममें मैंने वैदिक धर्मका अभ्यास किया है; परन्तु मैं इस धर्मका पक्षपाती नहीं हूं क्योंकि यह अधर्म-पूर्ण है।

(१०) कपिल सूत्रका भाष्यकार विज्ञान भिक्षु "मार्कण्डेय पुराणसे" निम्नलिखित श्लोक उद्धृत करके कपिलमतका समर्थन करता है—

तस्माद्यास्याम्यहं तात दृष्ट्वेमं दुःखसन्निधिम्।
त्रयी धर्ममधर्माढ्यं किंपाकफलसन्निभम्॥

**अर्थात्**—"हे तात! वैदिक धर्मको सब प्रकार अधर्म और निष्ठुरता पूर्ण देखकर मैं किस प्रकार इसका अनुकरण करूं? वैदिक धर्म किंपाक फलके समान बाह्यमें सौन्दर्य किन्तु भीतर हलाहल (विष) पूर्ण है"।

(११) "महाभारत" का मत इस विषयमें जाननेके लिये अश्वमेध पर्व, अनुगीत ४६, अध्याय २, श्लोक १२ की नीलकंठ कृत टीका पढ़िये।

(१२) प्राचीन कालमें दिगम्बर ऋषि ऋषभदेव "अहिंसा परमो धर्मः" यह शिक्षा देते थे। उनकी शिक्षाने देव मनुष्य और इतर प्राणियोंके अनेक उपकार साधन किये हैं। उस समयमें ३६३ पुरुष पाखंड धर्मप्रचारक भी थे। चार्वाकके नेता "बृहस्पति" उन्हींमेंसे एक थे। मैक्समूलर आदि युरोपीय पण्डितोंकी भी यही धारणा है जो उनके सन १८९९ के लेखसे प्रकट है जिसे ७६ वर्षकी उमरमें उन्होंने लिखा है।

(१३) अतएव प्राचीन भारतमें नाना धर्म और नाना दर्शन प्रचलित थे इसमें कोई संदेह नहीं है।

(१४) जैनधर्म हिन्दूधर्मसे सर्वथा स्वतंत्र है। उसकी शाखा या रूपान्तर नहीं है। विशेषतः प्राचीन भारतमें किसी धर्मान्तरसे कुछ ग्रहण करके एक नूतन धर्म प्रचार करनेकी प्रथा ही नहीं थी। मैक्समूलर का भी यही मत है।

(१५) लोगोंका यह भ्रमपूर्ण विश्वास है कि पार्श्वनाथ[1] जैनधर्मके स्थापक थे। किन्तु इसका प्रथम प्रचार ऋषभदेवने[2] किया था, इसकी पुष्टिके प्रमाणोंका अभाव नहीं है।

(१) बौद्ध लोग महावीरको निर्ग्रन्थों अर्थात जैनियोंका नायक मात्र कहते हैं स्थापक नहीं कहते।

(२) जर्मन डाक्टर जैकोबी भी इसी मतके समर्थक हैं।

---

१ इनके निर्वाणको आजसे २६९१ वर्ष हो चुके। यह जैनियोंके तेईसवें तीर्थंकर थे जो चौबीसवें अंतिम तीर्थंकर महावीर स्वामीसे २५० वर्ष पूर्व हुए।

२ यह प्रथम तीर्थंकर अर्थात संसार समुद्रसे तिरनेका मार्ग बतानेवाले थे जो अन्तिम तीर्थंकर महावीर स्वामीसे ४२ सहस्र वर्ष कम दश नील सागर वर्ष पूर्व हुए। इनका समय इनके सम्वत् से प्रगट है।

३ हिन्दूशास्त्रों और जैनशास्त्रोंका भी इस विषयमें एक मत है। भागवतके पांचवें स्कन्धके अध्याय २-६ में ऋषभदेवका कथन है। जिसका भावार्थ यह है:-

चौदह मनुओंमेंसे पहले मनु स्वयंभूके प्रपौत्र नाभिका पुत्र ऋषभदेव हुआ जो दिगम्बर जैन सम्प्रदायका आदि प्रचारक था। इनके जन्मकालमें जगतकी बाल्यअवस्था थी इत्यादि।

भागवतके अध्याय ६ श्लोक ९-११में लिखा है कि "कोंक, वेंक और कुटकराना अर्हत, ऋषभके चरित्र श्रवण करके कल्युगमें ब्राह्मण-विरोधी एक नवीन धर्मके प्रचारका मानस करेगा" किंतु हमने अन्य किसी भी ग्रन्थमें ऐसे किसी राजाका नाम नहीं पाया। अर्हतको अन्य कोई भी ग्रन्थकार कोंक वेंक और कुटकराना नहीं कहता।

अर्हतका अर्थ (अर्ह धातुसे) प्रशंसार्ह तथा पूज्य है। शिवपुराणमें अर्हत् शब्दका व्यवहार हुआ है किंतु अर्हत् नामसे कोई राजाका नाम नहीं है। ऋषभ ही को अर्हत् कहते हैं। अर्हत् राना कलियुगमें जैन-धर्मका प्रचारक होता तो वाचस्पत्य (कोषकार)ने ऋषभको जिनदेव या शब्दार्थ चिंतामणिने उन्हें आदि जिनदेव कभी नहीं कहा होता। किसी किसी उपनिषदमें भी ऋषभको अर्हत् कहा है।

भागवतके रचियताने क्यों यह बात कही सो कहा नहीं जा सकता।

४. महाभारतके सुविख्यात टीकाकार शांतिपर्व, मोक्षधर्म, अध्याय २६३ श्लोक २० की टीकामें कहते हैं:—

अर्हत् अर्थात जैन ऋषभके चरित्रमें मुग्ध हो गये थे-यथा:—

"ऋषभादीनां महायोगिनामाचारे दृष्टाव अर्हतादयो मोहिताः"

इस प्रकार जाना जाता है कि हिन्दू शास्त्रोंके मतसे भी ऋषभ ही जैन धर्मके प्रथम प्रचारक थे।

५ डा० फुहरर (Dr. Fuhrer) ने जो मथुराके शिलालेखोंसे समस्त इति वृत्तका खोज किया है उसके पढ़नेसे जाना जाता है कि पूर्वकालमें जैनी ऋषभदेवकी मूर्तियां बनाते थे। इस विषयका एपिग्रेफिया इंडिका (Epigraphia Indica Vols. I & II) नामक ग्रन्थ अनुवाद सहित मुद्रित हुआ है। यह शिलालेख दो हजार वर्ष पूर्व कनिष्क, हुवष्क, वासुदेवादि राजाओंके राजत्वकालमें खोदे गये हैं।

(देखो उपरोक्त ग्रन्थका भाग १, पृष्ठ ३८९, नं ८व१४ और भाग दो पृष्ठ २०६, २०७, नं० १८ इत्यादि)। अतएव देखा जाता है कि दो हजार वर्ष पूर्व ऋषभदेव प्रथम जैन तीर्थंकर कहकर स्वीकार किये गए हैं। महावीरका मोक्षकाल ईसवी सन्‌से ५२६ वर्ष पहिले और पार्श्वनाथका ७७६ वर्ष पहिले निश्चित है। यदि ये जैनधर्मके प्रथम प्रचारक होते तो दो हजार वर्ष पहलेके लोग ऋषभ देवकी मूर्तिकी पूजा नहीं करते।

(१६) जैनधर्मकी सार शिक्षा यह है:—

१. इस जगतका सुख, शांति, और ऐश्वर्य मनुष्यके चरम उद्देश्य नहीं हैं। संसारसे विरागी मन सबसे निर्लिप्त रहना चाहिये।

२. आत्माकी मंगल कामना करो ।

३. तुम जब कभी किसी सत्कार्यके करनेमें तत्पर होओ तब तुम कौन हो और क्या हो यह बात स्मरण रखो ।

४. यह धर्म परलोक मोक्ष विश्वास करी योगियोंका है ।

५. सांसारिक भोगविलासकी इच्छायें जैनधर्मकी विरोधनी हैं ।

६. अभिमानत्याग, स्वार्थत्याग और विषयसुखत्याग इस धर्मकी भित्तियां हैं ।

(१७) जैनधर्म मलिन आचरणकी समष्टि है, यह बात सत्य नहीं है । दिगम्बर और श्वेताम्बर दोनों श्रेणियोंके जैन शुद्धाचरणी हैं ।

(१८) जैनधर्म ज्ञान और भावको लिये हुए है और मोक्ष भी इसी पर निर्भर है ।

(१९) जैन मुनियोंकी नग्नावस्था और नग्नमूर्ति पूजा उनका प्राचीनत्व सप्रमाण सिद्ध करती है, क्योंकि मनुष्य आदि अवस्थामें नग्न थे ।

(२०) ईसाइयोंके आदि पिता "आदम" और आदि माता 'इव' (होआ) निष्पाप अवस्थामें नग्न ही थे ।

(२१) हिन्दू शास्त्रोंमें भी शिव दिगम्बर (वस्त्रादि त्यागी,) दत्तात्रय दिगम्बर और अवधूत दिगम्बर सम्प्रदाय वर्णित हैं इत्यादि । *

नोट— यह पूर्ण लेख बहुत बड़ा है । जिन महाशयोंकी इच्छा इस पूर्ण लेखको देखनेकी हो वह जैनमित्र कार्यालय, बम्बई द्वारा प्रकाशित "जैनधर्म महत्व" नामक पुस्तक मंगाकर पढ़ें जिसका मूल्य ।॥) है और जिसमें इस लेख सहित आठ लेख प्रकाशित हुये हैं ।

## (२)

## रा० रा० वासुदेव गोविन्द आपटे बी० ए० इन्दौर निवासीके व्याख्यानका सारांश *

जिसमें ये सबसे पहले एक सुप्रसिद्ध जैनाचार्य श्री भट्टाकलंक देवके निम्नलिखित श्लोकको पढ़कर और उसका अर्थ समझाकर उसके महत्व और निष्पक्षतापूर्ण भावको दर्शाते हैं:—

(१) यो विश्वं वेदवेद्यं जननजलनिधेर्भङ्गिनः पारदृश्वा ।
पौर्वापर्याविरुद्धं वचनमनुपमं निष्कलंकं यदीयम् ॥
तं वन्दे साधुवन्द्यं सकलगुणनिधिं ध्वस्तदोषद्विषन्तम् ।
बुद्धं वा वर्द्धमानं शतदलनिलयं केशवं वा शिवं वा ॥

अर्थात् जानने योग्य ऐसे सम्पूर्ण विश्वको जिसने जाना, संसाररूपी महासागरकी तरंगे दूसरी तरफ तक जिसने देखीं, जिसके वचन परस्पर अविरुद्ध, अनुपम और निर्दोष हैं, जो सम्पूर्ण गुणोंका निधि, साधुओं करके भी वन्दनीय है जिसने राग द्वेषादि अठारहे शत्रुओंको नष्ट कर दिये हैं और जिसकी शरणमें सैकड़ों लोग आते हैं, ऐसा जो कोई पुरुष विशेष है उसको मेरा नमस्कार हो; फिर चाहे वह शिव हो, ब्रह्मा हो, विष्णु हो, बुद्ध हो अथवा वर्द्धमान (महावीर) हो । पूर्वोक्त श्लोकमें श्रीमद्भट्टाकलंक देवने ऐसी स्तुति की है ।

* यह व्याख्यान उपरोक्त महाशयने बम्बईके हिन्दू यूनियन-क्लबमें दिसम्बर १९०३ ई० में दिया था ।

१ १८ दोष:—

क्षुत्पिपासाजरातंकजन्मान्तकभयस्मयः ।
न रागद्वेषमोहश्च यस्याप्तः स प्रकीर्त्यते ॥

अर्थ—भूख, प्यास, बुढ़ापा, रोग, जन्म,

(२) हिमालयसे लेकर कन्याकुमारीतक किंबहुना उससे भी आगे सीलोन द्वीप तक व करांचीसे लेकर कलकत्ता तक अथवा उससे भी आगे स्याम ब्रह्मदेश, जावा आदि देशमें जैनधर्मी लोग फैले हुए मिलते हैं।

(३) हिन्दुस्तानके सम्पूर्ण व्यापारका एक तिहाई भाग जैनियोंके हाथमें है।

(४) बड़े २ जैन कार्यालय, भव्य जैनमंदिर, अनेक लोकोपयोगी संस्थाएं हिन्दुस्तानके बहुतसे बड़े २ नगरोंमें हैं।

(५) प्राचीनकालसे जैनियोंका नाम इतिहास प्रसिद्ध है और जैनधर्मके अनेक राजा हो गए हैं।

(६) स्वतः अशोक ही बौद्धधर्म स्वीकार करनेसे पहले जैनधर्मानुयायी था।

(७) कर्नल टाड साहबके राजस्थानीय इतिहासमें उदयपुरके घरानेके विषयमें ऐसा लिखा है कि "कोई भी जैनयति उक्त स्थानमें जब शुभागमन करता है तो रानी साहिब उसे आदर पूर्वक लाकर योग्य सत्कारका प्रबन्ध करती हैं। इस विनय प्रबन्धकी प्रथा वहां अब तक जारी है।

(८) प्राचीन कालमें जैनियोंने उत्कट पराक्रम हा राज्यकार्यभारका* परिचालन किया है आज कलके समयमें इनकी राजकीय अवनति मात्र दृष्टिगोचर होती है।

(९) प्राचीन जैन वाङ्मय संस्कृत वाङ्मयके प्रायः बराबर था। धर्माभ्युदय महाकाव्य, हम्मीर काव्य, पार्श्वाभ्युदय काव्य, यशस्तिलक चम्पू आदि काव्य ग्रन्थ, जैनेन्द्र व्याकरण, ÷ काशिका वृत्ति व पंजिका, रम्भामंजरी नाटिका प्रमेयकमलमार्तंड सरीखे न्याय शास्त्र विषयक ग्रन्थ, हेमचन्द्र सरीखे कोष, व इनके सिवाय जैन पुराण, धर्मग्रन्थ, इतिहास ग्रन्थ आदि असंख्य शास्त्र थे। इनमेंसे बहुत थोड़े प्रकाशित हुए हैं और सैकड़ों ग्रन्थ अभी अज्ञात हो रहे हैं॥

(१०) इन संस्कृत ग्रन्थोंके अतिरिक्त अन्य प्रकारसे भी जैनियोंने वाङ्मयकी बड़ी भारी सेवा की है।

(११) दक्षिणमें तामिल व कनड़ी (कर्ना

---

चंद्रवंशी आदि क्षत्री कुलोत्पन्न बड़े२ राज्याधिकारी हुए जिसकी साक्षी अनेक जैन इतिहास ग्रन्थों तथा किसी २ अजैन शास्त्रों व इतिहास ग्रन्थोंमें भी मिलती है।

÷ शाकटायन व्याकरण जिसका मत कई स्थानोंमें पाणिनीय व्याकरणने भी ग्रहण किया है जैनाचार्य कृत ही है। तथा और भी अनेक जैन व्याकरण हैं।

टकी) इन दोनों भाषाओंके जो व्याकरण प्रथम प्रस्तुत हुए हैं वे जैनियोंने ही किये थे १।

(१२) प्राचीन कालके भारतवर्षीय इतिहासमें जैनियोंने अपना नाम अजर अमर रखा है २।

(१३) वर्तमान शांतिके समय व्यापार वृद्धिके कार्योंमें अग्रेसर होकर इन्होंने (जैनियोंने) अपना प्रताप पूर्ण रीतिसे स्थापित किया है।

(१४) हमारे जैन बांधवोंके पूर्वज प्राचीन-कालमें ऐसे २ स्मरणीय कृत्य कर चुके हैं तो भी जैनी कौन हैं, उनके धर्मके मुख्यतत्व कौन २ से हैं इसका परिचय बहुत ही कम लोगोंको होना बड़े आश्चर्यकी बात है।

(१५) "न गच्छेज्जैनमंदिरम्" अर्थात् जैन-मंदिरमें प्रवेश करने मात्रमें भी महापाप है; ऐसा निषेध उस समय कठोरताके साथ पाले जानेसे जैन मंदिरकी भीतकी आड़में क्या है इसकी खोज करे कौन? ऐसी स्थिति होनेसे ही जैन धर्मके विषयमें झूठे गपोड़े उड़ने लगे। कोई कहता है जैन धर्म नास्तिक है, कोई कहता है बौद्ध धर्मका अनुकरण है, कोई कहता है जब शंकराचार्यने बौद्धोंका पराभाव किया तब बहुतसे बौद्ध पुनः ब्राह्मण धर्ममें आ गये परन्तु उस समय जो थोड़े बहुत बौद्धधर्मको ही पकड़े रहे उन्हींके वंशज यह जैन हैं, कोई कहता है कि जैन धर्म बौद्ध धर्मका शेष भाग तो नहीं किन्तु हिन्दू धर्मका ही एक पंथ है। और कोई कहते हैं कि नग्न देवको पूजनेवाले जैनी लोग ये मूलमें आर्य ही नहीं हैं किन्तु अना-र्योंमेंसे कोई हैं। अपने हिन्दुस्तानमें ही आज चौबीस सौ वर्ष पूर्वसे पड़ोसमें रहनेवाले धर्मके विषयमें जब इतनी अज्ञानता है तब हजारों कोससे परिचय पानेवाले व उससे मनोऽनुकुल अनुमान गढ़नेवाले पाश्चिमात्योंकी अज्ञानता पर तो हंसना ही क्या है।

(१६) ऋषभदेव जैन धर्मके संस्थापक थे यह सिद्धांत अपनी भागवतसे भी सिद्ध होता है। पार्श्वनाथ जैन धर्मके संस्थापक थे ऐसी कथा जो प्रसिद्ध है वह सर्वथा भूल है। ऐसे ही वर्द्ध-मान अर्थात् महावीर भी जैनधर्मके संस्थापक नहीं हैं। वे २४ तीर्थंकरोंमेंसे एक प्रचारक थे।

(१७) जैनधर्ममें अहिंसा तत्व अत्यन्त श्रेष्ठ माना गया है। बौद्ध धर्म व अपने ब्राह्मण धर्ममें भी यह तत्व है तथापि जैनियोंने इसे जिस सीमा तक पहुंचा दिया है वहां तक अद्यापि कोई नहीं गया है।

(१८) अपने धर्ममें जिस प्रकार १६ संस्कारोंका वर्णन है उसी प्रकार जैनियोंमें ५३ क्रिया हैं, उनमें बालकके केशवाय अर्थात् शिखा रखना, पांचवें वर्षमें उपाध्यायके पास विद्यारंभ

(१) कर्णाटक भाषाका बहुत बड़ा व्याकरण श्रीमद्भट्टाकलंकदेव रचित रैस साहबने छपा भी दिया है। परन्तु वह सब विलायतके विद्याविलासि-योंने मंगा लिया है। इस देशमें मिलना अब दुर्लभ है।

(२) इसी ट्रेक्टके नं० १ में महामहोपाध्याय डा० सतीशचन्द्र एम० ए० पी० एच० डी० एफ० आर० आई० एस० विद्याभूषणकी सम्मति देखो।

(३) न पठेद्यावनीं भाषां प्राणैः कण्ठगतैरपि। हस्तिनापीड्य मानोपि न गच्छेज्जिनमंदिरम् ॥

करना, आठवें वर्ष गलेमें यज्ञोपवीत ( जनेऊ ) पहिरना, ब्रह्मचर्य पूर्वक विद्याभ्यास करते रहना इत्यादि विषय जैसे अपने धर्मशास्त्रमें हैं वैसे ही जैन शास्त्रोंमें भी हैं१। परन्तु हम लोगोंमें जैसे सम्पूर्ण संस्कार नहीं किये जाते हैं वैसे ही जैनियोंकी भी दशा है, सैकड़ों जैनी तो यज्ञोपवीत संस्कार तक नहीं करते।

(१८) जैन शास्त्रोंमें जो यति धर्म कहा गया है वह अत्यन्त उत्कृष्ट है इसमें कुछ भी शंका नहीं।

(२०) जैनियोंमें स्त्रियोंको भी यति दीक्षा लेकर परोपकारी कृत्योंमें जन्म व्यतीत करनेकी आज्ञा है। यह सर्वोत्कृष्ट है। हिंदू समाजको इस विषयमें जैनियोंका अनुकरण अवश्य करना चाहिये।

वह ईश्वरका अस्तित्व नहीं मानते ऐसा नहीं है। किन्तु ईश्वरकी कृति सम्बन्धि विषयमें उनकी और हमारी समझमें कुछ भेद है। इस कारण जैनी नास्तिक हैं ऐसा निरिल व्यर्थ अपवाद उन विचारों पर लगाया गया है।

अतः यदि उन्हें नास्तिक कहोगे तो;

न कर्तृत्वं न कर्माणि लोकस्य सृजति प्रभुः।
न कर्मफलसंयोगं स्वभावस्तु प्रवर्तते ॥
नादत्ते कस्यचित्पापं न चैव सुकृतं विभुः
अज्ञानेनावृतं ज्ञानं तेन मुह्यन्ति जन्तवः ॥ *

ऐसा कहनेवाले श्री कृष्णजी को भी नास्तिकोंमें गणना करना पड़ेगी।

(२२) सृष्टिका कर्ता कोई ईश्वर है कि नहीं, यह विषय प्रथमसे ही वादग्रस्त है। शास्त्रज्ञोंका इस विषयमें आज तक एक मत नहीं हुआ।

(२३) मूर्तिका पूजन श्रावक अर्थात् गृहस्थाश्रमी करते हैं मुनि नहीं करते। श्रावकोंकी पूजनविधि प्राय: हम ही लोगों सरीखी है।

(२४) हमारे हाथसे जीव हिंसा न होने पावे इसके लिये जैनी जितने डरते हैं इतने बौद्ध नहीं डरते। बौद्धधर्मी देशोंमें मांसाहार अधिकताके साथ जारी है। आप स्वत: हिंसा न करके दूसरेके द्वारा मारे हुए बकरे आदिका मांस खानेमें कुछ हर्ज नहीं ऐसे सुभीतेका अहिंसा तत्व जो बौद्धोंने निकाला था वह जैनियोंको सर्वथा स्वीकार नहीं।

(२५) बौद्धधर्मके सम्बन्धमें अनेक ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं। इस धर्मका परिचय सबको हो गया है। परन्तु जैन धर्मके विषयमें वैसा अभी तक कुछ भी नहीं हुआ है। बौद्धधर्म चीन, तिब्बत, जापानादि देशोंमें प्रचलित होनेसे और विशेष कर उन देशोंमें उसे राज्याश्रय मिलनेसे उस धर्मके शास्त्रोंका प्रचार अति शीघ्र हुआ, परन्तु जैन धर्म जिन लोगोंमें है वे प्राय: व्यापार व्यवहारमें लगे रहनेसे धर्म ग्रंथ प्रकाशन सरीखे कृत्यकी तरफ लक्ष देनेके लिये अवकाश नहीं पाते इस कारण अगणित जैन ग्रन्थ अप्रकाशित पड़े हुए हैं॥

(२६) यूरोपियन ग्रन्थकारोंका लक्ष भी अद्यापि इस धर्मकी ओर इतना खिंचा हुआ नहीं दिखाई देता पर भी इस धर्मके विषयमें हम लोगोंका अज्ञान एक कारण है।

(२७) जैन धर्मके काल निर्णय सम्बन्धमें दूसरी ओरके प्रमाण भी आने लगे हैं, कोलब्रुक साहिब सरीखे पंडितोंने भी जैन धर्मका प्राचीनत्व स्वीकार किया है। इतना ही नहीं किन्तु बौद्धधर्म जैनधर्मसे निकला हुआ होना चाहिये ऐसा विधान किया है। मिस्टर एडवर्ड थॉमसका भी ऐसा ही मत है। उपरोक्त पंडितने Jainism or early faith of Asoke (जैनधर्म या "अशोक" की पूर्व श्रद्धा) नामक ग्रंथमें इस विषयके जितने प्रमाण दिये हैं वे सब यदि यहांपर दिये जांय तो बहुत विस्तार हो जायगा।

(२८) चंद्रगुप्त (अशोक जिसका पोता था) स्वत: जैन था इस बातको वंशावलीका दृढ़ आधार है। राजा चंद्रगुप्त श्रमण अर्थात् जैन गुरूसे उपदेश लेता था ऐसी मेगस्थिनीज Magasthenies ग्रीक इतिहासकारकी भी साक्षी है।

अबुलफजल नामक फारसी ग्रन्थकारने "अशोकने काश्मीरमें जैनधर्मका प्रचार किया" ऐसा कहा है।

राजतरंगिणी नामक काश्मीरके संस्कृत इतिहासका भी इस विधानको आधार है।

(२९) उपरोक्त विवेचनसे ऐसा मालूम पड़ता है कि इस धर्ममें पुज्ञोंको आदरणीय जानने योग्य अनेक बाते हैं। सामान्य लोगोंको भी जैनियोंसे अधिक शिक्षा लेना योग्य है। जैनी लोगोंका भाविकपन, श्रद्धा, व औदार्य प्रशंसनीय है।

१ देखो इसी ट्रेक्टके नं० १ में पुरुषशिरोमणि पं० बालगंगाधर तिलक आदि महाशयोंकी सम्मति।

(३०) जैनियोंकी एक समय हिन्दुस्थानमें बहुत उन्नतावस्था थी। धर्मनीति, राजकार्य धुरन्धरता वाङ्मय (शास्त्रज्ञान व शास्त्रभंडार) समाजोन्नति आदि बातोंमें उनका समाज इतर जनोंसे बहुत आगे था।

संसारमें अब क्या हो रहा है इस ओर हमारे जैनबन्धु लक्ष देकर चलेंगे तो वह महत्पद पुनः प्राप्त कर लेनेमें उन्हें अधिक श्रम नहीं पड़ेगा।

(३१) जैन व अमेरिकन लोगोंमें संघटन कर आनेके लिये बम्बईके प्रसिद्ध जैन गृहस्थ परलोकवासी मि० वीरचन्द गांधी अमेरिकाको गये थे। वहां उन्होंने जैन धर्म विषयक परिचय करानेका क्रम भी स्थित किया था।

आजकल जो 'गांधी फिलॉसोफिकल सोसायटी (Gandhi Philosophical Society.) अर्थात् जैन तत्त्वज्ञानका अध्ययन व प्रसार करनेके लिये जो समाज स्थापित हुई वह उन्हींके परिश्रमका फल है। दुर्दैवसे मि० वीरचन्द गांधीकी अकाल मृत्यु होनेसे उक्त आरंभ किया हुआ कार्य अपूर्ण रह गया है इत्यादि।

—:०:—

## मंगल कामना।

मैं दीन अति मतिहीन पूजूं हरन अघ संतापके।
दीजे मनोरथ पूर्ण स्वामी यांचता तुमसे यही,
बलबुद्धि विद्या विभव संयुत हो सदा भारत मही॥२॥
स्थिर रहे सुखशांतिमय नृप जार्जका शासन यहां,
कपटी कुचाली क्रूर नृपका थिर न हो आसन यहां।
खरचें सदा सत्कार्यमें धनवान धन हिय खोलके,
हों कार्य करता कार्यतत्परसम्मिलित जिय खोलके॥३॥
संस्था अनेकों हैं खुलीं आगे खुलेंगीं जो तथा,
उज्ज्वल करें मुख देशका मंजुल फलोंसे सर्वथा।
विद्वानगण तज स्वार्थ निज डंका बजावें धर्मका,
झरना बहावें अति विमल विज्ञान तात्विक मर्मका॥४॥
बन नवयुवकगण स्वयंसेवक फूटका सिर फोड़ दें,
बंध एकताके सूत्रसे संबन्ध सुखका जोड़ दें।
व्यसनी बनें विद्याव्यसनके और कुव्यसन छोड़ दें,
आलस्य अविद्या ईर्षा मदमोहसे मुख मोड़ दें॥५॥
सोत्साह कार्यारंभ कर सोत्साह पूरा कर सकें,
अटकेश सम धन विभवयुत निज देश फिरभी कर सकें।
जल वायु विद्युच्छक्तिपर अधिकार अपना कर सकें,
बन भोज विक्रम भीमसे निज देशका दुख हर सकें॥६॥




( लेखक पं० उमरावसिंहजी न्यायतीर्थ
दिगम्बर जैन महाविद्यालय मथुरा। )

प्रिय अनुभवी बन्धुओ ! जब आप इतिहासादि द्वारा अनेक देशोंके अनेक कालीन परस्पर विरुद्ध सामाजिक व धार्मिक परिवर्तनोंके कारणों पर गहरी दृष्टिसे विचार करोगे, अर्थात् जब आप यह जाननेकी कोशिश करोगे कि किसी विवक्षित देशमें किसी ज़मानेमें कोई धर्म व कुछ रीति-रिवाज और दूसरे जमानेमें कोई अन्य धर्म व दूसरे ही रीति-रिवाज क्यों हो गये? जिन धर्मसे और जिन रीति रिवाजोंसे किसी देशवाले किसी समय अत्यन्त घृणा करते थे उसी देशवाले दूसरे ज़मानेमें उसी धर्मकी उपासना क्यों करने लगे तथा उन्हीं रिवाजोंको पसन्द क्यों करने लगे ? क्या उनकी पहली धार्मिक व सामाजिक स्थिति उनकी आत्मिक मानसिक व शारीरिक उन्नतिके लिये वास्तवमें बाधक थी ? जिससे कि उनको अपने धर्म व सामाजिक संगठनमें परिवर्तन करना पड़ा, अथवा पहले समयमें दोनों बातें उपयोगी मालूम देती थीं पश्चात् अनुपयोगी मालूम देने लगीं जिससे कि उन्हें उन बातोंको बदलना पड़ा, अथवा दोनों बातोंके उपयोगी रहते भी किसी दूसरे देशवालोंने उनको ऐसा करनेके लिये बाध्य किया जिससे कि उन्होंने ऐसा किया ? तो आपको मालूम हो जायगा कि किसी देशमें किसी समय परिवर्तनके ये तीनों ही कारण आ उपस्थित होते हैं, कभी इसमेंसे कोई दो कारण और कभी केवल एक कारणसे परिवर्तन हो जाया करता है। जब कभी किसी देश पर किसी दूसरे देशका केवल धार्मिक आक्रमण होता है तब आक्रान्त देशमें पहले वा दूसरे कारणसे परिवर्तन होता है, जैसे कि भारतीय बौद्धोंके धार्मिक आक्रमणके कारण चीन व जापान देशका धर्म बदल गया। इन दोनों देशों पर बौद्धोंको सैनिक आक्रमण नहीं करना पड़ा था किंतु बौद्ध धर्मके बहुसंख्यक उद्भट विद्वानोंने इन देशोंमें जाकर धार्मिक हलचल मचाई थी और उक्त देशवासियोंके हृदय पर अपना धार्मिक सिक्का जमाया था, जिसके कारण उक्त देशवासी बिना किसी प्रकारकी ज्यादतीके स्वयं ही अपनी धार्मिक स्थितिको हेय और बौद्ध धार्मिक स्थितिको उपादेय मानने लगे थे और सैकड़ों वर्षसे अभी तक बराबर मानते चले आ रहे हैं। यदि बौद्ध लोग इस उपायको काममें न लेकर औरंगजेब आदि मुसलमान बादशाहोंकी तरह उग्र उपायोंसे काम लेते तो कदापि इस प्रकारकी व्यापक व स्थायी सफलता प्राप्त न कर सकते। किसी विजित देशसे अधिकसे अधिक जितना लाभ उठाया जा सकता है उतना लाभ प्राप्त करनेके चीन व जापान देश अच्छे उदाहरण हैं। इस प्रकारकी सर्वोत्तम सफलता प्राप्त करानेकी यदि किसीमें ताकत है तो वह केवल शांति व दृढ़ता पूर्वक किये हुए धार्मिक आक्रमणमें ही है।

सैनिक आक्रमणसे प्रथम तो सफलताके मंदिरमें निवास करनेकी इच्छा करनेवाली व्यक्तियां ही प्रायः नष्ट हो जाती हैं, यदि कुछ बची भी रहती हैं तो वे विजित देशके समस्त मनुष्यों पर अपना सिक्का नहीं जमा सकतीं, और जो कुछ सिक्का जमता भी है वह स्थायी नहीं रहता, समय पाते ही विजित लोग विजेताओंको मार भगाते हैं और उनके आदर्शकी अपने ऊपर चढ़ी हुई चादरको शीघ्रही उतार कर फेंक देते हैं तथा विजेताओंसे जातीय विरोध मानने लगते हैं। यही कारण है कि बहुत कुछ मेल जोल व सहवास होने पर भी औरंगजेबी अत्याचारको भारतीय हिन्दू अभी तक नहीं भूले। सामाजिक त्योहारों व मेले ठेलोंके अवसर पर पूर्व वासनाओंका उदय अभीतक होता रहता है। इसी प्रकार जब कभी किसी देशपर किसी अविचारी व क्रूरकर्मा नरेशका केवल सैनिक आक्रमण होता है तब प्रायः तीसरे कारणसे परिवर्तन होता है जैसे कि कुछ मुसलमान बादशाहोंके जमानेमें बहुतसे भारतीय हिन्दुओंको जबरन अपना धर्म बदलना पड़ा था। धार्मिक व सैनिक आक्रमणकी तरह एक व्यापारी आक्रमण भी होता है जिसके कि कारण आक्रान्त देशकी व्यवहारिक वस्तुओंमें परिवर्तन हो जाया करता है, इस आक्रमणमें राजसत्ता भी गुप्त रीतिसे प्रायः सहायक रहती है, सैनिक आक्रमणसे भी यद्यपि आक्रान्त देशकी सम्पत्ति आक्रामक देशमें जाती है तथापि व्यापारी आक्रमणसे आक्रान्त देशकी सम्पत्तिका जितना ह्रास होता है उतना और किसी प्रकारसे नहीं होता इत्यादि अनेक प्रकारसे बलवानों द्वारा निर्बलोंपर आक्रमणके करनेकी चिरंतन पद्धतिको ध्यानमें रखते हुए जब हम भारतवर्षकी वर्तमान दशा पर ध्यान देते हैं तो हमको मालूम होता है कि यह हमारा भारतवर्ष वर्तमानमें सभी प्रकारके आक्रमणोंसे सर्वांशमें आक्रान्त है।

अब हम पाठकोंको यह बतलाना चाहते हैं कि इन अनेक आक्रमणोंके होनेसे भारतमें जो परिवर्तन हुआ है अर्थात् भारतने अपनी प्राचीन परिस्थितिका त्याग करके जो नूतन विदेशी पोशाक पहनी है इससे भारतका कुछ हित हुआ है या अहित। तथा भारतकी प्राचीन परिस्थिति वास्तवमें भारतके लिये अहितकर थी जिससे कि भारतने उसका परित्याग किया अथवा प्राचीन परिस्थिति समय बदलनेसे अहितकर हो गई थी अथवा अहितकर न होते भी प्राचीनताको त्यागनेके लिये किसीने भारतको बाध्य किया है? इन तीनों बातोंपर विवेचन करनेसे मालूम होता है कि भारतकी प्राचीन परिस्थिति न पहले ही अहितकर थी और न समय बदलनेसे ही अहितकर हो गई थी किन्तु विदेशी सभ्यतासे आक्रांत होकर भारतने अपनी प्राचीन परिस्थितिको अपने अहितकर मान लिया था जिसके कारण भारतने अपने धर्म, अपनी भाषा, अपनी औषधियों, अपने वस्त्रों, अपने रीतिरिवाजों, अपने व्यापारादिके आदर्शोंको गिराकर भी सुख नहीं पाया। धार्मिक आदर्शोंको गिराकर भारत बहुत अंशोंमें जिस प्रकार जड़वादी बन गया, उसी तरह निज भाषाके गौरवको गिराकर अपने इकबालपर

.र्शक साहित्यसे हाथ धो बैठा और अपने रत्नोंसे चमकर हो दूसरोंके काच खण्डमें सुख देखनेका शौकीन बन गया। तत्काल असरकारक अल्प मूल्यवाली पवित्र औषधियोंका परित्याग कर जैसे भारतको बहुमूल्यवाली अपवित्र विदेशी औषधियां अच्छी मालूम देने लगीं, उसी तरह मजबूत देशी कपड़ोंके स्थानमें विदेशी बहुमूल्य चटकीले वस्त्र उत्तम जचने लगे। सीधे सादे कुश्ती कवड्डी आदिक देशी खेलोंके स्थानमें भी द्रव्य लुटवाऊ किरकेट, फुटबाल आदिक विदेशी खेल ही मन माने लगे। नेत्रोंको बाधक न होने वाली देशी तेलकी रोशनीके मुकाबिलेमें बालकपनमेंही चश्मा चढ़वाऊ तीखी व खर्चीली गैस वगैरहकी रोशनी अच्छी लगने लगी। इत्यादि बातोंके ऊपर विचार करनेसे जान पड़ता है कि जिस भारतीय सभ्यताका निर्माण आत्मिक मानसिक व शारीरिक उन्नतिको पूर्णतया ध्यान में रखकर किया गया था उसका जितने अंशोंमें भारतने परित्याग किया है उतने अंशोंमें भारतको केवल संताप ही भोगना पड़ा है। वर्तमान महासमरने इस बातका अच्छी प्रकार परिज्ञान करा दिया है कि जिस पाश्चात्य सभ्यताके लिये नई रोशनीके भारतवासी तूफान मचा रहे थे उसमें कुछ भी सार नहीं है। वह केवल बाराङ्गनाकी तरह टकेकी इच्छुक है। अपने उद्देशकी सिद्धिके लिये रूसके जार जैसे सम्राटका वंशच्छेद कर देना भी उसके लिये बायें हाथका खेल है। दुनियापर अहर्निश आधिपत्य प्राप्त करना ही एक मात्र उसका लक्ष्य है। आत्मोन्नतिके स्थानमें तो आत्म-तत्त्वके विश्वासका ही इसके द्वारा सफाया होता जा रहा है। डारविन जैसे महापुरुषोंके कुपरामर्शके कारण भारत जैसे धर्म प्रधान देशके निवासी भी सर्वोन्नतिके आधारभूत आत्मतत्त्वके विश्वाससे पराङ्मुख होते जारहे हैं। मानसिक और शारीरिक वृत्तियोंके ह्रास और प्रेम व सहानुभूति तरक्की इतिश्रीका सच्चा चित्र खींचनेके लिये एक स्वतन्त्र लेखकी आवश्यक्ता है। इस गिरी अवस्थासे मुक्त होनेका भारतके पास कोई उपाय है या नहीं? इस बातपर विवेचन करनेसे हमारी समझमें यही आता है कि जितने अंशमें भारत फिर अपने प्राचीन आदर्शोंको महत्त्व देता जायगा। उतना२ ही इसका पुनरुत्थान होता जायगा, अपनी भाषा, अपने धर्म, अपनी औषधियों, अपने व्यायाम व अपनी वस्तुओंके व्यवहार किये बिना भारतके पास उत्थानके लिये और कोई उपाय नहीं है। विदेशी भाषाओंका परिज्ञान भी भारतके लिये इतने अंशमें बहुत अधिक हितकर है कि दूसरे देशोंमें जाकर उसके द्वारा भारतके अमृतोपम धर्म रसका आस्वादन करा सके, और उनके हृदयसे जड़वादको निकाल कर भगवान कुंदकुंद सरीखे भारतीय महर्षियोंके अद्वितीय आत्मतत्त्व विषयक विवेचनका अंकुर जमा सके, जिससे उनकी महासमरादि कारणोंसे संतप्त आत्माओंको अनुपम शान्ति मिले, संसारका हित हो और भारतका यश फैले। ऐसा करनेको हम धार्मिक आक्रमण कह सकते हैं और इसके द्वारा, बौद्धों द्वारा चीन व जापानमें प्राप्त की हुई सफलता सरीखी, आशा कर सकते हैं।

---




पट्टनकी लड़ाईकी हत्भाग्यताके परिणामसे दु:खित हो महाराज विजयसिंहने अजमेराध्यक्ष धनराजको अजमेर शत्रुओंके हस्तगत कर देनेका परवाना निकाला था। उसी आज्ञा पत्रको लिए महाराज विजयसिंहका दूत उनके समक्ष उपस्थित है। राजाकी इस कायरताकी विकट आज्ञा इस वीर हृदयसे कब मानी जाती। परन्तु: इधर वे चुपचाप कायर बन अजमेरको शत्रुके आधीन नहीं करना चाहते थे और उधर महाराजकी आज्ञाको भंग कर दोषी भी नहीं बनना चाहते थे। ऐसे ही विचारोंकी तरंगोंसे उनका हृदय-सागर तरंगित हो उठा। वे असमंजसमें पड़ गए। वीर हृदय इस घृणित संधिपर राजी न होता था। पश्चात दिल ऊब गया—दोनों कार्योंसे मुक्त होनेके लिए वीरात्माने अपनी आत्म बलि करनेकी ठानी। हाथकी अंगुली पर दृष्टि पड़ते ही हीराजड़ित मुद्रिका उतार ली और उस प्राणघातक निर्दय हीरेको चूर्ण कर गलेमें रख उतार लिया। वही हीरा जो किसी संकटके समय आपदासे बचाता और मनुष्य हमाम जिसके प्राप्तिके लिए दौड़ा करती है उस हीरेने इस वीरात्माकी हृदयकी गतिको रोक उनकी ओजस्वी जीवनलीला समाप्त कर दी। वीरात्मा इस संसारसे विदा होता हुआ कड़क कर दूतसे बोला:—

"ऐ दूत! जा, और राजा से कह कि मैं राजाज्ञा इस तरह अपने प्राणोंकी आहुति देकर कर सक्ता हूं और अब मेरे इस मृत देहपर हीसे कोई मरहठा अजमेरमें प्रवेश कर सक्ता है"।

धन्य है वीर सेनापति! तेरी वीरता और प्रभु आज्ञा–कारिताको! तेरा नाम सदैव राजस्थानके इतिहासमें स्वर्णाक्षरोंमें लिखा रहेगा।

"Lives of great men all remind us
We can make our lives sublime,
And departing leave behind us
Foot prints on the sands of time."
—Long fellow

पाठको! आप स्तुति प्राप्त वीरात्माके विषयमें विशेष, ज्ञात होनेको उत्कण्ठित होंगे। लीजिए ज्ञान प्राप्त करिए और अपनी आत्माको भी इस वीरात्माके चरित्रसे भरपूर कर वीर और साहसी कीजिये। कारण कि उदार प्रतिष्ठित आत्माओंके ही मार्गका अवलम्बन सर्व साधारण करते हैं। मरहठा वीर सिन्धियाको टोंग (जयपुर निकटस्थ) में पराजय कर मारवाड़ सेनापति भीमराज सिंघवी अजमेरकी ओर रवाना हुए। और सन् १७८७ में अजमेरको उन्होंने मरहठाओंके सूबेदार अनवर बेगसे छीन लिया। यह नया प्रांत धनराज सिंघवीकी अध्यक्षतामें सुपुर्द किया गया। मरहठोंने अपनी क्षतिको पूर्ण कर लिया था और तत्पर हो चार वर्ष पश्चात् फिर उन्होंने मारवाड़ पर आक्रमण कर दिया। मेरता और पट्टन इन दो स्थानोंमें युद्ध हुआ परन्तु अब मारवाड़ियोंसे विजय लक्ष्मी रुष्ट हो गई थी। थोड़े ही कालमें

मराठा सेनापति डी बोइनी (De Boigne) ने अजमेर पर आक्रमण किया और घेरा डाल वहीं पड़ रहा। धनराज-अजमेराध्यक्षने वीरतासे शत्रुका सामना किया और धीरता, साहससे शत्रुको बाहर ही रोके रक्खा। इस ही समय पर महराज विजयसिंहकी उक्त घोषणा धनराजको प्राप्त हुई थी। और फिर जो कुछ हुआ वह पाठक पढ़ चुके हैं। इसमें कोई शंका नहीं है कि धनराज ओसवाल जैन वंशज थे। क्योंकि सिंघवी जो पहिले नन्दवन वोहरा ब्राह्मण थे पश्चात वि० सं० १४९१ सिरोहीमें मुनि सुन्दरसूरि द्वारा जैनधर्मानुयायी हुए थे। जोधपुरमें उनके स्थित होनेका समय वि० स० १५३३ अथवा सन् १४७६ ई० से है। राजपूतानेके ओसवाल, भण्डारी, बच्छावत आदि वंशोंमें राजनीतिज्ञ और योद्धा अवतरे हैं। इन्हीं भामाशाह रत्नसिंह आदिने और दक्षिणके चामुण्डराय आदि वीरात्माओंने जैनियोंका गौरव बनाए रक्खा है। परन्तु खेद तो यह है कि हमने इन वीरात्माओंके उपकार अथवा उनके जीवन चरित्रोंको विसार दिया है। उसीका परिणाम है कि हममें कोई देशभक्त राजनीतिज्ञ अथवा लाट साहबकी कौंसिल आदिका मेम्बर नहीं है और लोग हमको 'सड़ी चिड़िया' कहनेसे भी नहीं हिचकते। जो वास्तविक ही है कारण कि अब निर्बलोंका रहना इस युगमें दुःसाध्य ही नहीं दुर्लभ है। आशा है पाठकगण अपने पूर्वजोंके कृत्योंका स्मरण कर फिरसे अपने क्षत्रियत्वको प्राप्त कर भारतमाताके भक्त हो उसके सुपुत्रो बनेंगे। एवम् भवतु।

समाज हितैषी—के० पी० जैन
अलीगंज (एटा)

**नोट**—इस लेखकी सामग्री Mr. Tank's S. D. Jains से ली गई है एतदर्थ हम उनके आभारी हैं। लेखक—

---

## ल।

जुबां खुर्दो कलासे अब सदा ऐही बहम निकले।
फतै सरकारकी होवै दुआ ये दम बदम निकले ॥
मिटै झगड़ा लड़ाई सब, आराम हरसू हो।
उदूका खार दिलमेंसे, इलाही एकदम निकले ॥२॥
रहै नामोनिशां कुछ भी नहीं, आलममें जर्मनका।
तभी इंगलैंडो हिन्दुस्तानका रंजो अलम निकले ॥३॥
बढ़े इकबाल शाहंशाह पंजुम जार्जका ऐसा।
कि जिसका ता क़यामत भी नहीं सानी निकले ॥४॥
इलाही जोर दे सरकारकी लश्करमें इतना—
जिधर बढ़ जाय लाखोंका कलम सरपै कदम निकले ॥५॥
खतम कर अब इसे 'पन्ना' बढ़ानेमें नतीजा क्या।
मैं गा गजल तेरी जो उसी दम यो सेहत निकले ॥६॥

पन्नालाल जैन,—
फुलेरा—(राजपूताना)

---

## शुभ कामना।

द्वेषानल पर स्नेह-सलिल-कण-वर्षण होवे।
पतनदशा गत हो विस्मृति-पट-तलमें सोवे ॥
बीज फूटका कहीं न कोई भी जन बोवे।
डाह, मनोमालिन्य, कपट सब भारत खोवे ॥
मधुर प्रेम वीणामयी मृदुरवकी झङ्कार हो।
विश्वव्याप्त भारत मधुर वाद्य-तन्तु टङ्कार हो ॥

कन्हैयालाल जैन
( कलतारा— )

## —निद्रात्याग—

जातिवीरो! नींद छोड़ो शीघ्र ही उठ जाइए,
देखो सवेरा हो गया है नेत्रमल धो डालिए।
बालरविकी है अरुणमय चित्तमोहक यह छटा,
औज्ज्वल्यको विस्तारती है तिमिरमलको जो हटा ॥ १ ॥
प्राची दिशाकी कांति देखो-विद्रुमको लज्जित करे।
आरोग्यरूपी अमृतकी आकाश सद्वर्षा करे।
मंद शीतल सुरभिवाली पवन कैसी चल रही,
प्राप्त करनेसे जिसे आनन्द लहरी आ रही ॥ २ ॥
रात्रिके मुकुलित सभी ही कमल अब हैं खिल रहे,
भ्रमर उन पर उड़ रहे हैं सुरभि उनकी ले रहे।
पक्षिगण सब नींद तजकर मधुर रव हैं बोलते,
उद्योतस्वागत हेतु मानों श्रेष्ठ शब्द टटोलते ॥ ३ ॥
चकवी विरहिणी मिल रही है प्रेमकर निज नाथसे,
मंदिरोंमें बजा रहे घंटा पुजारी हाथसे।
सज्जनगण करने लगे हैं नित्य कर्मोंको सभी,
ऐसे मनोहर समयको पा हो रहे प्रमुदित सभी ॥ ४ ॥
कर जोड़ करके स्वेष्ट प्रभुसे विनय सारे कर रहे,
भक्तिभाव लगा लगा कर हर्ष उरमें भर रहे।
मांग मॉंसे कुछ कलेवा कई बालक खा रहे,
देखो कई ले पुस्तकोंको [illegible] जा रहे, ॥ ५ ॥
लेकर बुहारी हाथमें सब नारि गेहोंको [illegible]।
कूड़े कचोड़ेको घरोंमें सभी जन बाहर करे,
स्नान ताजे नीरसे करने लगे हैं जन सभी,
निद्रा तुम्हारी आंखसे लेकिन [illegible] नहिं अभी ॥ ६ ॥
पात्र हाथोंमें पकड़ कर दुग्ध गौसे दुह रहे,
गोपाल गौ महिषादि ले उनके चराने जा रहे।
रोगिगण भी इस समय कुछ सुखित होते हैं सभी
कार्य अपना कर रहे हैं प्रकृतिमें प्राणी सभी ॥ ७ ॥
जागो उठो अब तो सचेतो कार्य अपना [illegible] करो,
लेकर वृथा ही करवटें आलस्यमें न पड़ा करो।
इतनी अवधिमें मात्र [illegible],
आलस्यका पर [illegible] भी तुम्हारे नहिं गया ॥ ८ ॥

कुन्दलाल शास्त्री

॥ श्रीवीतरागाय नमः॥

# दिगंबर जैन.

# THE DIGAMBAR JAIN.

नाना कलाभिर्विविधैश्च तत्त्वैः सत्योपदेशैस्सुगवेषणाभिः ।
संबोधयत्पत्रमिदं प्रवर्त्ततां, दैगम्बरं जैन समाज-मात्रम् ॥

वर्ष १२ वाँ. || वीर संवत् २४४५. माघ. विक्रम सं० १९७५. || अंक ४.



## महासभाको सफलता कैसे मिलेगी ?

हम कई वर्षोंसे देख रहे हैं कि भारतवर्षीय दि० जैन महासभा अपने स्थानसे पीछे ही हटती चली जा रही है, जबकि देशकी अन्य सामाजिक सभाएं वर्षोंमें नहीं किंतु दिनपर दिन उन्नतिके मार्गपर पद बढ़ा रही है। भारतवर्षीय महासभाकी अवस्था ही जैन समाजकी अवस्था कही जाय तो कुछ असंगत न होगा, क्योंकि सभाओं और उसके सदस्योंका अन्योन्याश्रय सम्बन्ध है; जैसे विना सभाओंके इस समय कोई समाज उन्नति नहीं कर सक्ती वैसी ही विना उत्साही सदस्योंके सभाकी भी उन्नति नहीं हो सक्ती है। परन्तु सभाओंका कार्य उनके बड़े पदाधिकारियोंपर विशेष निर्भर रहता है। जिस सभाके सभापति, उपसभापति, मंत्री उपमंत्री उत्साही और उद्योगी होते हैं वे अन्य सदस्योंमें उत्साह फूंककर सभामें आनेके लिये बाध्य करते हैं। इसका नया उदाहरण दिल्लीकी कांग्रेस है। कांग्रेस होनेके कुछ दिन पहिले अनेक पत्रोंमें चर्चा होती थी कि दिल्ली कांग्रेसमें सफलता न प्राप्त होगी। प्रतिनिधि एवं दर्शक बहुत थोड़े आएंगे क्योंकि थोड़े ही दिन पहिले बम्बईमें विशेष कांग्रेस हो चुकी है। परन्तु जैसी सफलता इस वार कांग्रेसमें मिली वैसी किसी वर्ष सफलता नहीं मिली थी। इस सफलतामें कांग्रेसके सभापति माननीय मालवीयजीके उत्साह और उद्योगका बहुत भाग है। वे ही एक हजार किसानोंको कांग्रेसमें लाये थे जिससे कांग्रेस यथार्थमें राष्ट्रीय सभा इस वर्ष कहलाई। इसी प्रकार कांग्रेसके अन्य कार्यकर्त्ताओंका भी उत्साह कम न था। यहां पर प्रश्न हो सकता है कि जब उसमें सभासद ही नहीं या समाज भाग ही नहीं लेती-सहायता नहीं देती तो कार्यकर्ता क्या करें? परन्तु जरा विचारने पर इस प्रश्नका उत्तर उन्हें स्वयं आ जायगा। बहुतसी सभाएं ऐसी भी हैं जिनके प्रारंभ कालमें केवल उनमें दो चार ही आदमी थे परन्तु उन्होंने ही ऐसी उन्नति की है आज उनमें हजारों आदमी दिखाई पड़ते हैं। इसका कारण कार्यकर्त्ताओंका उत्साह, उद्योग और कार्य करके दिखाना ही है।

यद्यपि इस समय महासभामें समस्त दि० जैनसमाज शामिल नहीं है और न सहानुभूति ही

भी विचारपूर्वक नहीं की गई है। व्याख्यान न देना अर्थात् बोलनेका सर्वथा निषेध कर देना कभी भी योग्य नहीं कहा जा सकता। यदि सरकारको सेठीजीसे भय था तो इतनी ही शर्त करवाती कि तुम राज्यनैतिक व्याख्यान न देना। ऐसी आज्ञासे धार्मिक व्याख्यान देनेमें भी बाधा उत्पन्न कर दी गई है जो एक प्रकारसे **धर्ममें हस्ताक्षेप** करना ही है जिसे कोई भी मनुष्य न स्वीकार करेगा। हम नहीं समझते कि सरकारने ऐसी शर्त कराकर क्या अपना लाभ सोचा है? सेठीजीने जो कुछ धार्मिक ज्ञान संपादन किया है उसको दूसरोंपर न प्रगट कर सकनेसे उनको कितना दुःख होगा और जैनसमाज भी जब किसी सभाके अवसर पर उनका सरकार द्वारा इस प्रकार मुंह बन्द देखेगी तब उसके हृदयमें सरकारके प्रति जो भाव उत्पन्न होंगे उनको हम नहीं कहना चाहते। धार्मिक व्याख्यान भी न देने देना सरकार अपनी कानूनका उल्लंघन करती है और एक मनुष्यके जन्मसिद्ध हकों पर पानी फेरती है। तीसरी शर्त भी सेठीजी जैसे विद्वान, अध्ययन-अध्यापन करनेवाले पुरुषके साथ करना बिल्कुल अविचार शीलताकी परिचायक है। जो मनुष्य प्रारम्भ ही से लड़कोंके पढ़ानेका कार्य कर रहा है और उसी पर जिसकी जीविका निर्भर है उसको यह कहना कि तुम लड़कोंको न पढ़ा सकोगे कभी भी ठीक नहीं हो सकता। सरकार सेठीजीको यह आज्ञा देनेके साथ कोई काम करनेका भी निर्देश कर देती तो बहुत अच्छा होता। फिर हम ही अनुमान लगाते हैं। सेठीजी कोई धनवान नहीं हैं, उनके घरमें दस बीस हजार रुपया भी न होगा जिससे घर पर बैठे २ खांय। अपने और कुटुम्बके भरणपोषणके लिये उनको कोई उद्यम अवश्य करना पड़ेगा। मनुष्य जो कार्य प्रारम्भसे करता आता है, उसीको वह भली प्रकार कर सकता है। सेठीजीका कार्य अध्ययन और अध्यापनका था उसे सरकार बन्द कर देगी। अब प्रश्न है सेठीजी क्या करेंगे? यदि उनके पास अधिक धन होता तो कोठी खोल कर कोई अच्छा व्यापार कर सकते थे परन्तु उनके पास इतना धन नहीं है। वर्तमानमें यदि वे व्यापार करना चाहें तो सिवाय हरदी मिरच या आटा दालकी जैसी दूकानके वे अन्य व्यापार नहीं कर सकते जिसे सेठीजी कभी स्वीकार न करेंगे। यदि यह कहा जाय कि वे किसी रईसके यहां रह कर कार्य करें, यह भी न हो सकेगा क्योंकि सेठीजी सरकारके कोपभाजन बन गये हैं, वे राजनैतिक कैदी हैं इस कारण सरकारके भयसे कोई भी रईस उनको अपने यहां न रखेगा। इसके सिवाय यदि वे कोई गवर्मेन्ट सर्विस करना चाहें वह भी न होगा क्योंकि सरकार भी ऐसे मनुष्योंको अपने आफिसोंमें स्थान न देगी। तब आप ही विचारिये सरकारने उनके पीछे ऐसी शर्तें लगा कर उनको किस कार्यके योग्य रखा! हमने सुना है कि सेठीजी इन शर्तोंको स्वीकार नहीं करना चाहते। स्वीकार भी कैसे करें! किसी विद्वान मनुष्यको इस प्रकारकी शर्तोंमें छोड़ना न छोड़ना बराबर है। उनके सामने जैसा जेलखाना कारागृह वैसा अपने रहनेका

गृह। यह तो है नहीं कि विद्वान केवल इस बात पर मरता हो कि जेलमें पड़े रहनेसे शहरके आलीशान मकान, मोटरगाड़ी, बागबगीचे नहीं देखनेको मिलते हैं इससे इनको जेलसे छूट जांयगे यही नियामत है उनको तो अपनी शिक्षाका उपयोग करना है, दूसरोंका परोपकार करना है अपनी आत्माका कल्याण करना है, तब उसके पीछे ऐसी शर्तें लगाकर छोड़ना कभी भी वह पसंद न करेगा।

अब हमारा सरकारसे यही निवेदन है कि उनको यदि छोड़ना ही है तो जो तीन शर्तें ऊपर बताई गई हैं उनको न लगावे। ऐसी शर्तें लगाकर छोड़ना न छोड़ना बराबर ही है। बिना कोई अपराध लगाये पांच वर्ष तक जेलमें रखना यही बहुत हो गया।

* * *

**सर सेठ हुकमचन्दजीका अनुचित विवाह और उचित दान।**

हमें यह लिखते हुए खेद होता है सर सेठ हुकमचन्दजीने अपनी ४९ वर्षकी अवस्थामें एक स्त्री और कई पुत्र पुत्रियोंके होते हुए चौथा विवाह एक १२ वर्षकी बालिकाके साथ मिती माघ वदी ८ को कर लिया। सुना गया है कि पेटीवालेको ४००००) दिये गये हैं। यदि कोई साधारण मनुष्यने ऐसा किया होता तो उसके लिये हमें कुछ विशेष कहनेकी आवश्यक्ता नहीं थी परन्तु एक ऐसे पुरुष जो जैन समाजके स्थंभ समझे जाते हैं और भारतवर्षीय दि० जैन महासभा एवं अन्य धार्मिक संस्थाओंके सभापति एवं और संस्थापक हैं उनके द्वारा ऐसी अवस्थामें विवाह कर लेना कभी प्रशंनीय नहीं कहा जा सकता। सेठजीकी अवस्था कन्यासे चौगुनी है इसके सिवाय सेठजीकी एक सुशीला धर्मपत्नी मौजूद है इनकी–स्त्रीका स्वास्थ्य भी अब अच्छा है फिर न मालूम सेठजीने ऐसा विवाह करके क्या लाभ सोचा है? सेठजीने स्वयं ऐसे विवाहोंकी निंदा की है फिर स्वयं सेठजीने सभ्य समाजमें घृणात्मक समझे जानेवाले विवाहके करनेका साहस किस प्रकार किया? हम यह अवश्य कहेंगे कि सेठजीने ऐसा विवाह करके समाजके साथ अन्याय किया है और अपनेको नैतिक बलमें निर्बल सिद्ध किया है। आज सेठजीने ऐसा विवाह किया है कल कोई और लखपती मनुष्य ऐसा ही विवाह कर लेगा ऐसा होनेसे समाजमें एक और कुरीतिका प्रवेश होगा जिससे समाज और जर्जरित होगी।

हमें मालूम होता है कि सेठजीने ऐसा विवाह करके जहां एक अनुचित कार्य किया है वहीं विवाहके अवसर पर **ढाई लाखका दान** करके समाजसे वाहवाही लूटनेका कार्य भी कर दिखाया है। अर्थात सेठजीने **बड़नगरके शुद्ध औषधालयको एक मुश्त १५००००) डेढ लाख रुपये प्रदान** किये हैं और इसके सिवाय हमने यहभी सुना है कि सेठजीने जैन विधवाओं, बेकार आदमियों, और अनाथोंके लिये एक लाख रुपये और निकाले हैं। हम यह स्वीकार करेंगे कि सेठजीने यह उपयोगी और उचित दान किया है परन्तु

यह भी विना कहे न रहेंगे कि सेठजीने अपना जो अनुचित विवाह किया है उसीको ढाकनेके लिये ही यह उचित दान किया है ।

* * *

**शास्त्रीय परिषद्।** इस परिषद्का प्रथम वार्षिक अधिवेशन परतवाड़ा (इलिचपुर)में गत ता० ११-१२ जनवरीको हो गया। सभापतिका आसन श्रीयुत पंडित वंशीधरजी न्यायतीर्थने ग्रहण किया था। अधिवेशनमें पं० पन्नालालजी काशलीवाल, पं० खूबचंदजी पं० माणिकचंदजी न्यायाचार्य, पं० मक्खनलालजी न्यायालंकार, पं० देवकीनंदनजी पं० गौरीलालजी, पं० उदयलालजी पं० रामप्रसादजी, पं० वासुदेवशास्त्री आदि उपस्थित थे। सभापतिने अपना व्याख्यान जबानी ही दिया था। अन्य विद्वानोंके भी व्याख्यानोंकी खूब धूम रही। उसमें कुछ प्रस्ताव जैसे हिन्दीकी पाठ्य पुस्तकें व धर्मकी पुस्तकें बनाना, जैन आर्ष ग्रन्थोंपर होनेवाले आक्षेपोंका उत्तर देना, अंग्रेजी इतिहासकी भूलें निकलवाना, पटेलबिलका विरोध, पुस्तकें जो प्रकाशित हों उनकी जांच करना इत्यादि उपयोगी पास हुए हैं। पं० उदयलालजीने परिषद्को १०० प्रदान किये थे। परिषद्के लिये करीब ७२०) का चंदा हो गया।

परिषद्के कार्यवाहीसे विदित होता है इसके द्वारा अब कोई उत्तम कार्य होंगे।

* * *

**खंडेलवाल दि० जैन प्रां० सभा।** इस सभाका भी अधिवेशन परतवाड़ामें सफलताके साथ हो गया। सभापतिका आसन अनुभवी विद्वान श्रीयुत पं० दलालालजी काशलीवालने ग्रहण किया था। आपने अपना मुद्रित व्याख्यान पढ़ा जो कि कुछ विशेष महत्वशाली नहीं था। इस सभाने अपनी जातिमें बहुतसी कुरीतियां बन्द कर दी हैं। इस वर्ष भी कुछ रीति रिवाज ठीक की गई। आगामी वर्ष इसका अधिवेशन सिवनीमें होगा।

यहां दो आम सभाएं भी हुईं। सभापति अजैन विद्वान वकील बनाए गये थे। शास्त्रीय परिषद्के विद्वानोंके व्याख्यानोंसे अजैनों पर जैनधर्मकी अच्छी छाप पड़ी।

---

    




**हिंसा बंद**—सत्यमार्ग जीवदया प्रचारिणी सभा गुनाके उपदेशक पं० गौरीलालजी परवार १९ दिन मैहर स्टेटमें ठहरे। वहां शारदादेवीके आगे घोर हिंसा होती है उसके रोकनेका प्रयत्न किया। वाममार्गियोंसे वादविवाद हुआ उसमें सत्यकी जय हुई और राजगुरु महाराजने लिख दिया कि देवी देवताओंके आगे जो पशुबलि करते हैं वे भूल करते हैं। इसलिये मैं अपने शास्त्रानुसार आज्ञा देता हूं प्रत्येक सनातनधर्मी चाहे जो वर्ण हो देवी देवताओंके नामसे व्यर्थ हिंसा न करे और अब मेवा मिष्ठान चढ़ाना व ब्राह्मणको भोजन देना स्वीकार करे।

**वृद्धविवाह**—सुना है कि देहलीके सेठ सोहनलालजी (हीरालाल शिवनारायण फर्मके मालिक) संस्थापक हीरालाल जैन विद्यालय अपना विवाह कराना चाहते हैं। आपकी अवस्था ६० वर्षसे अधिक है। इतनी अवस्थामें विवाह करना सर्वथा अनुचित है।

**दक्षिण महाराष्ट्र दि० जैन सभाका** वार्षिक अधिवेशन स्तवनिधिक्षेत्र पर ता० २०, २१ जनवरी और १ फरवरी तक हुआ। सभापतिका आसन **श्रीमंत पंतणाराव बल्लालराव देसाई** अमीनभावीने ग्रहण किया। विशेष हाल फिर प्रगट करेंगे।

**स्वर्गवास**—देहलीके लाला मेहरचन्दजीका ७० वर्षकी अवस्थामें मिती पूष सु० १९ को स्वर्गवास हो गया। आपने १॥ लाख रुपया खर्च करके एक मंदिर देहलीमें बनवाया था जिसकी प्रतिष्ठा सं० १८३९में हुई थी मंदिरका नाम मेरुमंदिर है जिसे देखनेके लिये लोग बहुत दूरसे आते हैं।

**विना शर्त छोड़ो**—देहलीमें तारीख २७ जनवरीको होमरूल लीग और मुसलिम लीगका जलसा हुआ उसमें यह प्रस्ताव पास हुआ कि सेठी अर्जुनलालजी विना शर्त छोड़े जांय।

**आगरेमें सभा**—गत ४ जनवरीको यहां एक सभा लाला जगीमलजी रईस दिहलीके सभापतित्वमें हुई। पंटेट बिलका विरोध किया गया और वाइसरायको तार भेजा गया। यहांकी जैन बोर्डिंगकी इमारत ठीक करनेके लिये ८९०) का चन्दा हुआ।

**आदर्श स्वार्थ त्याग**—लखनऊनिवासी श्रीयुत बाबू अजितप्रसादजी एम. ए. एल. एल. बी० वकीलने अपने वकालत, छोड़कर समाज सेवा करनेका व्रत लिया है। गत ९ जनवरीको लखनऊकी जैन समाजने आपका हार गोटेसे सन्मान किया था। हम भी बाबूजीको इस स्वार्थ त्यागके लिये धन्यवाद देते हैं और भावना करते हैं आप अपने उद्देश्यमें सफल हों।

**विद्वानका वियोग**—करहल निवासी पं० गुलजारीलालजी जो कलकत्तेमें रहते थे, उनका ६६ वर्षकी अवस्थामें पोष कृष्णा १२ को करहलमें स्वर्गवास हो गया। आपनेही कलकत्तेके मंदिरकी प्रतिमा खंडित हो जानेके बाद

शान्त्यर्थ सवा लाख जाप और हवन किया था।

**रायसाहब हुए**–गोरखपुरनिवासी बाबू अभिनन्दनप्रसादजी मुख्तार नये वर्षकी खुशीमें राय साहबके पदसे सन्मानित किये गये हैं।

**सेवाका फल**–गत ९ जनवरीको कलकत्तेके विशुद्धानन्द सरस्वती विद्यालयमें स्व० बाबू धन्नूलालजी अग्रवाल जैन अटार्नीका तैलचित्र हाईकोर्टके माननीय जस्टिस सर आशुतोष चौधरीके द्वारा खोला गया।

**गंगाजलीका मुकदमा**–ब्यावरके जैनियों पर वैष्णवोंके द्वारा यह मुकदमा चलाया गया था कि जैनी रथयात्रा निकालते समय विमानमें गंगाजली नहीं रखते जैसा कि हमारा इनका पहिले फैसला हो गया था इससे हम लोगोंका दिल दुःखता है। परन्तु अदालतने इस मुकदमेको वैष्णवोंकी ओरसे उक्त शर्तकी दस्तावेज न पेश कर सकनेके कारण खारिज कर दिया।

**बुंदेलखंडमें दौरा**–सेठ माणिकचन्द हीराचन्द जे० पी० ट्रस्ट फंडके उपदेशक पं० पीताम्बरदासजी इस बार बुंदेलखंडका दौरा करनेवाले हैं।

**वार्षिकोत्सव**–दि० जैन सिद्धान्त विद्यालय मुरैनाका ऊनर्वा वार्षिक अधिवेशन ता० ५, ६ जनवरीको देहलीके रईस लाला जग्गीमलजीके सभापतित्वमें हो गया। कई उपयोगी प्रस्ताव पास हुए।

पं० देवकीनन्दनजी आदि १२-१३ और सज्जन थे।

डेपुटेशनको निम्नलिखित स्थानोंसे इस प्रकार सहायता प्राप्त हुई:–

१५०४) परतवाड़ा, ४१०१) सुल्तानपुर
११०१) इलिचपुर १३९३) अंजनगांव सुर्जी
३८८९) कारंजा ११११) अमरावती
१७७८) नागपुर। कुल जोड़ ११८३७)

## धर्मात्माओंकी भावनापूर्त्ति।

जिस प्रकार आरोग्यताके लिये शुद्ध अन्न और पवित्र जलकी आवश्यकता है उसी प्रकार मस्तिष्कके आनन्दोल्लासके लिये सात्विक आहार और पवित्र प्रभावपूर्ण स्थानकी आवश्यकता है तथा उसी प्रकार धार्मिक दृष्टिसे धर्मात्माओंकी भावनापूर्त्तिके लिये **जिनालय–देवमन्दिर है।** ऐसे पवित्र स्थानोंमें व्यवहार करने योग्य वस्तुएं भी परम पवित्र ही होना चाहिये और तब ही भावुकोंकी भावना तृप्त होती है इसीसे कहते हैं कि:—

**द्रव्योंकी पवित्रतासे भावोंकी पवित्रता होती है।**

**पवित्र वस्तुएं यही हमारा मुद्रालेख है।**

दशांग धूप रुपया ३) २), अगरबत्ती २) १), (बिना सींकवी, बारबंध २) रतल। कस्तूरी ११), ११॥) शुद्ध काश्मीरी नम्बर केशर १॥) १।=), विलायती अगर रुपया तोला २) रतल २) १) ॥) शुद्ध दिल सौत ॥) तोले, पांच तोलाका २) मोतीका सुरमा तोला ॥) ।




(लेखक-श्री हरकिशोर जैन, विजयगढ़)

१

जैन महिलारत्न सती कलावती देवशाल नामक नगरके सुप्रसिद्ध राजा विजयसेनकी पुत्री थी। वय क्रम १६ वर्ष अनुमान होगा। वह असामान्या सुन्दरी युवती थी। जो कोई उसे देखता मोहित हो जाता था; सच तो यह है कि जिन लोगोंके तृषित नेत्र युवती रमणीका रूप लावण्य देखनेको लालायित रहते हैं कलावती उन लोगोंकी आराध्य देवी थी। उसके सुकुमार शरीरकी अतुलनीय माधुरी देख धीर पुरुषोंका मन भी चलायमान होजाता था, उभरते हुए नवीन यौवनकी छटा उसके अङ्गरसे फटी पड़ती थी। निदान जैसी वह सुन्दरी थी वैसे ही कला कौशल्यने उसकी अनुपम रूप कलाको देख निरन्तर उसीमें वास किया था।

जिस प्रकार किसी सुचतुर चित्रकारकी लिखी तस्वीरके समान कलावतीका रूप लावण्य था उसी प्रकार वह चित्रकलामें अति निपुण थी। देवशालमें जितने मन्दिर थे सबमें ही उसके अंकित चित्र तथा मूर्त्तियां थीं।

माता पिता चाहते थे जैसी सुशिक्षिता कलावती रूप लावण्य तथा गुणमें अद्वितीय है वैसा ही वर लाभ हो; परन्तु बहुत ढूंढ खोज करनेपर भी किसी राजकुमारको न पा सके।

एक दिन मांने दुखितचित्त कलावतीसे कहा—"जैसी तू परम सुन्दरी है वैसा वर प्रकृतिने कदाचित् नहीं उत्पन्न किया!"

कलावती मुस्कराई—"माताजी, सौन्दर्यके दो प्रकरण हैं, एक आन्तरिक दूसरा बाह्यिक अर्थात् किसीका वक्षस्थल सुन्दर कान्तिमय है तो किसीका हृदय पवित्र, और किसीकी बुद्धि प्रखर है तो किसीकी सुठाम देह यष्टि। अस्तु। पहिले आप यह बतावें किसकी खोजमें हैं।"

दीर्घ निश्वास त्याग माताने कहा—"जामाता सर्वांग सुन्दर, मर्मवेत्ता जैननिष्ट हो एक मात्र यही आकांक्षा है।"

कलावती कहने लगी—" अङ्ग सौन्दर्य तो क्षणभंगुर है, हृदयकी पवित्रता वास्तवमें सुस्थिर है—एक बुद्धिमान होना ही श्रेयस्कर है; क्योंकि जिनमें बुद्धि है वे अपने शरीरको भी सुन्दर बना सकते हैं। श्री उनके चरणोंमें है, वीरशक्तिशाली हैं। और बुद्धवान नहीं है तो सर्वांग सुन्दर होनेपर भी उसका प्रभाव अवश्यमेव शरीरपर पड़ेगा, अशक्त दरिद्रताका प्रादुर्भाव होगा वरन् सांसारिक दुःखागारमें निर्बुद्धि-मूर्खता ही प्रधान है। 'रूपयोवनसंपन्ना विशालकुलसंभवाः। विद्याहीना न शोभन्ते निर्गन्धा इव किंशुकाः॥' अस्तु मेरी सम्मतिसे बाह्य सौन्दर्य पर मुग्ध होना नितान्त भूल है।

यद्यपि माता शिक्षिता थी परन्तु कलावतीका उत्तर सुनकर उसे अनुताप हुआ। उसने सोचा कलावतीने युवावस्थामें पदार्पण किया है अतएव चाहती है जैसे हो शीघ्र विवाह होजावे।

बात क्या थी क्या समझी गई। वास्तवमें संसारमें ऐसे विरले ही हैं जो दूसरेके मनोभावको पूर्णतया समझनेमें समर्थ हैं वरन् प्रायः ऋषि मुनियोंके मौनावलम्बनका यही कारण विदित होता है।

मांको विपन्न देख कलावती कहने लगी–"माताजी, आप किस विचारमें निमग्न हैं? जिसने मुझे सृजा उसने मेरे योग्य वर भी अवश्य उत्पन्न किया होगा। प्रकृति पुरुषकी सम्पत्ति है और सम्पत्ति विना स्वामी रह नहीं सकती। प्राथमिक ही फलकी वांछा करना भारी भूल है; सब भवितव्यताके आधीन है "यदभावि न तद्भावि भाविचेन्न तदन्यथा। इति चिन्ताविषघ्नोऽयमगदः किं न पीयते॥" (कुछ सोचकर) माताजी, यह ध्यान रखना–मेरे चार प्रश्न हैं जो कोई उनका उचित उत्तर दे सके उसीके साथ मेरा विवाह हो अन्यथा....।

२

कलावतीका एक सहोदर भाई जयसेन था जिसकी असाधारण तेजस्विता बुद्धिमत्ता और दयालुतामें पराकाष्ठा देख प्रशंसा किये विना नहीं रहा जा सकता. बहिनके साथ उसका असीम स्नेह था।

एक दिन वह बड़े मन्दिरमें दर्शन कर रहा था कि सहसा एक भावुक पथिकने मन्दिरमें प्रवेश किया।

पथिक मन्दिरकी मनोज्ञ मूर्ति जो कलावतीके सुकोमल हाथोंकी गढ़ी हुई थी, बड़े ध्यानसे देखने लगा।

शिल्पकारी तथा कलाकौशलमें जैनी अधिक प्रवीण हैं। उनके स्वरचित मन्दिर देखने मात्रसे यह भलीभांति सिद्ध होजाता है कि उनके आविष्कारोंमें क्या विशेषत्व है। यद्यपि बौद्धोंके स्तूप भी शिक्षा-ग्रहण करने योग्य हैं परन्तु उनमें प्राचीन शिल्पनैपुण्य गुरुतर न मिलेगा। वरन् आधुनिक जैन मन्दिरोंमें जितना व्यय होता है अन्य जातियां कहीं बहुत पीछे हैं। काल दोष तथा अन्य कई कारणों वश जो भग्नावशेष मन्दिर देखनेमें आते हैं वे सब प्रायः जैनियोंके शिल्पचातुर्य–कलाकौशल्यके एक मात्र आधार हैं। आबू पर्वतका मन्दिर भारतवर्षमें ही नहीं वरन् संसार भरमें अपनी शैलीका आदर्श है। बहुतोंका मत है है भारतमें जो कुछ भी प्राचीन मन्दिर और उद्यान हैं वे सब जैनी और बौद्धोंके ही स्मारक हैं।

जयसेनने उस पथिकको मूर्ति देखनेमें अतिव्यस्त देखकर पूछा–"तुम इतने ध्यानके साथ क्या देख रहे हो?"

नवागत पथिकने दीर्घ निश्वास त्याग कर कहा–"इन मूर्तियोंके देखनेसे बोध होता है कि किसी बुद्धिमान् शिल्पकार द्वारा निर्माण हुई हैं जो मानसिक और काल्पनिक शक्तिमें अद्वितीय है, वास्तवमें उसकी विवेचना मनोज्ञ है।"

अभी पथिक अपना मनोभाव प्रकट नहीं कर सका था कि अनायास मन्दिरमेंसे निकलकर किसी विषधर-सर्पने जयसेनके पांवमें डस लिया।

विष अति तीव्र था। काटते ही जयसेन डगमगाकर धराशायी हो गया। शरीर शिथल हो गया, श्वासगति मन्द पड गई और देखते ही देखते प्राणवायु अस्थि पिंजरको परित्याग कर गई। मन्दिरके पुजारी अति व्याकुल हुए। अन्तःपुरमें राजा रानीने सुना तो अति विलाप करने लगे। थोडी देरमें राजकर्मचारियोंसे मन्दिर भर गया। असमयकी मृत्यु सुनके आर्तनाद एवम् मन्दिरकी प्रतिध्वनिसे ईंट ईंट रुदन करती प्रतिभासित होने लगी।

यह दृश्य देख पथिकने कहा—"घबराओ न, मैं अभी युवराजको सचेत किये देता हू।"

युवराजका शव बाहर लाया गया। दिन दोपहरका समय अश्रुपूर्ण नेत्रोंको फाड फाड देखनेसे निस्तब्ध अर्द्ध रात्रिसे अधिक भयावना प्रतीत होता था। पथिकके अतिरिक्त सब ही दुःखमें किं कर्तव्यविमूढ पाषाणवत खडे थे।

पथिकने अपनी झोली खोली। औषधि निकाल मर्मस्थान पर लगा दी, नीमके पत्तोंसे बयार झप करने लगा। १९–२० मिनटमें ही जयसेनने नेत्र खोल दिये, मानो घोर निद्रासे जागृत हुआ हो। चतुर्दिक् अनेक मनुष्योंको विस्मयसे देख कारण पूछने लगा।

जयसेनको प्राणदाता पथिकका समाचार मिला तो वह अति प्रसन्न हुआ। उसने पथिकको हृदयसे लगा लिया। वरन बड़े समारम्भसे राजप्रसादमें प्रविष्ट कर अति आदर सन्मानसे कई दिनों तक आतिथ्य सत्कार किया।

जयसेनने पथिककी कलावतीसे भेट कराई। कलावतीने देखा पथिक चित्र और मूर्ति निर्माणमें अति चतुर है वह अति प्रसन्न हुई उसने अनेक रहस्य चित्र विद्यामें शिक्षण किये।

पथिकका नाम दत्त था। वह शंखपुराधीश महाराज शंखका कोई प्रधान कर्मचारी था। वह चिरकालसे सुन्दरी युवतीका कोई चित्र बनानेकी अभिलाषासे भ्रमण कर रहा था। कलावतीको देखकर उसकी चिर वांछा सफलीभूत हो गई। शने २ उसने कलावतीका चित्र भली भांति अंकित कर लिया और तब राजा विजय-सेनसे पारतोषिक लाभकर स्वदेशको पयान किया।

२.

दत्त शंखपुर पहुंच गया। शंखने पूछा—"पृथिवीकी परिक्रमाकर तुमने क्या विचित्रता देखी?"

दत्तने दीर्घनिश्वास त्यागकर कहा—"मैं देवशाल गया था। पृथ्वीनाथ, क्या प्रशंसा करूं! राजा विजयसेनकी पुत्री स्वनामधन्या कलावती, मानो अप्सरा होकर पृथ्वी पर आई है। उसके पुनीत सौन्दर्यकी तुलना नहीं हो सकती। कतिपय राजा उसके लिये लालायित हो रहे हैं किन्तु सच तो यह है ऐसा रमणीरत्न चरा-चरमें बडे सौभाग्यसे मिलता है (दीर्घ निश्वास त्याग कर) और जैसी वह लावण्यवती है वैसे ही कलाकौशलमें भी अद्वितीय है।"

शंखने अवहेलना कर कहा—"दत्त! तुम कवि हो, कवियोंका सम्भाषण अलङ्काररहित नहीं होता। अस्तु, इसमें क्या प्रमाण है कि कलावती असामान्य सुन्दरी युवती है?"

दत्तने कलावतीका चित्र दिखा दिया। शंख देखतेही मुग्ध हो गया। कलावतीके रूप

सौन्दर्यका अधिकार शंखके हृदयपट पर अंकित हो गया, प्रेमान्धकारमें उसे कुछ सुझाई न देता था, विक्षिप्तकी नाँई कुछ काल तक चित्र देखनेमें स्थिर रहा, पुनः उत्तेजित हो कहने लगा–"यह किस बड़भागीकी पाणि-ग्रहीता है ?"

दत्तने कहा–"अभी कुमारी है। माता पिताने योग्य वर खोजनेकी अनेक चेष्टाएँ कीं परन्तु सब विफल मनोरथ। अन्तमें यह निश्चय किया है कि जो कोई कलावतीके चार प्रश्नोंका उत्तर देगा वही उसके अमूल्य करका भागी होगा।"

शंखने अति चिन्ता निमग्न हताश हो पूछा "क्या किसी प्रकार दर्शन हो सकते हैं ?"

दत्त बोला–"राजन्, देखियेगा क्या! प्रश्नोंका उत्तर देकर पाणिग्रहण कीजिये।"

शंखने दीर्घ निश्वास त्याग कर कहा–'यदि उत्तर न दे सका तो जीवनसे हाथ धोने पड़ेंगे।"

दत्तने कहा–"उपायेन हि यच्छक्यं–उपायसे सब कुछ हो सकता है।"

शंखने पूछा–"किस उपायका अवलम्बन करें ?"

दत्तने कहा–"तप कीजिये; क्योंकि विना तप मान मिलता है न प्रतिष्ठा, विद्या न ज्ञान; फिर ऐसी श्री–सर्व गुणसम्पन्न विना तप हस्तगत् नहीं हो सकती।"

शंखने आशान्वित दृष्टिसे दत्तकी ओर देखकर पूछा–"कौनसा तप करूं ?"

दत्तने कहा–"श्रीजिन–आदेशित ब्रह्मचर्य-व्रत पालन कीजिये। सरस्वतीकी आराधनासे आपका हृदय पवित्र होगा, बुद्धि निर्मल और अन्तःकरण शुद्ध हो जायगा। अतएव जब कलावती प्रश्न करेगी तो उसका प्रतिबिम्ब वाक्-देवीकी अनुग्रहसे आपके हृत्पिण्ड पर प्रदर्शित होगा और आप सुगमतासे उत्तर दे सकेंगे। तप परम पुरुषार्थ है अल्पज्ञ इसकी महिमा नहीं जानते।"

शंखने अनुमोदन कर कहा–"मैं अभी किसी जैन महात्मासे दीक्षा लेकर ब्रह्मचर्य व्रत धारण करूंगा।"

४

कलावतीका अभी विवाह नहीं। हुआ कोई उसके प्रश्नोंका उत्तर नहीं दे सका, निदान विजयसेनने स्वयम्वर द्वारा विवाह निश्चय किया है।

शंखको पूर्ण विश्वास था। दत्तके आश्वासन दिलानेपर देवशालकी ओर पयान किया। सम्भव है दत्तको प्रश्नोंका मर्म ज्ञात हो। अस्तु। उसने एक पिटारा बनाया जिसमें चार मूर्त्ति क्रमशः इस प्रकार स्थित कीं कि एकके उत्तर देनेके पश्चात् स्वयम् पिटारेसे दूसरी निकल आवे और उत्तर देकर अन्तर्ध्यान हो जावे।

देवशालमें रंगशाला सुसज्जित थी। कुर्सियों पर राजा महाराजा विराज रहे थे। श्रेणीबद्ध अनेक राजाओंके अंतिम पार्श्वमें एक ओर शंख भी जा बैठे। थोड़ी देरमें राजकुमारी कलावती जयमाल लिये रंगभूमिमें आई। उसने किसी ओर दृष्टि न की, केवल शंख और दत्तको देख कर मुस्करा गई।

प्रतिहारीने सबको सम्बोधन कर उच्च स्वरसे चारों प्रश्न कह सुनाए "१-देव क्या है? २-गुरु कौन है? ३-तत्व क्या हैं? ४-परमतत्व कौन है?"

अनेक राजाओंने अपने अनुभव और बुद्धि अनुसार उत्तर दिया परन्तु कोई उत्तर युक्तिसंगत न था। अतएव यही प्रश्न आगे २ प्रतिहारी कहता जाता था और पीछे २ जयमाल लिये रतिकी अनुहार कलावती नीची दृष्टि किये मन्द गतिसे शनैः २ चली जाती थी। जिस राजाके पाससे कलावती निकल जाती थी वह दीर्घ निश्वास त्याग कर रह जाता था।

अब सबको मौनावलम्बित देख प्रतिहारीने कहा-"जातीयताका कुछ विचार नहीं है, जैन मात्र राव हो अथवा रङ्क, उत्तर देकर सहज ही इस अमूल्य श्रीकरका भागी बन सकता है।"

क्रमशः इसी प्रकार कहते और कुछका कुछ उत्तर सुनते कलावती शंखके सन्मुख विद्यमान हुई। शंख पिटारा रंगभूमिके बीचोबीच रख कहने लगा-"कलावती स्वयम् अपने मुखसे प्रश्न कहे यह कलाका पिटारा स्वयमेव उत्तर देगा।"

थोड़ी देर तक सन्नाटा रहा परन्तु राजमहिषी श्रीमती और राना विजयसेनके आग्रहसे कलावतीने सभामें इस प्रकार प्रश्न कहना प्रारम्भ किया १-देव कौन है?"

पिटारेमेंसे निकलकर एक प्रतिमूर्त्तिने उत्तर दिया-"**अर्हन्त भगवान्**-" **सर्वज्ञो जितरागादिदोपस्त्रैलोक्य पूजितः। यथास्थितार्थवादी च देवोऽर्हन परमेश्वरः॥**" अर्थात्-क्लेश उत्पन्न करनेवाला किसी प्रकारका कारण, और अशुभ प्रवृति बढ़ानेवाला मोह न हो, जिनकी महिमा तीनों लोकमें प्रख्यात हो, जो सर्वज्ञ और शाश्वत सुखका स्वामी हो, अष्ट प्रकारके क्लिष्ट कर्मोंसे रहित निर्मल (जीवन्मुक्त) और जो सब नीतियोंका रचयिता हो।"

पहिले प्रश्नके उत्तरसे सन्तुष्ट हो कलावतीने दूसरा प्रश्न किया:—

२-"**गुरु**-कौन है?"

पिटारेसे दूसरी पूतरी (प्रतिमूर्त्ति) ने निकल कर कहा-"**सिद्ध**-"

"महाव्रतधरा धीरा भैक्षमात्रोपजीविनः।
सामायिकस्था धर्मोपदेशका गुरवोमताः॥"

अर्थात् जो भिक्षा मात्रसे वृति करनेवाले, सामायिक व्रतमें सदैव रहकर अपने और दूसरोंके हितार्थ धर्मका उपदेश करते हुए निरन्तर पृथ्वीपर अन्य जीवोंके क्लेशको बचा करके विचरते हैं और धीर होकर महाव्रतोंको धारण करते हैं तथा-अहिंसा, सत्य, अस्तेय ब्रह्मचर्य, त्याग (निर्ममत्व)रूप पांचों महाव्रतोंका मन, वचन कायासे स्वयम् पालन करनेवाला, दूसरोंको कराने वाला और अन्य करनेवालेकी स्तुति करनेवाला ही गुरु है।"

उत्तर ठीक है प्रसन्न हो कलावतीने तीसरा प्रश्न कहा—

३-"**तत्व**-कौन हैं?"

पिटारेसे तीसरी प्रतिमूर्तिने निकलकर उत्तर दिया-

तत्व नौ हैं--१ जीवतत्व--इसका मुख्य लक्षण

चैतन्य है। संसारमें जीवस्थिति ६ प्रकारसे है।

२ अजीवतत्व—चैतन्यरहित वस्तु अजीव है। इसके ५ भेद हैं।

३ पुण्यतत्व—जिसके उदयसे जीवको सुख हो वह पुण्य है जो ९ प्रकारसे उत्पन्न होता है।

४ पापतत्व—जिसके उदयसे जीवको निरंतर दुःख हो। पाप मनुष्यको १८ प्रकारके बन्धनमें डालता है।

५ आश्रव तत्व—जिन कारणोंसे जीवके साथ पुण्य पापका सम्बन्ध होता है उन्हें आश्रव कहते हैं। इसके ९ रूप हैं।

६ संवरतत्व—जीवके साथ कर्मका सम्बन्ध न होने देनेवाले हेतुओंका नाम संवर है। इसके सब रूप ९७ हैं।

७ निर्जरा तत्व—जो कर्म जीवके साथ बंध गए हैं, जिनके कारण जीवको अनेक अवस्थाएं भोगनी पड़ती हैं उनका एक देश झड़ना सो निर्जरा है। यह १२ प्रकारके तप द्वारा साध्य है।

८ बन्धतत्व—मिथ्यात्व, अविरति और प्रमाद आदि आश्रवके रूपोंद्वारा ग्रहण किये गए कर्म पुदगलोंका आत्माके साथ (दूध जलके अभेद मेल समान) मेलका नाम बन्ध है। यह ४ प्रकारका है।

९ मोक्षतत्व—ज्ञानावरणीय आदि सभी कर्मोंका नाश होनेपर आत्मा जब निर्मल और शुद्ध हो जाता है अर्थात् जीव जब अपने मूल स्वरूपको प्राप्त हो जाता है तब उसे मुक्त कहते हैं।

यथोचित उत्तर पाकर कलावतीने चौथा अन्तिम प्रश्न कहा—

४ स्वतत्व—क्या है।

पिटारेसे चौथी मूर्तिने निकल कर उत्तर दिया।

"इन्द्रिय दमन—अहिंसा परमो धर्मः जिनका मूलाधार है।"

उत्तर पाकर राजकुमारी कलावती अति प्रसन्न हुई उसने नमित मुख लजाते हुए महाराज शंखके पास आ कंठमें जयमाल डाल दी।

अपूर्ण

---

## क्या इशारा कर चले ?

किस लिए दुनियामें आए, क्या सहारा कर चले ।
धर्मको हलका किया, अधरमको भारा कर चले ॥
व्यर्थ जीवन खो दिया, लेकिन न देश और जातिका-
कुछ नहीं उद्धार कीया, पर बिगारा कर चले ॥
बो दिया है बीज ऐसा फूटका, पर घरमें सुख-
मेलसे रहने न पावें, सबको न्यारा कर चले ॥
तन मनमें भिन्नताई-ऐसी लाखोंकी करी ।
शील संयम नेम जप तप, सब किनारा कर चले ॥
मानो जीनेका जो यो पर, लग रहा है सिलसिला ।
सो नहीं टूटेगा हरगिज, ये नजारा कर चले ॥
धन्य जीवन है उसीका, और वो ही है गुणी ।
देशका और जातिका जो सुधारा कर चले ॥
जगतके माया जालमें फँस कर न लीनी कुछ खबर ।
रात दिनके सोनेमें हमें गुजारा कर चले ॥
किस लिए 'पन्ना' तुम्हारी याद फिर करने लगे ।
दरशकोंके लिए क्या तुम इशारा कर चले ?

भवदीय-
पन्नालाल जैन

---

# जैनियोंमें उथल विवाह और समाजकी अधोगति।

वस्तुका स्वभाव परिवर्तनशील है जो बात आज सच्ची है उसको कल भी सच्ची ही होगी यह नही कह सकते। द्रव्य, क्षेत्र काल और भाव इनकी अपेक्षा वस्तुका स्वभाव हर समय पलटता रहता है। हमारे पूर्वज किसी जमानेमें दैनिक एक मन अन्न खाते थे, मगर आज यदि कोई पुरुष इतना अन्न खानेकी चेष्टा करे तो उसको समाज मूर्ख ही बतलायगी। आज एक कुटुंबका पुरुष जिसके कि भाइयोंको खानेको भी नही मिलता है अपने बल द्वारा दूसरे भाईकी रोटी भी खा जानेका प्रयत्न करे या बलपूर्वक छीनले तो चाहे उससे डरनेवाले या उसकी श्लाघा करके कुछ पड़ा हुआ टुकड़ा खानेवाले भले ही प्रशसा करें लेकिन समाजकी दृष्टिसे, धर्मकी निगाहमे और मनुष्य जातिके कर्तव्यकी दृष्टिसे तो वह पुरुष निन्दनीय ही कहलायगा इसी 'दृष्टातको कुछ आगे बढाइये और देखिये कि यदि इस तरहसे करनेवाला उस कुटुंबका एक मुख्य पुरुष है एव सबका अनुकरणीय है तो उसका दृष्टात उसके छोटे भाईको और उससे तीसरेको लेते कुछ समय नही लगेगा और कमजोर और छोटे भाइयोंको इसके लिये नुकसान उठाना पडेगा। मतलब यह है कि उस कुटुम्बमें एक सभ्य और कायदेसर सचालन होनेके विरद्ध एक हुल्लडसा खडा हो जायगा और हरपुरुष अपनी मनमानीसी करनेको उद्यत होगा। कहा भी है—

यद्यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरे जना ।
स यत्प्रमाण कुरुते लोकस्तदनुवर्तते ॥

हमारे समाजमे कुछ समयसे कुछ नेतागण अपने २ पुनर्विवाह पर उतारू हुए हैं। हेतु इसका यह बतलाया जाता है कि किसीकी स्त्री बीमार है तो किसीकी स्त्रीसे बनता नहीं है और किसीकी स्त्री वृद्ध हो जानेसे उनके पतिके काबिल नही रही है। वाह रे हेतु! एक स्त्री तो बीमार है दूसरीको तो मुनीश्वरोंका वरदान है कि कभी बीमार होगी ही नहीं। एक स्त्रीसे बनती नहीं, दूसरीके हृदयका तो बीमा बिक चुका है कि कभी नाराज नहीं करेगी। एक स्त्री तो वृद्ध हो गई है परतु खुदका ठेका लिया जा चुका है कि कभी सफेद बाल आयगें ही नही। क्या यही कारण हमारी समाजकी उन्नतिके होंगे?

पाठको, मेरा इन समाजके नेताओंके प्रति किसी तरहका द्वेष नहीं है और न मैं इनको किसी तरहकी हीनदृष्टिसे देखता हू बल्कि बहुतसी बातोंके लिए ये बहुत ही आदरणीय और समाजके शुभचिंतक है परतु फिर भी यदि ये पुरुष कोई सामाजिक दृष्टिसे अयोग्य वर्ताव करें तो उनको सुझाना तथा ऐसे हठसे हटाना अपना परम कर्तव्य है। हमें यहा यह देखना चाहिए और बहुत ही शाति और गंभीर परिणामोंसे देखना चाहिये कि आया हमारे नेताओंका यह कर्तव्य इष्ट है या अनिष्ट। हम इस कर्तव्यको दो दृष्टियोंसे

देखते हैं, एक धार्मिक दृष्टिसे और दूसरी सामाजिक दृष्टिसे।

धार्मिक दृष्टिसे बहुतसे भाइयोंका मत है कि यह बात लाभकारी है क्योंकि यदि ये इस तरहसे अपना पुनर्विवाह नहीं करेंगे तो एक तरहसे व्यभिचारमें प्रवृत्त हो जावेंगे जो कि विशेष हानिकर होगा। क्या ही अच्छा हेतु है। परन्तु हमारे यहां यह कहां लिखा हुआ है कि केवल विषयोंकी तृप्ति ही विवाहका उद्देश्य है। विषयोंकी तृप्ति ही यदि इष्ट है तो इसके लिये एक दूसरे पुरुषको जिसके साथ विवाह होनेसे उसका धर्म और काम दोनोंका निर्वाह होता उसे स्त्रीसे वंचित रखना कहां तक ठीक समझा जा सक्ता है। विषयोंकी तृप्तिके लिए एक स्त्रीका सहधर्मिणिपना नष्ट करना कहां तक धार्मिक कर्तव्य कहा जा सक्ता है। और इसका भी तो क्या प्रमाण है कि दूसरी शादियां हो जानेसे ये लोग बिल्कुल पक्के ब्रह्मचारी ही बने रहेंगे।

दूसरे यदि सामाजिक दृष्टिसे देखें ( यद्यपि इन दोनोंमें परस्पर घनिष्ट सम्बन्ध है ) तो यह बात बहुत ही समाजको उथल पुथल करदेनेवाली मालूम होती है। हमारे समाजमें विधवा विवाहका जोर फैलनेसे ही बहुत ज्यादा भय हुआ है इसमें यह डबल शादियां करना एक तरह घीकी आहुति देना है। जिस समाजमें पहले ही इतने अविवाहित पुरुष विद्यमान हैं, जिस समाजमें पहले हीसे लड़कियोंके लिये हजारोंकी भेंट देनी पड़ती है उस समाजमें धनाढ्यों और जातिके अगुओंका डबल विवाह करना उन अविवाहित पुरुषोंको विधवा विवाहके लिये उत्तेजन देना नहीं तो और क्या है। क्या वे पुरुष नहीं हैं? क्या उनको धनाढ्यों की जैसी विषय वासना नहीं है? क्या वे संतानोत्पत्तिके लिये असमर्थ हैं? यदि नहीं तो फिर उनको अविवाहित अवस्थामें रखकर समाजकी एक कन्याको विषय तृप्तिके लिये उनसे छीन लेनेका धनवानोंको क्या अधिकार है? समाज उनके बलसे डरती है या उनके धनके लालचमें आगई है। इस वक्त तो समाज चुप बैठी है लेकिन जब किसी युवा पुरुषने और किसी तरहका प्रस्ताव निकाला तो समाज एकदम अन्याय अन्याय चिल्लाने लगेगी। कारण बगैर कार्य नहीं होता यह प्रसिद्ध है। क्या अन्यायके कारणोंको मिलाना अन्याय नहीं है? यदि नहीं है तो वह कार्य भी अन्याय नहीं है और लोग बहुत ही तंग हालतमें आनेसे उसका अवलंबन करेंगे।

समाज—जैनसमाजके वीरो, उठो और इन कारणोंको मिटानेका प्रयत्न करो, इन महानुभावोंको समझाओ, नहीं तो याद रखो तुम्हारे समाजमें भी शूद्र जातिके समान नाते और तलाकोंकी रस्में जारी हो जायगी। इन नेतावर्गोंके शब्दोंके साथ और इन महानुभावोंसे डबल शादियोंके विरुद्ध एक नम्र विनतीके साथ मैं यह लेख समाप्त करता हूं कि ईश्वर इनको सुबुद्धि दे।

# वीर्य अथवा धातुक्षीण क्या है ?

***

पुरुषोंकी निर्बलताके अभियोगोंमें वीर्यका अभियोग प्रधान होता है। कुछ लोग वीर्यको धात अथवा धातु कहते हैं। आज कल भारतमें इस व्याधि (रोग)की प्रबलता विशेष देखी जाती है। सबसे ज्यादा धातुक्षीण और प्रमेहके रोगियोंकी संख्या हमारे औषधालयमें दिन प्रतिदिन बढ़ती जाती है। इसका क्या कारण? धातु अथवा वीर्य क्या है? तरुण पुरुष कदाचित् समझते हैं कि शरीरमें किसी जगह वीर्यका तालाब भरा है। इस तालाबसे जितना चाहे वीर्यका उपयोग कर लिया जावे। वे ऐसा भी मानते दिखाई देते हैं कि यह तालाब खाली होगा तो शक्तिकी २–४ गोलियां खाकर फिर भर लिया जायगा और इच्छानुसार उसका उपयोग किया जायगा। यह उनके मनका भ्रम है। इस भ्रमको दूर करनेके लिये वीर्य क्या वस्तु है उसका यहां विचार किया जावेगा। वीर्यसम्बन्धी उपयोगी वर्णन वैद्य कल्पतरु तथा बृहन्निघण्टु रत्नाकर नामक वैद्य ग्रन्थोंमें अच्छी तरह किया गया है उसी परसे आज हम अपने प्रिय पाठकगणके सामने संक्षेपसे वर्णन करते हैं।

आप जो भोजन करते हैं पाचनद्वारा उस भोजनकी एकके बाद दूसरी ऐसे सात धातुएँ बनती हैं। यह बात समझने योग्य है। भोजन पकानेके लिये हमारे शरीर रूपी सांचेमें सात भिन्न भिन्न कोठे हैं। जो भोजन पेटमें जाता है वह एकके बाद दूसरे ऐसे सातों कोठोंमें होकर जाता है। अब इस बातको अधिक स्पष्ट शब्दोंमें समझावेंगे।

जो भोजन अपने मुंहमें चबाया जाता है वह आमाशयमें चुरता है और आंतोंमें पकनेको ठेला जाता है। उस भोजनका पहले श्वेत रस बनकर नाड़ियोंमें चढ़ता है। भोजनकी यह पहली क्रिया है। यह रस दूसरे कोठेमें अधिक पककर लाल रक्त बनता है। यह दूसरी क्रिया है। इस रक्त पर फिर तीसरे कोठेमें विशेष क्रिया होती है और रक्तसे मांस बनता है। यह तीसरी क्रिया है। मांससे मेद अर्थात् चर्बी बनती है। यह चौथी क्रिया है। चर्बीसे अस्थि अर्थात् हड्डी बनती है। यह पांचवीं क्रिया है। हड्डीसे मज्जा—हड्डीके भीतरका मावा बनता है। यह छठी क्रिया है। और इतनी सब क्रियाओं और समयके पश्चात मज्जासे वीर्य बनता है—यह बात तुम जानते हो। इस वीर्यका शरीरमें कोई कुवां तथा तालाब और कोई टांकी नहीं है कि जिससे जल्दीसे भर लें। सारे शरीरमें व्याप्त है। जैसे रक्त, मांस और हड्डी वीर्य अपनी बारीक बारीक नाड़ियोंसे निचुड़कर आता है। यदि बचतमें रहे तो थोड़े श्रमसे जितना चाहिये उतना वीर्य उपयोगमें लिया जा सके, किन्तु बचतमें न हो तो वीर्यकी नाड़ियोंको निचोड़नेमें भारी श्रम होता है। वीर्यको बचतमें रखनेका नाम ब्रह्मचर्य है।

किन्तु वीर्यके सम्बन्धमें एक बात और भी समझने योग्य है। वह यह कि जैसे रसोईकी क्रियामें पाक बिगड़ जाता तथा सड़ जाता और खराब हो जाता है वैसे ही शरीरकी इस प्रयोगशालामें भोजनका जिस तरहका मसाला काममें लाया जाता है उसी तरहका पाक तयार होता है और अंतमें वीर्य भी वैसे ही गुणवाला होता है। सुन्दर और सात्विक उत्तम उत्तम भोजनका वीर्य उत्तम और शुद्ध बनता है। और बिगड़े हुए अथवा तामसी भोजन अथवा व्यसनकी खराब चीजोंका वीर्य खराब बनता है। जैसा भोजन वैसा वीर्य। यह बात अवश्य ध्यानमें रखने योग्य है। जैसे रक्त शुद्ध होनेकी जरूरत है वैसे ही वीर्य भी शुद्ध होना चाहिये। जब रक्त बिगड़ता है तब वीर्य भी बिगड़ता है, वीर्य कम होता है और निर्बल बनता है अर्थात् पतला होता है। इतना ही नहीं किन्तु वह बिगड़ता है यह बात बहुत लोग नहीं समझते। जैसी रक्तकी परीक्षा है वैसी ही वीर्यकी भी परीक्षा है। जैसा रक्त काला पड़ता और उससे दुर्गंध आती है वैसे ही वीर्यमें भी होता है। वीर्यके लिये शिकायत करनेवाले और दवाओंके लिये हाय हाय करनेवाले क्या इन सब बातोंका विचार अथवा परिशोध करते हैं? कभी नहीं।

क्या? इत्यादि विषयोंमें अनजान लोग भारी भ्रान्ति तथा भूलमें रहते हैं; इसलिये उसका भी थोड़ा विचार कीजिये।

जैसे दस्तका जुलाब लेनेसे दस्त होता है और पेशाबका जुलाब लेनेसे पेशाब अधिक होता है इसी तरह वीर्यको भी एक प्रकारका जुलाब लगता है। उससे वीर्य शरीरसे खिंच आता है। यदि एकाधिक जुलाब लीजिये अथवा हल्का जुलाब लीजिये तो सिर्फ आंतोंका मल निकल जाता है। किन्तु यदि जमालगोटा जैसा कड़ा जुलाब हो तो आंतोंके सिवाय शरीरकी नाड़ियोंमेंसे रसको भी खींच निकालता है और उससे शरीर निर्बल पड़ जाता है। इसी तरह वीर्यके जुलाबको समझो। अच्छा, तो वीर्यका जुलाब क्या और वीर्यको जुलाब किस तरह लगता है? पुरुषको स्त्री वीर्यके जुलाबकी वस्तु है अर्थात् पुरुषके मनमें स्त्री सम्बन्धी संकल्प, स्त्रीका स्मरण, स्त्रीका स्पर्श और स्त्रीका आलिंगन इत्यादि शरीर और मनकी चेष्टाएं पुरुषके वीर्यको उत्तेजित करती हैं अर्थात् वीर्य बाहर आनेका प्रयास करता है। उसीका नाम वीर्यका जुलाब है। वास्तविक रीतिसे देखिये तो मनही वीर्यको उत्तेजित करनेवाली वस्तु है और उसीसे स्त्री सम्बन्धी इच्छा अर्थात् 'काम' को 'मनोज' नाम दिया गया है।

जुलाब लेनेसे शरीर बहुत ही निर्बल हो जाता है। इसी तरह निर्बल शरीरसे वीर्यका जुलाब हुआ करे अर्थात वीर्यका उपयोग बारबार हो अथवा दूसरी रीतिसे वीर्य बाहर जाय तो उससे भी शरीर बहुत कमजोर हो जाता है बल्कि जुलाब कड़ा लगनेसे उसके परिणाममें मरोड़ हो जाती है, रक्त पित आदि गिरते और पीड़ाके साथ गिरते हैं। ऐसा अनुभव कड़ा जुलाब लेनेवालेको हुआ हीहोगा। वीर्यको जब ज्यादा जुलाब लगता है तब भी इसी तरह होता है। अधिक रेचकसे मल निकल जानेपर पीव और रक्त गिरने लगता है अर्थात आंतोंसे खून निकलना शुरू होता है और पेटमें मरोड़ होती है इसी प्रकार वीर्यको अधिक जुलाब लगनेसे वीर्य खतम हो जानेपर यदि वीर्यका जुलाब लगता रहे अर्थात् मन वशमें न रहकर वीर्यके उपयोग करनेकी मूर्खता चलती रहे तो वीर्य समाप्त हो जाते ही उसके पीछे वीर्यके बदले रक्त भी गिरता है और जैसे मरोड़में पीड़ा होती है वैसे ही इसमें पीटके ऊपरी भाग और रीढ़की नसें खिचतीं और सारे शरीरकी नसोंका एकदम पीड़ाके साथ खिचाव होकर पीछे शरीर बिलकुल शिथिल पड़ जाता है। वीर्य सम्बन्धी बहुत जुलाब लेनेवालोंको अर्थात अतिविषयी निर्बल पुरुषोंको इस बातका अनुभव अवश्य होना ही चाहिये।

इस तरह पुरुषका वीर्य स्त्री सम्बन्धी विचारोंसे उत्तेजित होता और बाहर जाता है। अतः स्त्रियोंको वीर्यका जुलाब कहें तो कहा जा सकता है। किंतु उनका सब आधार पुरुषके मनोबल पर है। दृढ़ मनवाले पुरुष अथवा मजबूत वीर्यवाले पुरुष कदापि एकदम उत्तेजित नहीं होते हैं और उनके वीर्यको जल्दी जुलाब नहीं लगता। इससे विपरीत निर्बल मनवाला पुरुष अथवा निर्बल व कम वीर्यवाला पुरुष जल्दी उत्तेजित हो जाता है, जल्दी कामी बनता है और जल्दी वीर्यका जुलाब लगता है। स्त्री सम्बन्धी विचार करते अथवा स्त्रीके साथ बातें करते करते शरीरसे वीर्य निचुड़ कर बाहर निकल जाता है उसीका नाम वीर्यका जुलाब है और जो जुलाब अधिक लगा अथवा बारबार लगता रहा वह पानी जैसा होता है। इस तरह बहुत कामी पुरुषको बारबार वीर्यका जुलाब लगता है वह जुलाब बहुत पतला होता है। और उसीसे अधिक निर्बल और बहुविषयी लोग शिकायत करते हैं कि हमारा वीर्य पानी जैसा पतला पड़ गया है। किन्तु वीर्यसम्बंधी इस जुलाबमें दूसरी एक विशेष बात भी ध्यानमें रखनी है। वह यह कि बहुवीर्यवाले शरीरसे थोड़े ही श्रमसे बहुत वीर्य खिंच आता है। और थोड़े वीर्यवाले शरीरसे अधिक श्रमसे भी थोड़ा वीर्य आता है।

युवा पुरुषोंमें वीर्यके सम्बन्धमें जो जो शिकायतें देखनेमें आती हैं उनमेंसे एक शिकायत उनकी भारी चिन्ताका कारण बनी हुई देखनेमें आती है। वह शिकायत यह है कि उनके वीर्यको जल्दी जुलाब लग जाता है। वे ऐसा मानते हुए जान पड़ते हैं कि जुलाब लेनेपर यदि वीर्यको जुलाब लगते विलम्ब लगे तो बहुत ठीक और यही पुरुषत्व है। जुलाब

जल्दी लगे उसे वे वास्तविक पुरुषत्व नहीं मानते । वैद्यशास्त्र तो कहता है कि बलका क्षय हुए विना जल्दी जुलाब लग जाय उसीका नाम वास्तविक पुरुषत्व । और जुलाब लगते विलम्ब लगनेके साथ अधिक परिश्रम पड़े और अन्तमें बलका भी क्षय हो उसका नाम न्यून पुरुषत्व अथवा निर्बलता है। निरोगी शरीरवालेको अरंडी (कैस्टल ऑइल) आदिका सादा जुलाब भी जल्दी लगता है और रोगी शरीरवालेको कड़ा जुलाब भी बराबर नहीं लगता । इस स्वाभाविक प्रमाणसे तो वीर्यको जुलाब जल्दी लगना ही सच्चा पुरुषत्व है परन्तु जुलाब लिये विना बराबर पाखाने जाना जैसे रोग है वैसे ही वीर्यके किसी विकारोंसे बराबर जुलाब लगा करे तो यह वीर्य सम्बन्धी रोग है। इस प्रकार वीर्यको जुलाब लगा करे तो यह कोई पुरुषत्व नहीं है।

वीर्य सम्बन्धी इतनी बातें जाननेके बाद अब हमारे भोजनसे वीर्य कितना बनता है और उस वीर्यसे खर्च कितना करना चाहिये इस विषयका हिसाब करना चाहिये ।

विद्वानोंने अनुभव और अनुमानसे ऐसा खोज किया है कि ८० रतल भोजनसे २ रतल रक्त बनता है और २ रतल रक्तसे २॥ तोला वीर्य बनता है। इस हिसाबसे ८० रतल भोजन जितने समयमें खाया जाय उतने समयमें सिर्फ २॥ तोला नया वीर्य शरीरमें बनता है एक दूसरा औसत ऐसा जाननेमें आया है कि जो तन्दुरस्त और [illegible] पुरुष [illegible] नियम [illegible] [illegible] वीर्यका उपयोग करता है उसके शरीरसे वीर्यका जुलाब एक ही समय २ से २॥ तोला निकलता है। इन दोनों हिसाबोंका सार यह है कि २ मन भोजनका सत्व (वीर्य) एक समयके जुलाबके साथ निकल जाता है। स्वस्थ तरुण पुरुष प्रतिदिन औसत १॥ से २ रतल भोजन खावे तो ४० दिनमें २ मन भोजन खाय अर्थात् उपरोक्त हिसाबके साथ मिलान करनेसे ४० दिनोंमें उसके शरीरमें २॥ तोला वीर्य जमा होता है। इस सब हिसाबका सार यह निकला कि स्वस्थ पुरुष भी ४० दिनोंके बाद वीर्यका उपयोग करे तो शरीरमें वीर्य सम्बन्धी आय व्ययका खाता बराबर हो। यदि इससे कम समयमें वीर्यका खर्च हुआ करे तो बुरा हो और अन्तमें दिवाला निकले। बहुतसे लोग जो वीर्य सम्बन्धी इस आय व्ययका विचार नहीं करते वे बहुत कालके नादिहंद अर्थात् दिवालियेकी स्थितिमें होते हैं। परितापका विषय तो यह है कि लोग अपनी कमाई और पैसेके खर्चका नित्य हिसाब करते हैं और कतरब्योंत कर पैसेका बचाव भी करते हैं परन्तु जिस वीर्य पर शरीरके जीवन और सब तरहके सुखोंका दारमदार है अफसोस है उस वीर्यके आय व्ययका कुछ भी विचार नहीं करते।

पुरुषमें वीर्य परिपक्व कब होता है अर्थात् कितने वर्षमें वीर्य परिपूर्ण बनता है यह बात भी यहां कहे विना न बनेगी; क्योंकि वीर्य सम्बन्धी निर्बलताकी भारी शिकायतें अपक्व वीर्यका असमय उपयोग करनेसे जगह [illegible] बनी हुई देखनेमें आती हैं। वैद्यक शास्त्र पुकार पुकारकर कहता है कि पुरुषका शरीर २५ वर्षकी वयमें संपूर्ण

खिल जाता है यदि किसीको संदेह हो कि उस उमरके पूर्व तरुण लड़के संसारमें पड़ते हैं और उनके वीर्यसे लड़का भी पैदा होता है इसका क्या कारण ? इस प्रश्नका खुलासा यह है कि पुरुषमें वीर्यका बीज तो बाल्यावस्थासे ही होता है और १६ से २० वर्ष तक यह वीर्य परिपक्व होने लगता है। ऐसे अपक्व वीर्यसे जो सन्तान पैदा होती है वह निर्बल होती है और वर्तमानमें छोटे बच्चोंके निर्बल होनेसे उनकी मृत्यु संख्या भी बहुत बड़ी होती है उसका यही कारण है, इतनाही नहीं परन्तु ऐसे अपक्व वीर्यसे उत्पन्न हुआ बालक यदि मोटा ताजा भी हो और अधिक जीता हो तो भी उस प्रमाणमें अधिक निर्बल होता है और साधारण कारणोंसे बीमार पड जाता है। परिपक्व वीर्यसे जनित बालककी स्थिति प्रमाणमें अत्युन्नत होती है।

युवा पुरुषमें १६ वर्षकी उमरसे वीर्य प्रगट होने लगता है किन्तु वह गुलाबकी कच्ची कलीके समान है उसमें सुगन्ध तो होती ही है किन्तु यह सुगन्ध बहुत प्रकट नहीं होती। जब कली पककर खिलती है तभी उसकी सुगन्ध प्रकट होती है। इस कलीको पकनेके पूर्व तोड़कर उसकी बिना इच्छा ही पकाओ तो उसकी पखुड़ियां कुछ खिलकर उसका छोटा आकार बनेगा परन्तु गुलाबके पेड़ पर रह कर जैसी खिलती फूलती वैसी वह कभी भी नहीं खिलती। इसलिये तरुण बालकोंकी १६ वर्षकी आयुमें अपरिपक्व वीर्यभंग हो तो इससे भारी हानिके सिवाय और कोई लाभ नहीं। तरुण लड़कोंके शरीरकी बनावट और उनकी सब धातुएं १६ से २५ वर्षके आयु तक संपूर्ण हो जाती हैं। उनमें जितनी शीघ्रता होती है उतनी कचाई रह जाती है। स्त्रियां १६ से २० वर्षकी उमर तक पूर्ण रूपसे तरुणाई अर्थात् स्त्रीत्वमें आती हैं। इस प्रमाणमें स्त्री पुरुष संपूर्ण शरीर विकसित होनेके और पूर्ण वयमें आनेके पश्चात् ही संसारमें पड़ें ऐसा वैद्यक शास्त्रका भी मत है। वैद्यक शास्त्रोंकी इस आज्ञाका उल्लंघन करनेसे ही अपने भारत वर्षमें निर्बलता धातुक्षीण प्रमेह आदि २ रोगोंकी प्रबलता अधिक बढ़ गई है। और असली कारणोंको न जान कर और अपनी भूलको न सोच कर शक्तिकी गोलियां तथा दवाइयोंकी खोज करते फिरते हैं।

पंडितराव वैद्य जैनी।
दा० बी० रा० ब० सर हुकमचंदजी
पारमार्थिक औषधालय–इन्दौर

***

## पुरुषार्थ।

बनाओ मूलमंत्र पुरुषार्थ।
जपे निशदिन जो इसको होंय सिद्ध सकल पदार्थ॥
रहते हैं जो भाग्य–अधीन।
शीघ्र हो जाते तेरह तीन॥
मर जाते वे यों ही करते हाय २ स्वार्थ॥
पूर्ण न होती कोई आशा।
करें न जो पुरुषार्थ भरोसा॥
समझो पुरुषार्थ ही को सदा स्वर्गीय पदार्थ॥
बनाकर अपनी उच्च आशा।
फेंको पुरुषार्थका पाशा॥
होगी विजय तुम्हारी, जीवन होगा पर–स्वार्थ॥
हुए पूज्य अरु प्रातःस्मरणीय।
जपकर मंत्र यही रमणीय॥
करना है यदि कुछ कार्य लोकार्थ तथा परमार्थ॥
बनाओ मूलमंत्र पुरुषार्थ।

'निर्भय'

# महाविद्यालय मथुराकी कुछ बातें।

***

पाठको, आपको यह बात भली प्रकार विदित होगी कि किसी कार्यकी उन्नति अवनति, उसके कर्त्ताओंकी योग्यता एवं अयोग्यता पर निर्भर रहती है; जो कार्य किसी अयोग्य पुरुषके हाथमें होता है वह हज़ार प्रयत्न करनेपर भी उन्नति नहीं कर सकता और जो कार्य किसी योग्य पुरुषके तत्वावधानमें होता है वह बहुत शीघ्र उन्नति कर जाता है। कुछ दिन पहिले जिस जैनगज़टके केवल ३००-४०० ग्राहक थे उसीके आज १००० ग्राहक हैं, जिस जैनगज़टके किसी समय साप्ताहिक होने पर भी महीनों दर्शन नहीं होते थे आज उसीका नियमित रूपसे प्रत्येक सोमवारको प्रकाशित हो जाना अवश्यमेव कार्यकर्ताओंकी कर्तव्यपरायणता और योग्यताका परिचायक है। जिस समय अजमेर निवासी सुयोग्य पंडित श्रीलालजी इसके सम्पादक थे उस समय भी जैनगज़ट साप्ताहिक होते हुए मासिक था। और ग्राहक भी ३००-४०० से अधिक न थे। हम यह नहीं कहते कि उनमें पत्र सम्पादनकी योग्यता नहीं, पर इस कार्यको शायद विशेष महत्वका न समझनेके कारण ही ऐसा करते होंगे या और कोई कारण हो उसे ईश्वर ही जाने। अतः पाठकोंको यह विदित हो गया कि पंडितजी जैनगज़टको उन्नतिके द्वार पर नहीं पहुंचा सके थे।

अब पंडितजीके हाथमें महाविद्यालय मथुराका कार्य है—यानी वे उसके प्रिंसिपल—अधिष्ठाता हैं; किन्तु हमको उनके अधिष्ठातृत्वमें भी विद्यालयमें कुछ परिवर्तन नहीं मालूम होता है और यही कहना पड़ता है कि 'वही चाल बेढंगी जो पहिले थी सो अब भी है,। हमको यह मालूम है कि पंडितजी विद्यालयमें हर समय नहीं रहते परन्तु उनका यह तो कर्तव्य है कि वहांके कार्यकर्त्ता योग्य रखें। सबसे पहिले किसी संस्थामें उसका सुपरिन्टेन्डेन्ट योग्य होना आवश्यक है; परन्तु हमको मालूम है कि महाविद्यालयके वर्त्तमान सुपरिन्टेन्डेन्ट बाबू रामकृष्ण योग्य नहीं हैं, न वे समाजको जानते हैं, न समाज उनको जानती है। हिसाब किताब भी ठीक रखना नहीं जानते, यात्रियोंसे मिलते नहीं, छात्रोंकी भी देखरेख नहीं, रखते, इन्हीं त्रुटियोंके कारण वे हस्तिनापुर आश्रममें न रहसके। जैनगज़ट घरका पत्र होनेपर भी विद्यालयका मासिक हिसाब नहीं छपता विद्यालयमें अध्यापकगणभी नियमित तौरसे नहीं रखे जाते। किसी २ विषयके तो अध्यापक एक २ दो २ वर्षतक नियमित नहीं किये जाते। यह बड़े दुःखकी बात है कि भारतवर्षीय दिगम्बर जैन महाविद्यालयमें जितने अध्यापक हैं उतने विद्यार्थी भी नहीं हैं। यानी नाम महाविद्यालय और छात्र केवल १५-२० हैं। ऐसी अवस्थामें महाविद्यालयको काशीके स्या. म. विद्यालयमें मिला देनेसे कोई

हानि नहीं। ऐसा न करनेसे वही मसल होगी 'नकटा जिये बुरे हवाल'। पं. श्रीलालजी एवं मुंशी मूलचन्दजी ऐसा करनेसे अपने स्वतंत्र अधिष्ठातृत्व एवं मंत्रित्वकी रक्षा और मथुराकी शोभा भले ही बढ़ाते रहें परन्तु उनके इस कार्यसे समाजकी रक्षा एवं शोभा होती दृष्टिगोचर नहीं होती। हम तो यही जोरकी आवाजसे कहेंगे कि या तो मथुरा विद्यालयकी दशा सुधारी जाय या उसको बहुत शीघ्र काशीके स्या. म. विद्यालय में मिला दिया जाय। हम इस ओर इन्दौरके दानवीर सर सेठ हुकमचन्दजीका ध्यान विशेष आकर्षित करते हैं क्योंकि आप स्या. महाविद्यालय काशी एवं महासभा दोनोंके सभापति हैं इस कारण आपका इस विषयमें हस्तक्षेप करना बहुत ही आवश्यक है अन्यथा आप जैसे महापुरुषोंके सभापतित्वमें इस विद्यालयकी ऐसी दुर्दशा कभी शोभा नहीं दे सकती। आपका कर्त्तव्य है कि विद्यालयकी दशा सुधारें या उसको काशीके विद्यालयमें मिला दें क्योंकि दोनों विद्यालयोंके एक ही उद्देश्य हैं। तब आपके सभापतित्वमें दोनोंकी उद्देश्योंकी रक्षा होना कोई कठिन बात नहीं, आशा है सेठ साहब इस ओर ध्यान देंगे।

हम एक बात पर और कुछ कह देना आवश्यक समझते हैं। वह यह है कि कुछ दिन पहिले काशीके स्या० म० विद्यालयके मंत्री बाबू सुमतिलालजीने एक चिट्ठी मुंशी मूलचन्दजी मंत्री महाविद्यालय मथुराके नाम जैनमित्रमें इस आशयकी छपाई थी कि दोनों विद्यालयोंको एक कर देनेमें आपकी क्या सम्मति है। उसका जो उत्तर जैनगजटमें छपा है। उसे देखकर मुझे एकदम अवाक् रह जाना पड़ा। मुंशीजी कहते हैं कि महाविद्यालय मथुराका रुपया धार्मिक शिक्षाके लिये है अतः स्या० म० वि० में नहीं मिलाया जा सकता। उनके इस कथनका यही अभिप्राय निकलता है कि काशीके विद्यालयमें धार्मिक शिक्षा नहीं दी जाती। देखा पाठको, समाजकी आखोंमें कैसी धूल डाली जाती है। क्या मुंशीजीको, नहीं मालूम है कि स्या० म० वि०से ही शिक्षाप्राप्त पं० माणिकचंदजी न्यायाचार्य, पं० मंगलजी धर्माध्यापक आपके विद्यालयमें रह चुके हैं और वर्त्तमानमें भी पं० उमरावसिंहजी न्यायतीर्थ उसी विद्यालयसे शिक्षाप्राप्त धर्माध्यापक हैं। यदि मुंशीजीका केवल यह कारण अर्थात् काशीके विद्यालयमें धर्मशिक्षा नहीं दी जाती है इसलिये मथुरा विद्यालय उसमें नहीं मिलाया जा सकता-बिल्कुल पोच है। और मुंशीजीका यह भय कि हमारा विद्यालय स्या० म० विद्यालयमें मिला देनेसे उसका रुपया अधार्मिक शिक्षामें खर्च होगा बिल्कुल व्यर्थ है। जहां तक मेरा ख्याल है दोनों विद्यालय मिलकर समाजकी उन्नति बहुत शीघ्र कर सकते हैं। मुंशीजी या अन्य कार्यकर्त्ता यदि ऐसा नहीं करते हैं और विद्यालयकी यों ही छीछालेदर करना चाहते हैं तो वह सिवाय दुराग्रहके और कुछ नहीं है।

बनारसके हिन्दूकालेजका एक विभाग रणवीर संस्कृत पाठशाला है। उसमेंसे अच्छे २ संस्कृतके विद्वान निकलते हैं और उसके उद्देश्यमें

जिनके पास धन नहीं वह भी अवश्य उसका प्रमाण दूसरी रीतियोंसे दे सकते हैं। मनुष्य चाहे वह धनवान हो चाहे निर्धन हो, सेवाके अवकाश उसके लिये जहां भी हो, उपस्थित हैं।

## अधिवेशनके सम्बन्धमें।

इतना कह कर अब मैं जैन महासभाके उन कार्य व उद्देश्योंकी ओर फिरता हूं कि जिनके लिये हम सब इतने वर्षोंसे बराबर यत्न कर रहे हैं और जिस संबंधमें आज एक बार फिर हम सब इस स्थान पर एकत्रित हुए हैं। यह उत्सव हमारी तीन सभाओंका सम्मलित उत्सव है, अर्थात् भारतवर्षीय दिगंबरजैन महासभा, श्री मालवाप्रांतिकसभा और हाड़ोती प्रांतिकसभा।

## भारतवर्षीय महासभा।

भारतवर्षीय महासभाको स्थापित हुए, आज २४ वर्ष हो चुके हैं। मालवा प्रांतिकसभा १९ वर्षसे कार्य करती है, और हाड़ोतीप्रांतिकसभाको यह पहिला ही अधिवेशन है। यद्यपि नामके लिये हम इन तीन सभाओंको पृथक् २ नामसे पुकारते हैं, तदपि वास्तवमें वह एक हैं। भारतीय सभामें प्रांतिक सभाओंका स्थान वही है जैसे मनुष्यके शरीरमें अनेक अंगोंका है। हमारी जैनसमाजका शरीर भारतवर्षीय महासभा है। प्रांतीय सभाएं केवल उसके अंग हैं। इसलिये जो कार्यविवरण प्रांतीय सभाओंका है। वह स्वाभाविक रीतिसे महासभाका कार्य ही है। इतना ही नहीं, किंतु प्रान्तीय सभाओंका जन्म भारतीय महासभासे ही हुआ है और इसलिये आज जो कुछ जाग्रति हम अपनी समाजमें देखते हैं, उसका श्रेय महासभाको ही दिया जाता है। इसी महासभा द्वारा जैनगजट साप्ताहिकपत्र २४ वर्षसे प्रकाशित हो रहा है, तथा इसी महासभा द्वारा एक महाविद्यालय मथुरामें आज २०. वर्षसे स्थापित है कि जिसमें जैनसिद्धांतके साथ व्याकरण, काव्य, न्याय, कोष आदि विषयों पर शिक्षा दी जा रही है। महासभाका एक उपदेशक विभाग भी है। तीर्थोंकी रक्षाका जो कुछ कार्य इस समय तक हो सका है वह इसी महासभाका प्रताप है। इस महासभाकी इस समय निम्नलिखित प्रांतीय शाखासभाएं हैं:—

(१) मालवा, (२) बम्बई, (३) बुंदेलखंड, (४) बरार, (५) नागपुर, (६) हाड़ोती (राजपुताना),

महासभाका हेड कार्टर इस समय सहारनपुरमें है। मुझे भय है कि भारतीय महासभाका जैसा घनिष्ट संबंध प्रांतिक सभाओंसे होना चाहिये, वैसा इस समय नहीं है, क्योंकि यह स्पष्ट रीतिसे प्रतीत होता है कि प्रांतिक सभाओंके कार्यका निरीक्षण अथवा उनमें जैसा महासभाको योग देना चाहिये, वैसा नहीं होता, और संभवतः यही कारण है कि अनेक प्रांतीय सभाएं एक डोरीमें काम न करती हुई पृथक् पृथक् अपनी सुगमताओं व विचारोंके अनुसार कार्य करती हैं। इस विचारणीय विषय पर मैं यहां संकेतरूपसे आप महानुभावोंका ध्यान आकर्षित करता हूं। यह बड़ा ही आवश्यक है कि प्रांतीय और महासभाका कार्य इस प्रकार संगठित कर एक डोरीमें बांधा जावे, जिससे देशके अनेक

भागोंमें समाजसुधारका कार्य उत्तम रीतिसे चल सके, और इसके लिये मेरे कहनेकी आवश्यकता नहीं है, कि भारतीय महासभाका प्रबंध इस प्रकार निर्माणित किया जाना जरूरी है, कि जिससे समस्त प्रांतीय महासभाओंके प्रतिनिधियोंको उसमें योग देनेका अवसर प्राप्त होसके।

## मालवा प्रांतिकसभा।

मालवा प्रांतिकसभा, कि जिसका यह १९वां वार्षिक अधिवेशन इसीमें सम्मलित हो रहा है, साधारण रीतिसे समाजसुधारका कार्य अपने अनेक विभागों द्वारा कर रही है। इस सभाके कार्यके मुख्य विभाग इस प्रकार हैं:—

(१) विद्याविभाग, (२) उपदेशकविभाग, (३) अनाथरक्षाविभाग, (४) सरस्वतीभंडार, (५) सभास्थापकविभाग, (६) तीर्थक्षेत्ररक्षाविभाग (७) ट्रेक्टप्रचारकविभाग (८) शुद्धऔषधालय विभाग, (९) मासिकपत्र विभाग।

जो कार्य इन अनेक विभागों द्वारा हो रहा है उसका विस्तरित वर्णन आपको वार्षिक रिपोर्टसे ज्ञात होगा। विद्याविभागकी उल्लेखनीय संस्थाएं "इन्दौरका महाविद्यालय, रतलामका जैनबोर्डिंग स्कूल, इन्दौरका प्रसिद्ध "श्राविकाश्रम" जो श्रीमती कंचनबाईकी उदारताका फल है, अथवा इन्दौर व बड़वाहाकी कन्या पाठशालायें हैं" मालवा प्रांतिक सभाके उपदेशक विभागका कार्य विशेष रीतिसे प्रशंसाके योग्य है, क्योंकि इसके द्वारा मालवाके अनेक स्थानोंको उपदेशका लाभ पहुंचा है और इस प्रांतीयसभाका शुद्धऔषधालयविभाग जिस रीतिसे कार्य कर रहा है वह कार्यकर्ताओंके लिये गौरवकी बात है। यह औषधालय समाजकी एक होनहार संस्था है। मुख्य बात इस औषधालयकी यह है कि औषधियां यहांसे सर्व साधारणको विना मूल्य दी जाती हैं। वास्तवमें इस औषधालय द्वारा प्रांतीय सभा समाजसेवाका एक अमूल्य कार्य कर रही है। इसकी इस समय शाखाएं मालवा प्रांतके उपरान्त मध्य प्रदेश, संयुक्त प्रान्त, नीमाड़, गुजरात, राजपूताना, बागड़ दक्षिण, पंजाब और नेपालमें स्थापित हो चुकी हैं? जिनकी संख्या ११२४ बताई जाती है। ट्रेक्ट प्रचार विभागने गत वर्षोंमें ७ ट्रेक्ट प्रकाशित किये हैं।

## हाड़ौती प्रान्तिक सभा।

हाड़ौती प्रान्तिक सभा जिसका यह पहिला अधिवेशन है उसके लिये हम यहांके सभासदोंको हार्दिक बधाई देते हैं। आशा है कि यह सभा इस प्रान्तके लिये समाज सुधारके कार्यमें सहायक होगी।

## सभाओंका प्रबन्ध व देशकाल।

सभाओंके प्रबन्ध द्वारा यद्यपि समाजसुधार इस समय तक अवश्य हुए हैं, अनेक कारणोंसे इन सुधारोंकी गति इतनी मन्द हुई है कि हम बहुधा यह नहीं बतला सके कि वास्तवमें जो सुधार हुए हैं वह सभाके कार्य द्वारा हुए हैं अथवा ये स्वयं समयके परिवर्तनका फल हैं। उन कारणोंमें कि जो इस देशमें हर प्रकारके सुधारोंमें बाधक रहे हैं, शिक्षाका अभाव अथवा शिक्षणप्रणालीकी त्रुटियां सबसे बड़ा व मुख्य कारण है। महानुभावो, यह एक मूल कारण हमारी सारी आपत्तियोंका पता ला सकता है।

शिक्षाप्रणाली जो इस देशमें पिछले १०० वर्षोंमें रही है वह भारतनिवासियोंकी आवश्यकतानुसार कदापि निर्माणित नहीं हुई थी; लेकिन एक बड़ा कार्य पिछली शताब्दीकी शिक्षाने जो इस देशमें किया है वह यह है कि पश्चिमीय विचारों व विज्ञानका प्रभाव अधिकतासे भारतवासियों पर पड़ा, और देशमें शान्ति रहनेसे एक प्रकारकी जागृति देश व समाजोंमें पैदा होने लगी, व जहां पश्चिमीय विद्वानोंने भारतवर्षकी प्राचीन philosophyके भंडारोंका अध्ययन करके उसके महत्वको स्वीकृत किया, हमारे देशमें समाजका अधिकतर भाग, जिसपर पश्चिमीय शिक्षाका प्रभाव पड़ा, स्वयं अपने धार्मिक ज्ञानसे वंचित रहा।

### धार्मिक ज्ञानके अभावसे पुराने व नयोंसे विरोध।

धार्मिक ज्ञान, विचार तथा अभावसे शून्य शिक्षाप्रणालीने जिन पुरुष और स्त्रियोंको शिक्षित किया वह यदि हमारे प्राचीन धर्मके उच्च सिद्धान्तोंको अपने जीवनका साथ न बना सके, अथवा वे हमारे प्राचीन धर्मसे विमुख रहें तो क्या उसके लिये आप उन्हींको दूषित ठहरावेंगे? यह दोष, महानुभावो, उनका नहीं; किन्तु उस देश कालका है कि जिसमें उनको रहना पड़ना है। विषय बहुत बड़ा व महत्वका है, इसका उल्लेख यद्यपि मैं संक्षिप्त रीतिसे ही यहां पर कर सकता हूं, इस समय इसलिये आवश्यक है कि हमको वे कारण स्पष्ट रीतिसे मालूम होने लगते हैं कि जिनसे वर्तमान अनुसार शिक्षित युवक और उनके घरके बड़े बूढ़ों तथा बंधुओंमें जिन पर पश्चिमीय शिक्षा व विचारोंका प्रभाव नहीं पड़ा विरोध बढ़ता जाता है, इसीलिये एक ओर समाजमें ऐसे युवक पुरुष व स्त्रियोंको देखते हैं कि जो पश्चिमीय सभ्यताके वेगमें बहकर उन्हींके समान विचार स्वाभाविक रीतिसे करते रहते हैं, दूसरी ओर हम उन महान पुरुषोंको पाते हैं कि जिनको साधारण बोल चालमें "पुराने खयालातके लोग" कहनेकी प्रथा पड़ गई है।

आज इस देशकी प्रत्येक समाजके घर२ में यही विरोध दृष्टिगोचर होता है, जिससे सामाजिक सुधारके कार्योंमें बड़ी बाधाएं पड़ी हुई हैं, इतना ही नहीं किन्तु घर और कुटुम्बियोंके परस्पर व्यवहार व प्रीतिमें भी अन्तर पड़ता जाता है। महानुभावो व प्रियबन्धुओ व बहिनो इस बढ़ते हुए अन्तर व भेदका केवल एक और ही कारण है। और वह है, धार्मिक शिक्षाका अभाव, अथवा धार्मिक ज्ञानका उचित रीतिसे प्रचार न किया जाना। हमारे समाजके युवक यदि धर्मसे विमुख हैं अथवा उसकी ओरसे उदासीन हैं तो उसका कारण यही है कि धर्मज्ञान रोचक रूपमें प्राप्त करनेके लिये उनको सुभीते व अवसर प्राप्त नहीं हैं।

### नये परिवर्तनमें जैन समाजके लिये नये अवसर।

मैं ऊपर निवेदन कर आया हूं कि दुनियामें बड़ा परिवर्तन हो रहा है, और भी बड़ा परिवर्तन मनुष्य समाज पर आनेवाला है, और यह भी निवेदन कर चुका हूं, कि दुनियाकी समस्त मनुष्य समाज वीतराग विज्ञानके मार्ग पर

अपने विचार आरूढ़ कर रही है, पश्चिमीय राष्ट्रोंको यह अनुभव हो गया है कि कोई सभ्यता, कि जो धार्मिक आधार पर नियमित न हो, सभ्यता नहीं कही जा सकती। धार्मिक शिक्षाको पश्चिमीय राष्ट्र अब अपनी शिक्षा प्रणालीमें महत्वका स्थान देनेकी चेष्टा कर रहे हैं।

महानुभावो; यही बड़ा परिवर्तन भारतमें भी नई आशाएं और नई सुगमताएं पैदा कर रहा है। देशकी राजनैतिक दशाके सुधारके साथ ही शिक्षा प्रणालीका सुधार सामाजिक सुधार विषयों पर एक नया प्रकाश डाल रहा है। नई पद्धति पर शिक्षाका विस्तारके साथ देशमें प्रचार होनेसे बहुतसी कठिनाइयां दूर भागती दिखाई देंगी। नये अवसर व नये विचार समाज व समाजोंके कार्य करनेके लिये आज हमारे सामने आ उपस्थित हुए हैं।

धर्मके उच्च सिद्धांतोंके प्रचारके लिये मेरे विचारमें अद्वितीय है। मनुष्य समाज दुःख व आपत्तिके कारण वैराग अवस्थामें है। हमारे देशवासी पश्चिमीय सभ्यताके टुकड़े होते देख चकित हैं. उनके [illegible]में हमारे प्राचीन धर्म व सभ्यताका गौरव अभी मौजूद है। विचारवान [illegible] यो सिद्धान्तोंके भाव पाठशाला[illegible] है [illegible] यह जाननेके लिये [illegible] विद्यालयका काम [illegible] के प्राचीन धार्मिक योग्य है, क्योंकि इसके [illegible] भरे हुए ग्रन्थोंपर उनकी स्थानोंको उपदेशका [illegible] प्रकार उनके जीवनको [illegible] गुरुकुल [illegible] सकते हैं, वे किस प्रकार कार्य कर रहा है यह [illegible] उच्च सिद्धान्तों पर चल

गौरवपूर्वक अपना जीवन इस प्रकार व्यतीत कर सकते हैं, कि जिससे यह देश भक्त बनें, अच्छे नागरिक कहलावें, पुरुषार्थी बनें, समाजके आभूषण हों, मनुष्य समाजके सेवक हों, व अपने जीवनके धन्धोंमें सफल हों, व उन्नतिशाली कहलावें।

(अपूर्ण)

## कलावती ।

( लेखक-श्रीयुत रूपकिशोर जैन, विजयगढ़ )

(गतांकसे चालू ।)

५

कलावती विवाह कर शंख नगर आ गई उसने अपनी राजधानीमें अनेक विद्यालय, वाचनालय, अनाथालय, भिक्षुकोंको अन्न वस्त्र, रुग्ण मनुष्य और पशु पक्षियोंको स्वास्थ्यागार, पथिकालय स्थापित किये; बड़े २ जैन मन्दिर निर्माण कराए जिनमें शास्त्र विहित पूजा प्रक्षालनके लिये बुद्धिमान पुजारी नियत किए थे। निदान राजा और रानी बड़े प्रेमसे कालक्षेप करते थे।

कलावतीके सद्भावसे राजा शंख कुछका कुछ बन गया था यह प्रजासे दशमांश भूमि कर लेता था सो भी बलात् नहीं। प्रजा धन धान्यसे परिपूर्ण थी धन, जन, बल आदि किसी शक्तिकी कमी न थी। रानीने कुछ दिनोंमें गर्भ धारण किया।

गर्भ चिन्ह देख राजाको अति हर्ष हुआ परन्तु हर्ष क्षणभंगुर था समय पलट गया। कराल कालकी ऐसी ही विकराल गति है कि आबाल वृद्ध किम्वा पशु इत्यादि इसके जगज्जालमें पड़ कर धराशायी होते हैं।

युवराज जयसेन अपनी बहिन कलावतीको इतने दिन बीतने पर भी विस्मरण न कर सका अपने विश्वस्त सेवकों द्वारा शंख नगर बहिनको बुलाने सन्देशा भेजा। परन्तु शंख रानीको प्राणोंसे अधिक प्यार करता था प्रेमविरह भेजना अस्वीकार किया।

जयसेनने बहिनके लिये दो उत्तम, रौप्य खचित साड़ी भेजी थीं जिनमें यथास्थान बेल बूटोंमे जयसेनका नाम अंकित था।

साड़ी पाकर कलावती अति प्रसन्न हुई। उसने एक साड़ी अपने सुकोमल अंग पर धारण कर परिचारिकाओंसे कहा-" इस साड़ीमें सच्चे प्रेमकी गन्ध आती है, वास्तवमें इसका भेजनेवाला मुझे हृदयसे प्यार करता है।"

शंखने अन्तःपुरमें प्रवेश किया-" साड़ीका भेजनेवाला मुझे हृदयसे प्यार करता है।" रानीके मुखसे सुनकर राजा शंखको बड़ी शंका हुई उसने समझा रानी मुझे नहीं चाहती और किसीसे इसका गुप्त प्रेम है। यह सोचते २ उसका शरीर कांपने लगा क्रोध कम्पित अधरों पर दन्तारोपण होने लगा।

क्रोध मनुष्यको हतबुद्धि बना देता है ज्ञान नष्ट हो जाता है। शंखका मन ऐसा फिरा कि उसने रानीको देशसे निकाल देना निश्चय कर लिया। दिनभर इसी चिन्तामें बीता रातको चाण्डाल बुला राजाने आज्ञा दी-" रानीके दोनों हाथ काटकर वनमें त्याग आओ।"

रानी सो रही थी। चांडाल सुप्तावस्थामें ही गोद दूर उद्यानमें ले गया। सचेत हो रानीने वनमें लानेका कारण पूछा।

चाण्डालने राजाज्ञा-निर्दयिग दण्ड कह सुनाई। रानी सुनकर वज्राहतकी भांति स्तम्भित रह गई, चम्पे जैसा उज्वल रंग पाण्डु रोगीकी नाँई पीला पड़ गया, सहस्र वृश्चिकदंश समान वेदना होने लगी। उसने बहुत सोचा परन्तु कोई अपराध उसे ज्ञात न हुआ उसने अनिवार्य अश्रु बहाते हुए कहा-"बन्धु, हाय क्या समस्त शरीर ही प्राणेश्वरका है यदि उन्हें......" कंठ भग्न हो गया आगे कुछ न कह सकी।

यद्यपि चांडाल आगेकी निधन वार्ता समझ गया परन्तु रानीका सुकुमार शरीर तेज पुंज देख हाथ न काट सका।

रानीने चाण्डालको सोच निमग्न देख कहा-"तुम सेवक हो राजाकी आज्ञाका पालन कर शीघ्र लौट जाओ।"

चाण्डालने देखा पास ही एक शव पड़ा है उसने रुद्ध कण्ठसे कहा-" माताजी, अपनी अंगुली और कंगन इस बांहमें डाल दीजिये मैं काट ले जाऊंगा"

यह कहकर चान्डाल अश्रुधारासे अपना वक्षस्थल भिगोने लगा।

दूसरे दिन जब कटे हुए हाथ राजाके पास पहुंचे तो उसे बड़ा दुख हुआ नेत्रोंसे अश्रुधारा बहने लगी। परन्तु बहुत दिनों तक अनेक चेष्टा करने पर भी राजा रानीको विस्मरण न कर सका।

६

राजमहिषी कलावती निर्जन वनमें बैठी दग्ध हृदय और भग्नकण्ठसे अश्रु बहाते हुए भगवान जिनेन्द्रसे प्रार्थना कर रही है "प्रभो, मैं तो सती मेरी निष्कलंकताके लिये आप ही साक्षी हैं। बस अपने चरणोंमें मुझ दीनातिदीनको आश्रय दो। भगवन्, तुम सर्वज्ञ हो मरण पश्चात् मेरे शुद्धाचरणके विषयमें प्राणेश्वरको पूरा विश्वास होने देना। यदि आप पर मेरा दृढ़ भाव हो-यदि इस अभागिनीकी आपको लज्जा हो तो मरनेके पूर्व एकवार प्राणेश्वरका शुभ दर्शन मिले एक मात्र यही आकांक्षा है।"

रानी जब अनिद हुई तो सामने ही एक साधु महात्मा दृष्टिगत हुए। साधुने विस्मित हो पूछा "पुत्री, तू कौन है?" महारानी कलावतीने अपनी दुखद कथा आद्योपान्त कह सुनाई। साधु नवजात शिशु देखकर अति विषम हुआ उसने दीर्घनिश्वास त्याग पूछा-"पुत्री, क्या किसी साथीके आनेकी प्रतीक्षा है।"

कलावतीने दीर्घनिश्वास त्याग कर कहा-"साथी, एक वही सर्व नियन्ता महावीर स्वामी हैं।"

साधुने समझा कोई कुलीन रमणी है। व्यर्थकी झंझटमें पड़ पतिसे तिरस्कृत हुई है अस्तु। उसने आश्वासन देकर कहा-"जब महावीरके नाममें तुझे इतनी श्रद्धा है तो जबतक तेरे दिन न फिरें हमारे महावीर नामक विहार (आश्रम) को चल यथासम्भव तुझे कुछ कष्ट न होने देंगे।

साधुके उपदेशसे रानी विहारमें जा रही। वह सांसारिक दुःखोंसे मुक्त हो भिक्षुकनियोंकी गोष्ठीमें आनन्दसे जीवन बिताने लगी।

७









सती साध्वीको कलंकित कर मैंने अपार कष्ट दिया। (दीर्घ निश्वास त्याग) आह ! ऐसा अधर्म करके भी मैं जीवित हूं । पापाग्नि, क्यों नहीं मुझ नृशंस कुलाधमको भस्म कर देती ! छत, तू ही क्यों नहीं गिर पड़ती, क्या मैं संसारमें मुख दिखाने योग्य हूं। हाय । रानी ! हा प्राणेश्वरी ! ! " कहते २ राजा अचेत हो गया ।

जब राजा चैतन्य हुआ तो उसने निश्चय किया " जिस प्रकार करविहीन रानी सिंह हिंस्र भयानक पशुओंका कवर हुई है उसी प्रकार मुझे भी प्राण विसर्जन करने चाहिए । " यह सोचकर राजा वनमें जानेको उद्यत हुआ ।

कर्मचारीगण एवम् प्रजाके कानों तक जब उपरोक्त दुःखद घटना पहुंची तो अति विषन्न हुए । सब यही जानते थे कि देवनगरसे आए हुए उनके साथ रानी मायके गई हुई हैं परन्तु राजाने मिथ्या भ्रमवश रानीको त्यागा और दोनों हाथ कटवा चाण्डाल द्वारा निर्वासन दण्ड दिया है तो वह जन सब त्राहि २ करने लगे । सबके भीषण आर्तनादसे स्वर्गोपम शंख नगर छिन्नतपुर दर्शने लगा । क्योंकि रानी जबसे विवाह कर आई प्रजामें धन, जन, बल आदि किसी शक्ति की कमी नहीं रही थी । जनता उन्नतमना नवाविष्कारोंमें लीन थी कि सहसा ऐसा वज्रपात हुआ । अस्तु, ऐसी प्रजापालनैक तत्पर, शंखनगर राज्यकर्त्री सम्राज्ञीको खोकर प्रजा कैसे सन्तोष करती उनका असीम दुःख अकथनीय है ।

राजा वन जानेको उद्यत है । सबही सन्मार्ग पर लानेकी चेष्टा करते हैं परन्तु रानीके वियोगने राजाकी दशा विक्षिप्ततामें परिणत कर दी है। अतएव कोई उसके निश्चयको भङ्ग करनेमें समर्थ न हुआ ।

राजके हृदय पर इसका कुछ प्रभुत्व था परन्तु वह स्वतः विदेशमें व्यापार गया हुआ था अस्तु परस्पर परामर्श कर सब लोग नगरश्रेष्ठीको बुला लाए ।

नगरश्रेष्ठीने राजाको विपन्न देखकर कहा-'राजन् बिना विचारे एक बार जो कुछ आपने किया उसका परिणाम कैसा भयकर और दुखदाई हुआ अब आप पुनः बिना विचारे काम करते हैं जिसका प्रायश्चित होना असम्भव है । कल एक योगिराज अमिततेजसे साक्षात् हुआ था वह यहीं वनमें ही निवास करते हैं यदि आप उनसे उपदेश लाभ करेंगे तो अवश्यमेव शान्ति मिलेगी ।

८

योगीराज अमिततेजने राजाको उपदेश दिया । " यह संसार कर्म भूमि है मन, वचन, और कर्ममें जो कार्य सम्पादन होगा अवश्यमेव उसका फल भोगना पड़ेगा-" यान्यधोरो प्रजन्तुर्जीनरः स्वैरेव कर्मभिः । कूपस्य खनिता यद्वत्प्राकारस्येव कारकः ।

यह समझना कि सुख दुःख किसी औरने जन्म दिया है भ्रम है यह हमारे कर्मोंका फल है । लौकिक भी उक्ति है कि 'प्रमाणमन्तःकरणप्रवृत्तयः' अन्-समस्त दर्शनकारोंने भी कर्मकी सत्ता शब्दान्तरसे स्वीकार की है और फल भी कर्मानुसार ही मानकर अपने २ सिद्धान्तका समर्थन कर सके हैं, केवल कर्मोंके जड़ होनेसे उनका प्रेरक ईश्वर अथवा कोई दूसरा कारण माना है परन्तु जैन लोग स्वात्मासे भिन्न कोई कारण नहीं मानते । यद्यपि कर्म जड़ है तथापि उसकी अनन्त प्रकारकी शक्तियां हैं अतएव शुद्ध-बुद्ध-निरंजन अनन्त शक्तिके स्वामी आत्माको अज्ञानी बनाकर, अपने आधीन शुभाशुभ गतिमें लोहेको चुम्बककी तरह खींचती भांति रहता है उसमें दूसरे प्रेरककी वह अपेक्षा नहीं करता यदि यह शंका की जावे कि जड़ अपकार या उपकार कैसे कर सकता है ? तो एक मदिराको ही ले लीजिये जड़ होने पर आत्माके उपकारक और अनुपकारक प्रत्यक्ष सिद्ध है इसी प्रकार कर्म जड़ होने पर भी आत्माको मोहित कर लेता है । कर्मके प्रायः तीन साधारण रूप हैं, प्रारब्ध-क्रियमाण और संचित । प्रारब्ध तो वर्तमान दशामें

फल दे रहे हैं, क्रियमान् किये जा रहे हैं जिनमेंसे बहुधा संचित होंगे जो आगामी जन्ममें प्रारब्ध बनेंगे।

राजन्, आपने ईर्षा और सन्देहवश रानीको दुःख दिया। आपको विचारना चाहिए ऐसा क्यों हुआ? आपने जिसको दुःख दिया कर्मवश उसका फल अवश्य भोगना पड़ेगा "अवश्यमेव भोक्तव्यं कृतं कर्मशुभाशुभ।" जो बीज आपके मनमें उत्पन्न हुआ है जलाकर भस्म कर दीजिये यदि इसमें अंकुर निकल आए तो आपको दुःसह यातना भोगनी पड़ेगी। अब विचारसे काम लें तभी कल्याण होगा।'

योगीके उपदेशसे राजा कुछ शान्त हुआ उसने मन आना किसी और समयको वचित कर दिया।

एक दिन राजाने योगीराजसे कहा—"महाराज, रात मैंने एक स्वप्न देखा है-कल्पवृक्षकी एक लता नीचेकी ओर झुकी हुई है जिसमें एक सुन्दर अनमोल फल लगा हुआ है। इच्छा करते ही लता मेरी ओर झुक जाती है। और......"

बीचमें बात काटकर योगीराजने कहा—"राजन, योग होता है अब आपके दिन फिरे। यह विश्वास रखिए अभी आपकी रानी जीवित है उसने पुत्र प्रसव किया है। आप शीघ्र ही अपने धन अनिंद्य नव शिशुका सुन्दर मुख अवलोकन कर आनन्दित होंगे। आप इसलिए वनमें रानीकी खोज कराइये।"

थोड़ी देर पीछे दत्त राजसभामें उपस्थित हुआ। राजाने भ्रमवश रानीके प्रति किया हुआ अत्याचार रो २ कर कह सुनाया।

दत्तने बड़ा पश्चात्ताप किया—"राजन्, कलावती स्त्री नहीं थी वह मानवी वेशमें साक्षात स्वर्ग राज्यकी अधिष्ठात्री देवी थी। ओह! आपने बिना विचारे हाथ कटवाकर जनसमाजमें कितनी थू थू कराई। लज्जासे बेचारी किसीके सामने आवेगी, आह! यह अपना मुख धोने तकसे असमर्थ होगी!"

' दत्त! मैं रानीकी स्वयम् सेवा सुश्रूषा करूंगा वह बड़ी कष्टसहिष्णु सती साध्वी है मुझे क्षमा कर सेवामें अंगीकार करेगी। अस्तु जिस प्रकार हो सके एकबार रानीसे साक्षात् करा दें मैं तेरा चिर कृतज्ञ रहूंगा।" यह कहकर राजा अश्रुधारामें अपना वक्षस्थल भिगोने लगा।

दत्तने दीर्घनिश्वास त्याग कर कहा—"रानी अवश्यमेव आपको क्षमा कर देगी परन्तु उसका मिलना अति कठिन है। अस्तु अब मैं जाता हूं, यथासम्भव ढूंढ खोजकर शीघ्र लौटूंगा।" यह कहकर दत्तने चाण्डालसे वन इत्यादिका पता पूछकर उसी ओर पयान किया।

साधुके उपदेशसे दश विहारमें आया। यहां उसने अच्छे साधुओंका समाज देखा सहसा कोनेमें बैठी हुई एक भिक्षुकनी पर उसकी दृष्टि पड़ी जो अपने बालकको गोदमें लिये लोरी गा रही थी, हस "हा रानी! हा रानी!!" कहकर चरणोंमें गिर पड़ा। रानीके नेत्र भी नीरव न रह सके पद भी अश्रुधारामें अपना वक्षस्थल भिगोने लगी। इसने राजाका पश्चात्ताप, वियोगाग्निमें जर्जरित होना अपार दुःख तथा आद्योपान्त वह सुनाई और रानीसे, वियोगी आसन्न मृत्यु राजाको दर्शन दे पुनर्जीवित करनेकी प्रार्थना की, परन्तु रानीने अपने आश्रयदाता साधुसे आज्ञा लेनेको बाध्य किया। अस्तु इसने रानीको संग ले जानेकी साधुसे प्रार्थना की।

यद्यपि इसके कहनेसे राजाकी मनोवेदनाका आभास मिल चुका था परन्तु कलावती सती साध्वी है इसका राजाको पूर्ण विश्वास तथा हार्दिक अनुताप देखनेके अभिप्रायसे साधुने राजाको स्वयम् आकर रानीको लिवा ले जानेकी आज्ञा दी।

१०

साधुकी आज्ञानुसार राजा अपने परिचारियों सहित महावीरविहारमें आया। सबसे पूर्व श्री जिनेन्द्र भगवानके दर्शन किये साधुजनोंको बहुत कुछ भेंट अर्पण की तब राजा उस कोठरीमें आया जहां रानीका आवासस्थान था।

कलावतीने स्वयम् अपना करविहीन प्रतिबिम्ब एक कोनेमें स्थापित किया था एक ओर छोटी शय्या पर नवशिशु सुलाया था जो अपने अंगु ठेको चूस रहा था।

राजाने ध्यानपूर्वक प्रतिबिम्बकी ओर टकटकी लगा दी, उनका कोमल हृत्पिण्ड फटने लगा। महीनोंसे जिस मोहनी मूर्तिको हृदय मन्दिरमें स्थापन कर प्रति समय आराधनामें निमग्न रहते थे वही प्राणप्रिया सन्मुख विद्यमान है यह देख भला उन्हें किस प्रकार सन्तोष होता। आज उनकी चिराकांक्षा फलीभूत हुई है वह दौड़कर मूर्तिके पैरोंमें गिर पड़ने ही को थे कि सहसा किसीने पीछेसे राजाका हाथ पकड़ कर कहा—"प्राणेश्वर, अभागी कलावती यह है! वह तो मूर्ति है।" यह कहकर रानी कलावती राजाके शरीरसे लिपट गई। दोनोंके गण्डसे यह अविरल नयनाश्रु झरने लगे।

राजा लज्जासे नमित मुख त्यक्त कलावतीको पश्चात्ताप दृष्टिसे देखते हुए भग्नस्वरसे कहने लगे "प्यारी क्षमा! प्यारी क्षमा!!"

कलावतीने राजाके हाथ जोड़कर कहा—"हैं हैं! प्राणनाथ, आप हाथ न जोड़ें यह काम मेरा है मैं तो आपकी दासी हूं 'पुरुषाण्यपि या प्रोक्ता दृष्ट्वा या न धर्मचक्षुषा। सम्प्रसन्नमुखी भर्तुर्या नारी धर्मभागिनी।'

राजाने दीर्घनिश्वास त्यागकर कहा—"ओह, मैंने यह अत्याचार किया निस्सन्देह मैं पापी हूं प्यारी, मुझे कैसे क्षमा करोगी!"

रानी कलावतीने आंचलसे राजाके आंसु पोंछकर कहा 'स्वामिन् आपका कुछ अपराध नहीं है पूर्वोपार्जित कर्मवश मुझे यह सब यातना भोगनी पड़ी परन्तु आपके हृदयमें मेरे लिये प्रेम...!"

नवशिशु राजकुमार नीचे बैठा रो रहा था राजाने उसे गोदमें उठा लिया। अपरिचित राजाका मुख देख बालक और अधिक रुदन करने लगा। राजाने मुखचुम्बन और मस्तिका घ्राण पश्चात रानीसे कहा 'बालक इसलिये रोता है कि वह एक पापीकी गोदमें है।

"नहीं नहीं महाराज, इसके कारण यह अज्ञात है। बालक समझता है अब इसका सच्चा आश्रयदाता मिल गया।"

सभ्य पाठक, पति पत्नीकी क्षमा प्रार्थना लिखकर अब हम इस प्रकरणको अधिक करुणाजनक नहीं बनाया चाहते वरन् प्रार्थना करते हैं कि हमारी बहिनें इसी प्रकार धर्मज्ञ सती साध्वी बन भगवान जिनेन्द्रदेवके आदेशित कार्योंके सम्पादनमें प्रवृत्त हों। तब ही नारी जन्म सफल होगा।

---

## व्याख्यान।

### श्रीमान सेठ सुखदेवजी वज ऑ० मेजिस्ट्रेट।

सभापति स्वागतकारिणी सभा, भारत दि० जैन महासभा, मालवा दि० जैन प्रां० सभा और हाड़ौती प्रां० सभाका संयुक्त अधिवेशन

कोटा।

पंच परम पद प्रणम कर नमूं शारदा माय।
जा प्रसाद उद्यत भयो स्वागतार्थ सुखदाय॥

प्रिय सज्जनवृन्द और महिलाओ,

आज आप लोगोंको इस स्थानमें एकत्रित देखकर जो हर्ष होता है वह वचनातीत है। और आप लोगोंका स्वागत करते हुए मुझे बहुत ही आनन्द होता है, निःसन्देह यह मेरे कोई पुण्य प्रकृतिका ही उदय है जो आप जैसे महानुभावोंके स्वागत करनेका यह अपूर्व अवसर प्राप्त हुआ है। इसीलिये मैं इसे अपना पूर्ण सौभाग्य और कर्तव्य समझ कर ही इस कार्यमें अग्रसर हुआ हूं। यद्यपि मैं इस कार्यमें बिल्कुल ही अननुभवी हूं और इससे पहिले कभी भी मुझे ऐसा अवसर प्राप्त नहीं हुआ है तो भी अपने भाइयोंके उत्साह दिलाने और इस भावी आनन्दका विचार करके ही स्वागतार्थ उद्यत हो गया हूं, इसमें सन्देह नहीं है कि मेरा यह प्रथमावसर होनेसे संभवतः कितनी ही त्रुटियां इस कार्यमें रह जांय परंतु तो भी आशा है कि वे आप जैसे उदार पुरुषोंके सन्मुख क्षन्तव्य होंगी, कारण कि जिस प्रकार आप लोगोंने मार्गके शीतादि कष्टोंको झेलकर तथा अपने द्रव्य और समयको व्यय करके कृपापूर्वक पधार कर हम लोगोंको आभारी किया है और अपने धर्मानुरागका पूर्ण परिचय दिया है उसी प्रकार ये त्रुटियां भी क्षमा की जावेंगी।

सबसे प्रथम मैं राजराजेश्वर पंचम जार्ज महाराज तथा महाराजाधिराज कोटा नरेशका हृदयसे अभिनंदन करता हूं कि जिनके न्याय शासनमें हम लोग निर्विघ्नतापूर्वक अपने २ धार्मिक और सामाजिक उन्नति सम्बन्धी कार्य करनेमें समर्थ हुए हैं। इसके पश्चात् मैं श्रीमान न्यायाधीश दीवान बहादुर महाशय तथा अन्य राज्यवर्गीय पुरुषोंका भी आभारी हूं कि जो समय समय पर उत्तम प्रबन्ध द्वारा धार्मिक कार्योंमें सहायता पहुंचाते रहते हैं तथा इस अवसर पर भी बहुत कृपा दिखाई है।

हर्षका विषय है कि इस शुभअवसर पर हम लोगोंको अपनी जातीय व धर्म सम्बन्धी उन्नति विधायक मन्तव्योंको प्रगट करनेका समय मिला है इसलिये हम लोगोंका भी कर्तव्य है कि इस अवसरको शक्तिके अनुसार यों ही न जाने देवें और अपने अपने मन्तव्योंको प्रगट करके सर्व सम्मत्यनुसार कर्तव्य स्थिर करके उस पर चलनेका दृढ़ संकल्प कर लेवें ताकि भविष्यमें फिर भी हम लोगोंको पिष्टपेषण (पिसे हुवे को पीसना) करना न पड़े अर्थात् पुराने पास हुए प्रस्तावोंको फिरसे पास करनेका अवसर न आवे और हम आगे आगे बढ़नेमें समर्थ होवें।

क्योंकि जिस समय अन्य समाजें आगे आगे बढ़ी जा रही हैं उस समय हम लोग अपने ही स्थान पर ध्रुव रहें यह बात हमारे अस्तित्वकी विघातक है अर्थात् हम अपने स्थान पर भी नहीं रह सके हैं। हमारा ऐसी अवस्थामें अवश्य ही पतन होगा जैसा कि पूर्व कालीन इतिहासोंको देखनेसे और आजकी स्थिति पर विचार करनेसे विदित होता है। अर्थात् एक वह था कि जब भूमंडलमें यह धर्म दिगन्तव्यापि हो रहा था और जगत सेठ जैसे धनी व पं० प्रवर टोडरमलजी, सदासुखदासजी प्रभृति विद्वानोंसे यह समाज परमकांतियुक्त हो रहा था। आज उसी समाजमें गिने चुने नाम मात्रके लिये दो चार विद्वान व श्रीमान् रह गये हैं और जनसंख्या भी उत्तरोत्तर ह्रास होती हुई अर्थात् प्रति दश वर्ष (मनुष्य गणना)में अपने १०००० हजार भाई भगनियोंको खोकर चुपकी बैठी है अर्थात् इस समय इसकी कुल संख्या (दिगम्बर, श्वेतांबर, स्थानकवासी मिलकर) केवल १२६०००० साढ़े बारह लाख ही रह गई है। यदि यह क्रम बराबर चालू रहा तो अढाई सौ २९० वर्षोंमें फिर स्वच्छ मैदान दृष्टिगत होगा शायद इतिहासके पृष्ठों पर ही जैन व जैनी शब्द दिखाई देगा। महानुभावो, क्या हमारा इस समय भी यही कर्तव्य है कि हम लोग जाति व धर्मकी ओर कुछ भी ध्यान न देकर केवल अपनी पूर्वोपार्जित लक्ष्मी व भोग सामग्रियोंमें तल्लीन हुये अपने मनुष्य जीवनको अन्य प्राणियोंकी नाई बिताकर कालके मेहमान बन जाय। संसारमें यावत् प्राणी मात्र अपने अस्तित्वको रखते हुए आगे बढ़नेकी चेष्टामें लगे हुए हैं ऐसे समयमें हम भी यदि आगे न चल सकें तो कमसे कम साथ में तो अवश्य ही चलना चाहिये। कारण-'अवसर बीते पे जु फिर पछताये का होय। सूखो खेत किसानको कहा करे फिर तोय।' आज हमको कैसा अच्छा समय प्राप्त हुआ है कि हम लोग अपने साम्राज्यके न्याय शासनमें बिना किसी प्रकारके विघ्नबाधाओंके स्वतंत्रता पूर्वक अपने २ धर्मोंका प्रकाशन कर सके हैं। विशेष हर्ष आप लोगोंको यह जानकर होगा कि गत चार वर्षोंसे जो हमारे सम्राट् महोदय प्राणी मात्रकी स्वाधीनताकी रक्षार्थ युद्धमें लग रहे थे और उस युद्ध कार्यमें आप लोगोंने तन धन तथा जनसे यथासंभव सहायता देकर राज्यभक्ति दर्शाई थी सो वह युद्ध हमारे सम्राट्की जयपूर्वक अंतको प्राप्त हो गया है। जिसके लिये हमको हर्ष मानना चाहिये। और वह हर्ष केवल हमारे लौकिक लाभ दृष्टिसे ही नहीं किंतु धर्म दृष्टिसे भी "अहिंसा परमो धर्म." के अनुसार अनेक प्राणियोंका संहार होना बंद हो गया इसलिये भी मानना योग्य है। अब इससे और कौनसा शांतिका उत्तम अवसर प्राप्त होगा। तात्पर्य सब प्रकार यह समय हमारे अनुकूल है इसलिये हमको अब इस सम्मेलनसे लाभ उठाना चाहिये।

यहां मैं सर्व प्रथम सम्मेलनोंका अभिप्राय प्रगट कर दूं तो युक्तिसंगत होगा। सुहृद्वृन्द, सम्मेलन, मेला, संघ, आदि शब्द एकार्थवाची

हैं। यह संघकी प्रथा नवीन नहीं है किन्तु प्राचीन कालसे प्रायः सब देशों और सब जातियोंमें प्रचलित है। जनसमुदायको किसी अवसर विशेष पर किसी नियुक्त स्थानमें, नियुक्त समयके लिये, किसी अवलम्बनसे इकत्रित होना ही मेला, संघ व सम्मेलन कहा जाता है। सम्मेलनमें अनेक स्थानोंके सभी स्थितिके लोग जैसे विद्वान् मूर्ख, श्रीमान् निर्धन, बाल, वृद्ध युवा, नर नारी, कुमार विवाहित, विधुर वा विधवाएं, योगी वियोगी, सुखी, दुःखी भक्त अभक्त, धर्मानुरागी विषयानुरागी, लोभी उदार, स्वार्थी परमार्थी इत्यादि पधारते हैं। ऐसे अवसरमें यदि समाजके नेतागण चाहें तो बहुत कुछ सुधार कर सकते हैं। क्योंकि इस समय एक दूसरेको अनुकरण करनेका अच्छा अवसर है इन मेलोंका अभिप्राय यही प्रतीत होता है कि मनुष्योंको घरसे निज ग्रामसे निकलनेका अवसर मिलता है कि जिससे जल वायुका परिवर्तन होता है, व्यापार आदिकी दृष्टि बढ़ती है, होशयारी आती है और घर पर अवकाश न मिलनेके कारण देव पूजादि नित्य कर्म यदि नहीं हो सकते थे सो भी यहां पर भले प्रकार हो सकता है परस्पर शिक्षित तत्त्व भाई व विद्वानों द्वारा धर्मोपदेशका लाभ होता है सामाजिक अनुभवी और नेतागण परस्पर मिलकर आदि उत्पन्न हुई कुरीतियों पर विचार करके उन्हें यथायोग्य स्थिति ठीक करनेके लिये भी परस्पर सहाय करते, उपाय सोचते, लोगोंको बताते हैं इस प्रकारके और भी अनेकों लाभ होते हैं जिनसे आप लोग स्वयं परिचित हैं ? परंतु यदि हम लोगोंने मिलकर कुछ लाभ न उठाया तो फिर समाचारपत्रोंवाले हमारी भी समालोचना करनेसे न चूकेंगे, इससे यह फल होगा कि हमारा अमूल्य समय भी गया, द्रव्य भी खर्च हुआ, *और शीतादिकी बाधायें सहन कीं लाभ कुछ* भी नहीं हुआ। कहावत चरितार्थ हुई " कि चने भी जल गये और भुनाई भी लग गई फिर भी भूखे रहे।"

वस्तुतः, मैं पहिले ही कह चुका हूं कि सबके साथ न चलनेसे हमको जीवित नहीं रह सकते हैं इसलिये हमको भी सबके साथ ही दौड़ना होगा। अब हमें यह देखना है कि हम वास्तवमें पिछड़े हुए हैं या कि साथ चल रहे हैं ? तो मालूम होता है कि हम बहुत पिछड़े हुए हैं। अभी हम धार्मिक विषयको धार्मिक मार्मिक विद्यमान विद्वानोंके लिये छोड़कर सामाजिक स्थिति पर ही विचार करते हैं क्योंकि "न धर्मो धार्मिकैः विना" अर्थात धर्मात्माओंके विना धर्म भी ( निराधार ) नहीं रह सकता है। अब सबसे प्रथम हमारी शिक्षा सम्बन्धी स्थितिहीको ले लीजिये, तो आपको अपनी जातिमें सिवाय मि० [illegible] जैन बार

वर्षोंमें कुछ थोड़ेसे वकील व अध्यापक दिखने लगे हैं, हिन्दीमें तो अब तक किसी भी जैनीने हिन्दी साहित्य सम्मेलनकी उपाधि प्राप्त ही नहीं की। संस्कृतमें अब तक एक भी वैयाकरण आचार्य नहीं है और न साहित्याचार्य्य ही; यदि हैं तो सिर्फ दो (जैन) न्यायाचार्य ही— १ न्यायाचार्य पं० गणेशप्रसादजी वर्णी और २ पं० मानिकचंदजी न्यायाचार्य, ज्योतिषी पंडित जियालालजी व वैद्य कन्हैयालालजीके सिवाय कोई ज्योतिषी व वैद्य प्रख्यात नहीं है। स्त्रियोंमें शिक्षाका अभाव ही सा है। शिल्प शिक्षाका नाम ही सुननेसे भय होता है और तो जाने दीजिये यह वैश्य जाति जिसको आप लोग सुशोभित कर रहे हैं वाणिज्य प्रधान जाति है परंतु शोकके साथ कहना पड़ता है कि आज यह जाति भी अन्य जातियोंके समान व्यापार विद्यासे अनभिज्ञ रहनेके कारण अत्यन्त दीन पराधीन कार्य (नौकरी) करने लगी है। वैश्य जातिके लिये नौकरी (शब्द) घृणास्पद है परंतु व्यापार न जानने अथवा पूंजीके अभावहीके कारण इस अवस्थाको प्राप्त हो गये हैं। व्यापार भी जो कुछ देख जाता है उसे व्यापार कहते हुए लज्जा आती है वास्तवमें यह तो परस्परमें छीना झपटी ही है अथवा सराफी है। इस बातको हमारे व्यापार विज्ञ भाई भले प्रकार समझ रहे हैं। हाय! जिस जातिमें जगतसेठ जैसे धनी हो गये आज उसमें नगरसेठ तक नहीं दिखाई देते हैं। हमें यह कहना पड़ता है कि हमलोग वास्तवमें व्यापार करना ही भूल गये हैं हमको केवल याद रह गई है दुकानदारी, हमारे पूर्व पुरुष जहाज भराकर देशांतरोंमें जाकर क्रयविक्रय करते और वहांका माल यहां लाकर बेचते इससे अपने देशमें शिल्पकलाकी वृद्धि होती, देशका कच्चा माल (जो कि आज विदेशोंमें जाकर वहांसे पक्का बनकर कई गुणी कीमत पर पीछे यहां आता है) यहीं साफ होकर उसका पक्का माल तैयार होकर विदेशोंमें जाता था। और उसके बदले यहांपर वह वस्तुएं जो यहांके लिये आवश्यक हों और वे यहां नहीं बनती हैं, आती थीं, इस संसारकी बड़ी भारी आवश्यकताकी पूर्ति करनेवाली यह एक वैश्य (वणिक) जाति ही थी, जो कि आज मार्ग भूल गई है। यदि आज भी यह समाज अपने इतिहास व पुराणों परसे विचार करके कर्तव्य पथ पर स्थित हो जाय तो इसमें सन्देह नहीं है कि कुलपरम्परागत रुधिर अभी भी इसके शरीरोंमें बह रहा है यह जाति पुनःशीघ्र दक्षता प्राप्त कर सकती है। परंतु विद्या विना विवेक नहीं और विवेक विना सिद्धि नहीं होती है। अतएव हमारा सर्व प्रथम यह कर्तव्य है कि हम अपनी जातिमें जितनी शीघ्रतासे हो सके विद्या-शिक्षाका प्रचार करें। राज्यभाषा (अंग्रेजी) देशभाषा (हिन्दी) और धर्मभाषा (संस्कृत) यथायोग्य मुख्य गौण रूपसे सदाचार नैतिक व्यवहार और धार्मिकशिक्षाके साथ२ पढ़ावें। उच्च कोटिके विद्वान तैयार करें, उन्हे साथ ही स्वतंत्र आजीवी बनावें, वर्तमान समयके अनुकूल व्यापारी शिक्षा देवें, देशमें शिल्पकलाकी जैसे वृद्धि होवे ऐसे यत्न करें; कल कारखाने खोलें और निराश्रित भाइयोंको कार्यमें लगावें। हमें अब जातिमें शिक्षा इसके लिये नहीं देना चाहिये कि जिससे नौकर तैयार हों वे किन्तु

ऐसे लोग तैयार करना चाहिये जो कि व्यापारादिके द्वारा आजीविका करके अपने जातिहितके लिये कुछ समय लगा सकें। प्राचीन पंडितोंकी जीवनी सुननेसे विदित होता है कि वे लोग व्यापारी थे और व्यापारी होने पर भी बड़े बड़े ग्रन्थ लिख गये, बड़े ग्रन्थोंपर लम्बी टीकायें भाषा वचनिकादि कर गये हैं जिन्हींके प्रसादसे आज हम जैनधर्मको जान रहे हैं, दूसरी बात यह है कि जो भाई व्यापार तो करना चाहते हैं परन्तु पूंजीके विना लाचार होकर नौकरी करने लगते हैं तथा नौकरी न मिलने पर अथवा नौकरी न कर सकनेके कारण "बुभुक्षितः किम् न करोति पापम्" अर्थात् भूखा क्या२ पाप नहीं करता है ? सभी कुछ करता है। इस उक्तिके अनुसार और भी अनेक प्रकारके नहीं करने योग्य कार्य कर बैठते हैं। ऐसी दशामें आवश्यक है कि उन्हें पूंजी (योग्यतानुसार) देकर स्थिर करें, इस कार्यके लिये हमको जैन बैंकोंकी आवश्यकता पड़ेगी। अब प्रश्न होगा कि बैंकोंमें पूंजी कहांसे आवेगी ? तो उत्तर यह है कि इसके लिये हमें चंदा न करना पड़ेगा। किन्तु हमारे तीर्थों व मंदिरों और महानुभावोंने कदम बढ़ाया है इत्यादि।

सामाजिक रीतियोंपर विचार करनेसे तो वही बात है कि 'अपनी मांच उघारिये आपहि मरिये लाज'। सबसे प्रथम हम दाम्पत्य सम्बन्ध ही पर विचार करते हैं तो हमको वही बहुत बेमेल कार्य दृष्टिगोचर होता है अर्थात कहीं तो "बड़ी बहू रो बड़ो भाग" अर्थात् वर छोटा और वधू बड़ी, और कहीं बूढ़े बाबाके साथ छोटीसी बालिका और कहीं बहुत छोटे २ बालक और बालिकाओंका सम्बन्ध होता है जिसके कारण अत्यन्त खराबियां हो रही हैं और उसके लिये **बाल्य विवाह** (१८ वर्षसे कम पुरुष और १२ से कम कन्याका) वृद्धविवाह (४० वर्षसे ऊपर) तथा कन्याविक्रय बंद करना पड़ेगा। इसके सिवाय जातिमेंसे अनावश्यक व्यय कम करना होगा। जिसके लिये वेश्या नृत्य, आतिशबाजी, फुलवारी आदि बंद करके जीमन भी कम करना होगा, पुरुषोंके भी व्याहोंकी कुछ हद (संख्या) नियत करना होगी, और यह भी करना होगा कि एक स्त्री तथा पुत्र पुत्रियोंके रहते हुए, भिखारी अवस्थाके

स्टेशनों पर ५ सेरकी गठरी और विस्तर भी विना कुलीकी सहायतासे नहीं उतार सकते हैं. गाड़ीसे तांगे तक लानेके लिये मन माने पैसे लेकर कुली बाबू लोगोंको पहुंचाता है, आधे मील भी पांव पयादे चलनेसे हांफ जाते हैं, किंचित् भी धूप ठंड सह नहीं सकते हैं। जिनकी यह दशा है उनमें शारीरिक बल कितना होगा सो अनुमान कर लीजियेगा कि जब कोई इन पर कुछ बलात्कार कर बैठता है तो ये पुलिसको पुकारते ही रह जाते हैं और जब तक पुलिसवाला इनकी सहायताको वहां तक पहुंचता है उसके पहिले ही वह आततायी अपनी मनमानी करके चल देता है और ये इस तरफ गया, अभी तो तो था, यहीं था, वहां गया, काला सा था, जवान था इत्यादि पाठ सुनाते ही रह जाते हैं। हाय! जिनके पूर्व पुरुष ऐसे थे कि मनों बोझ उठा सकते तथा कोसों चले जाते थे, जंगल पहाड़ोंमें एकाकी जानेमें जरा भी न हिचकते थे आज उनकी संतान कुली! ओ कुली! करते रह जाते हैं, गाड़ी सीटी देती है सामान भी उतारनेको रहजाता है। यह सब निर्बलताका कारण है; अपक्ववीर्य व क्षीणवीर्यसे जो सन्तान होगी वह ऐसी ही होगी, सो प्रथम तो उत्पत्ति ही ऐसी फिर भी दूध आदि पदार्थ जिनसे हमारे भाइयोंके शरीरको पुष्टि मिलती थी अब देखनेको ही मिलता है। सुना जो कि रुपयाका पक्का २० सेर १५ वर्ष पहिले मिलता था। आज ३ सेर भी कठिनतासे शुद्ध मिलता है और तो जाने दीजिये अनाज भी भर पेट खानेको नहीं मिलता है जिस पर भी बाहरी टाकचिक्य इतना बढ़ गया है कि चाहे भोजनके लिये भले ही एकबार सूखे चने मिलें परंतु पैरमें पांच रुपयाका बढ़िया बूट होना ही चाहिये, बढ़िया कलप कमीज़ और कालर पर होना ही चाहिये, कोट पेन्ट पर स्त्री नित्य फिरना ही चाहिये, डेली हजामत होना और बढ़िया कामनिया आयल तथा पियर्स सोप अवश्य चाहिये इत्यादि, फिर और तुर्रा यह कि उल्टे शरीर शोषक पदार्थोंका सेवन करना। जैसे बीड़ी, चुरुट, चाय, काफी, भंग, सोडावाटर, लेमनेड, बर्फ आदि। भला सोचिये तो सही कि 'ग्रह ग्रहीत पुनि वातवश तिहिं पुनि बीछी मार। ताहि पिवाइये बारुणी कहो कौन उपचार।' इसलिये बन्धुवर्गो, अब केवल विलासिता व ऊपरी बनावटसे ही काम नहीं चलेगा किन्तु आवश्यक है कि भीतरी अवस्था सुधारो। शारीरिक बल बढ़ानेके लिये इन बाल वृद्ध तथा अनमेल व्याहोंको बंद करके ब्रह्मचर्य व्रत पालन (स्वस्त्री संतोष व्रत ही गृहस्थोंका ब्रह्मचर्य है) नियमपूर्वक होना चाहिये। सोडा, बीड़ी, चुरुट आदि हानिकारक पदार्थोंके बदले घी दूध आदि उत्तम पदार्थोंका सेवन करना चाहिये, नित्य यथाशक्ति व्यायाम करना चाहिये। घी दूध प्राप्त करनेके लिये गौशालाएं बनाना होंगीं, गाय भैंस आदि दूध देनेवाले जानवरोंकी रक्षा और पालन करना होगा, पहिले समयमें बराबर पशुशालायें थीं प्रायः प्रत्येक गृहस्थ शक्ति प्रमाण पशु गाय महिषि आदि रखता था, उससे खूब घी दूध खाते गोबरसे गृह शुद्धि होती और जलानेको कंडे होते खेतोंका खाद होता इत्यादि अनेकों लाभ। वास भी इन दिनों बहुतायतसे

होती थी। आज कल घोर पशु हिंसा हो रही है इसीसे खेती आदि कार्योंमें भी बाधा पहुंचने लगी है अब भला घी दूध कहांसे प्राप्त होवे। इसी घोर निष्प्रयोजन हिंसाका फल है कि हमारा देश प्रति वर्ष दुर्भिक्षसे पीड़ित होता चला जा रहा है। हाय, अहिंसा प्रधान देशमें भी परमोपकारी पशुओं तककी रक्षाका न होना यह हमारे लिये लज्जास्पद नहीं तो क्या है! इसलिये हम लोगोंको पशुरक्षा और पशु पालन करना भी कर्तव्य है। यह हमारे शरीर रक्षाका मुख्य साधन होगा। अब शारीरिक बलसे आगे चलिये तो विद्याबलके सम्बन्धमें कह ही चुका हूं। अब मानसिक बलकी भी यह दशा है कि हम सत्यको सत्य कहते हुए हिचकते हैं। हमसे जब कोई कर्मचारी घूंस मांगता है और बिना घूंस वह हमारे कार्यमें कंटक होता है तो हम चुपकेसे उसकी मुट्ठी गरम कर देते हैं परन्तु हममें यह साहस नहीं है कि उसकी इस शिकायतको अधिकारियोंके पास तक पहुंचावें। बहुतसे लोग इस प्रकार घूस देना दया समझते होंगे परन्तु यह आम लोगोंके प्रति घोर अन्याय करना, राज्यकी आज्ञाका उल्लंघन करना है। और भी देखिये कि यदि खेतीमें चूहा भी कुछ गड़बड़ा देवें तो डर जावें इत्यादि। अब सामाजिक बलका तो कहना ही क्या है! इसमें तो ३ और ६ वाली बात है, परन्तु [illegible] पास पास मिलकर प्रेमसे बढ़ते हैं, परन्तु हमारे भाई किसी भी विषयमें ऐकमत्य होकर मिलना नहीं चाहते हैं। सभी अपनी २ ढाई चांवलकी खीर अलग पकाते हैं। कोई तेरापंथी तो कोई बीसपंथी, कोई छापेवाला तो कोई उसका निषेधक, कोई बाबूदल, कोई पंडितदल, कोई ज्ञानानन्दी तो कोई केवल बाह्यक्रियानुयायी इत्यादि। इसलिये ऐक्यमत होकर समाज संगठनकी भी परमावश्यकता है।

अब चलिये संस्थाओंकी अवस्था पर विचारिये तो पहिले तीर्थक्षेत्रों ही को ले लीजिये। तो वहां पर मुनीम पुजारियों और माली ग्वालोंका ही स्वराज्य है। इन्हें कमाना पड़ता नहीं है, भक्तजन भंडार दे जाते हैं और ये लोग मूछों पर ताव देकर मौज उड़ाते हैं। अपने अधिकारी वर्गोंको चापलूसी करके खुश रखते और उलट पुलट समझाकर नये नये मुकद्दमे मामले तैयार करते रहते हैं। इन मुकद्दमोंमें इन लोगोंका पूरा हाथ रहता है। और इनके द्वारा वकीलों आदिका भी काम चलता है। मैं निश्चय पूर्वक कह सकता हूं कि यदि दिगम्बर तथा श्वेताम्बर समाजके नेता स्वयं परस्पर मिल कर चाहें तो इन तीर्थोंका झगड़ोंका निबटेरा हो जाता; परन्तु नौकरशाही के मारे पता ही नहीं लगने पाता है। आज कल इन कोठियोंके मुनीम लोग हाथी पर चढ़ते हैं। आप लोगोंने जैनमित्र, अंक ११ वर्ष २०में 'सत्य घटना पढ़ी होगी' वह निस्सन्देह सत्य ही है। प्रत्येक तीर्थ पर मुनीम पुजारी चौकीदार सिपाही सलाम करते हैं और इनाम मांगते हैं जो इन्हें दे दो वह उदार और उसकी मुंह मुंह पर प्रशंसा कर देते हैं। नहीं देनेवाले [illegible] गाली [illegible] शब्दोंसे दूषित किया जाता है! यही दशा [illegible] कुछ अनु-

नाधिक हमारे जैनमंदिरोंकी समझिये। अब चलिये विद्यालयों छात्रालयों और आश्रमोंकी दशाका निरीक्षण कीजिये तो आपको विदित हो जायगा कि इनसे जितने लाभकी सम्भावना है उसका शतांश भी लाभ कठिनतासे होता है। सदा इनमें कर्मचारियों, अधिकारियों और छात्रोंकी लड़ा लड़ी हुआ करती है इसका कारण केवल प्रबन्धकी कमी है। इन बातोंसे कोई यह अभिप्राय न निकाले कि मैं इनकी शिकायत करके इनको उठा देना चाहता हूं। नहीं २ किंतु मैं चाहता हूं कि इनमें सुप्रबन्ध होवे, क्योंकि व्यय तो हो ही रहा है और लाभ यथार्थ नहीं होता है। मेरी दिगम्बर तथा श्वेतांबर संप्रदायके नेताओंसे भी सविनय प्रार्थना है कि आप लोग परस्पर मिल कर तीर्थोंके झगड़ोंको आपसमें ही, नरमा नरमीसे निबटा लो। जैनधर्मका सिद्धान्त कषायोंको मंद करना है न कि तीव्र करना। देखो, ये तीर्थक्षेत्र वैराग्य, ज्ञान, धर्मध्यानके ही साधन थे जो कि आज आर्त और रौद्र ध्यानके उत्पादक हो रहे हैं। इन तीर्थोंके झगड़ोंसे निवृत्ति पाकर जाति दशा पर विचार करो कि यह कहां जा रही है? इसका अस्तित्व कैसे रहेगा? इत्यादि और जो द्रव्य इन झगड़ोंसे बचेगा उसे शिक्षा खातेमें, अनाथ पालनमें अथवा और भी ऐसे ही सर्वोपयोगी कार्योंमें लगाओ। संस्थाओंकी सुव्यवस्थाकी ओर ध्यान दो जिससे यथोचित लाभ होवे।

अव्यवस्थाका कारण एक यह बड़ा भारी है कि समाज मनुष्योंसे उनकी योग्यतानुसार कार्य नहीं लेती है! यदि वकीलसे दवा कराइयेगा और वैद्यको अदालतमें खड़ा कीजिये तो दोनोंकी फीस ठीकसे भी अधिक देने पर भी रोगी मर जायगा और केश भी बिगड़ जावेगा इसी प्रकार से पंडितोंसे प्रबन्ध व मेनेजरका काम लेना, बाबुओंसे हिसाब किताब व तौल नाप, व्यापारियोंसे पठनक्रम बनवाना इत्यादि। दूसरी बात एक यह भी है कि एक ही आदमीसे "पीर बवर्ची भिश्ती खर"के अर्थात् किसी संस्थाके सुपरिन्टेन्डेन्टको ही लीजिये, तो वह अध्यापन भी करे अध्ययन भी करता जावे, योग्य देखरेख (संस्थाकी पूरी सम्हाल) हिसाब व प्रबन्ध भी रखखे, भोजनशालाकी सम्हाल, सामान लाना रखना, तोलना, चन्दा वसूल करना, लोगोंसे चन्दा नवीन भराना, सहायताकी चिट्ठियां लिखना, अधिकारियोंके पीछे २ फिरना इत्यादि सभी काम करना पड़ते हैं। फल यह होता है कि कोई भी कार्य पूरा नहीं होता है। तीसरी बात यह है कि कोई सार सम्हाल करनेवाला नहीं है। चाहे कोई ईमानदारीसे करे व बेईमानीसे जिसके गले पड़ा सो ही सम्हाले। यहां तो चन्दा देकर छुटकारा पा लिया। इसलिये मैं इस ओर समाजका चित्त आकर्षित करता हूं कि वह संस्थाओंकी योग्य सम्हाल करे और जो मनुष्य जिस कार्यके योग्य होवे उससे वही कार्य लेवे। योग्यतानुसार कार्य और अधिकार दो, एक ही व्यक्ति पर उचितसे अधिक भार मत लादो, योग्य कर्मचारियोंको उचित पुरस्कार और अयोग्यको दण्ड विधान रक्खो, व्यवस्था सुधर जावेगी। व्यक्ति-

चाहिये यह कार्य भी तीर्थरक्षासे कुछ कम पुण्य व महत्वका नहीं है। और वास्तविक प्रभावनाका कार्य है।

प्रभावनाका अभिप्राय जहां तक मैंने समझा है यही है कि जिन लोगोंने जिनधर्मको विपरीत समझ लिया अथवा जो बिल्कुल ही जैनधर्मको नहीं समझे हैं उनको यथार्थ मर्म जैनधर्मका बता देना ही प्रभावना । है। और वह प्रभावना इसलिये नहीं कि इससे [illegible] होगी या वे लोग जैनधर्मको अच्छा कह देंगे इससे ही कुछ हमारा भला हो जायगा इत्यादि किंतु जैनधर्म जीव मात्रका धर्म है और वह सम्पूर्ण जीवोंकी दया बताता है उसको किसी व्यक्ति व समुदायका पक्ष नहीं है। इसीसे वह सबका धर्म है और इसी लिये सभीको उसे जानना चाहिये। आजकल प्रायः लोगोंने जैनधर्मके सम्बन्धमें बहुतसी किंवदंतियां बना रखी हैं। कोई इसे सरावगी व बनियोंका धर्म कहता है, कोई केवल पानी छान कर पीना, आलू आदि कंदमूल नहीं खाना, रात्रिको नहीं खाना, मंदिरमें जाकर दर्शन कर आना मात्रको ही जैनधर्म मान बैठे हैं। कोई कहते हैं कि जैनधर्म गृहस्थोंका धर्म ही नहीं है यह तो साधुओं ही का धर्म है। कोई कहता है जैनधर्मके अनुसार चलेंतो पांव रखनेकी भी जगह नहीं मिले इत्यादि अनन्य कल्पनाएं कर रखी हैं। ऐसे लोगोंको वास्तविक धर्मका स्वरूप बता देना ही प्रभावना है। वास्तवमें जैनधर्मका सिद्धांत है कि विपरीत अभिप्रायको त्याग कर सम्यार्थ तत्त्वोंका श्रद्धान करना और यथाशक्ति अपने पद और शक्तिके अनुसार विषय और कषायोंको कृश करता जावे, और इसलिये इसको प्रत्येक मनुष्य धारण कर सक्ता है। क्या राजा क्या रंक। वास्तवमें यह धर्म क्षत्रियों ही का है। जितने तीर्थंकर हुए हैं वे सब ही क्षत्री थे। लोगोंमें ऐसे विचार फैलना स्वाभाविक है। इस लिये कर्तव्य है कि भ्रन्योंका उद्धार किया जावे, उपदेशक बढ़ाए जावें और उन उपदेशकोंसे केवल धर्म प्रचारका ही काम लिया जावे, उनसे चन्दा इकत्र कराना नहीं चाहिये; यह बात उनके यथार्थ कार्यके लिये बाधक है। उपदेशक लोग अच्छे विद्वान द्रव्य क्षेत्र काल तथा भावके ज्ञाता अनुभवी वयोवृद्ध होना चाहिये, सदाचारी और चारित्रवान होना चाहिये तभी प्रभाव पड़ सकता है अन्यथा नहीं।

स्थानीय व जातीय पंचायतें और शास्त्र सभायें बराबर चालू रहनी चाहिये, स्वाध्यायका प्रचार बढ़ाना चाहिये। इत्यादि ऐसी बहुतसी बातें हैं जिसमें बहुत कुछ सुधार व न्यूनाधिकता करनेकी आवश्यकता है और जिनके सम्बन्धमें उपस्थित विद्वान् मंडली आपको समझावेगी उसे सुन कर आप लोग अपना कर्तव्य पथ दृढ़ रीतिसे निश्चित कर लेवें अब मैं अन्तमें थोड़ासा सभाओंका उद्देश या कर्तव्य कह कर अपने कथनको समाप्त करूंगा।

महानुभावो सभाओं व पंचायतियोंका उद्देश धार्मिक और सामाजिक उन्नति करना है। ये सभायें सिवाय जनसमुदायके और कोई वस्तु हैं। इनमें सम्मिलित होनेवाले महानुभाव अपने अपने २ मत प्रकट करके बहुसम्मतिसे एक

मत स्थिर करते हैं और फिर स्वयम् तदनुसार चल कर औरोंको आदर्श रूप बनकर मार्ग बताते और चलाते हैं। इसीका नाम सभा है और यही उसका उद्देश्य व कर्तव्य है। जो लोग नेता हैं व होनेका दावा करते हैं उन्हें चाहिये कि आदर्श बनें, कारण कि केवल "परोपदेशो पाण्डित्यं" हीसे काम नहीं चल सक्ता है। यह सदासे नियम चला आता है कि "महज्जनः येन गतः स पन्थः" अर्थात् बड़े पुरुष जिस मार्गसे चलते हैं वही मार्ग श्रेय समझा जाता है। और जो लोग केवल खुद फजीहत दीगरे नसीहत करते हैं उनका जनता पर उल्टा प्रभाव पड़ता है। इसलिये सभाओंके नेतागण जैसे सभापति, मंत्री, सभासद आदिको तथा उपदेशकोंको अवश्यही प्रस्तावों पर अमल करना चाहिये, तभी सुधारकी आशाकी जा सकती है 'अन्यथा अरण्ये रोदनं वृथा' वाली कहावत चारितार्थ होगी।

आशा है कि आप मेरे इस वक्तव्य पर विचार करेंगे। अन्तमें आप लोगोको फिर हृदय से स्वागत करता हुआ प्रार्थना करता हूं कि आप अब अपना कार्य्य प्रारंभ करें।

---



## हमारा स्वास्थ्य और यात्रा।

हमारे पाठकोंको यह जानकर खुशी होगी कि हमारा स्वास्थ्य कुछ दिनोंसे अच्छा ही है और हम महासभादिके अधिवेशनमें गत ता० ७ फरवरीको कोटामें सामिल हुए थे। वहांसे हमारा विचार दक्षिणकी यात्राएं करनेका हुआ था और कोई ऐसा साथ ढूंढ रहे थे कि जिसका साथ होनेसे यात्रा भी सुभीतेके साथ होनेके अतिरिक्त जहां २ हम जावें वहांकी संस्थाओंका निरीक्षण करके और सभादि करके कुछ न कुछ समाज सुधारका भी कार्य साथ २ कर सकें। पुण्योदयसे ऐसे मनोभिलषित साथी **मास्टर दीपचंदजी उपदेशक** हमें मिल गये जिनको साथमें लेकर हम गोमट्टस्वामी (जैनबिद्री) तथा मूलबद्री तककी यात्राके लिये प्रयाण किया है और कोटासे झालरापाटन, उज्जैन, मक्सी, बड़नगर, रतलाम इन्दौर, बड़वाहा सिद्धवरकूट होते हुए खंडवा जा रहे हैं और वहांसे अंतरीक्षजी, आ.नेत्रा, अमरावती कारंजा, वर्धा, मुक्तागिरी, भातकुली, बार्सी, कुंथलगिरी और सोलापुर होते हुए जैनबिद्री जावेंगे। इस भ्रमणमें कई संस्थाओंका निरीक्षण करते हैं और सभाएं भी होती हैं जिनकी रिपोर्ट प्रकट होनेकी आवश्यकता है। इसलिये इस भ्रमणकी संक्षिप्त रिपोर्ट इस पत्रमें छपनेके लिये हम भेजते रहेंगे। यदि किसी २ को हमसे पत्रव्यवहार करना हो तो अभी सेठ हीराचंद अमीचंद शाह **सोलापुर** के पते पर लिखें। हम करीब १० दिनमें सोलापुर पहुंचेंगे। ता० २४-२-१९

समाजसेवक—

**मूलचंद किसनदास कापड़िया**

## जैन समाचार।

### विवाह समय दान।

भावनगरके सेठ भगवानदास छगनलालजीने अपनी दो बहिन तथा पुत्रीके विवाह समय निम्न प्रकार ३०२) दान किया:-१०१) श्राविकाश्रम मुंबई, १०१) दुष्काल फंड, २१) ब्रह्मचर्याश्रम हस्तिनापुर, २१) स्याद्वाद महाविद्यालय बनारस, २१) सिद्धान्त भवन ? २१) संतोकव्हेन पाठशाला भावनगर।

सेठ कस्तूरचन्द वेचरदासजीने अपने चिरंजीव पुत्र छगनलालके पाणिग्रहण समय निम्न लिखित ५१) दान किये:-२१) ब्रह्मचर्याश्रम हस्तिनापुर, ११) श्राविकाश्रम बम्बई, ५) स्या० म० वि० बनारस, ५) सिद्धान्त भवन !, ५) संतोक व्हेन, पाठशाला भावनगर।

इसी प्रसंगपर अन्य गृहस्थोंने भी निम्न प्रकार दान किया है:-

ब्रह्मचर्याश्रम हस्तिनापुरको-६) अमृतलाल विट्ठलदास। श्राविकाश्रम बंबईको-६) अमृतलाल विठ्ठलदास, २) नारायणदास नरोत्तमदास, २) मगनलाल वेणीचन्द। सन्तोक व्हेन पाठशाला भावनगरको-२) अमृतलाल विट्ठलदास, १) नारायणदास पुरुषोत्तमदास, ५) मगनलाल वेणीचन्द, ११) माणिकलाल, वृलचन्द, ५) मोहनलाल विट्ठलदास, २) मथुरादास प्रभुदास, २) छोटालाल दीपचन्द, २) माणिकचन्द वेणीचन्द, २) परमाणी सखमल, २) [illegible]चन्द मोतीचन्द, १) काळीदास दामुचेर।

अनुकरणीय कार्य-श्रीयुत भाई अमृतलाल विट्ठलदासजी लिखते हैं कि भावनगरके पंचोंने यह अनुकरणीय कार्य किया है कि इस देशमें दुष्कालके असह्य समयमें अनाज, घास, आदिकी मोंघवारीके कारण अनेक मनुष्य दुःखित हो रहे हैं तब जिह्वा लोलुपताके कारण मिठाई पूरी आदि बनाकर जातियोंको जिमाना तथा व्यर्थ व्यय करना योग्य नहीं है। इसी बातको ध्यानमें लेकर इन पंचोंने जातियोंके जीवनवार बन्द करके उसका रुपया शुभकार्यमें उपयोग करनेका ठहराव किया है। ऐसे समयमें प्रत्येक जाति; पंचायती, सभा, मंडल आदिको चाहिये कि इन पंचोंका अनुकरण कर जहां तक बने धनका दुरुपयोग न करके देकर शुभ कार्यमें व्यय करनेका प्रयत्न करें और दूसरोंसे करावें।

### सूचना।

परवार सभाका जन्मोत्सव (अधिवेशन)। सम्पूर्ण भारतके परवार भाइयोंसे नम्र निवेदन है कि श्री अतिशय क्षेत्र रामटेकजी जिला नागपुर C P. में परवार सभाका प्रथमाधिवेशन ता० २३-२४-२५ मार्चको होना निश्चित हो चुका है। अतएव सर्व परवार भाइयोंकी उपस्थिति वांछनीय है। आशा है उक्त समय पर आप लोग अवश्य ही पधार कर जात्युन्नतिके कार्यमें भाग लेंगे।

विनीत प्रार्थी-
कन्छेदीलाल B. A. L. L. B.
मंत्री परवार सभा-जबलपुर।

स्तुत्यदान-कटनी निवासी सवाई सिंघई कन्हैयालालजी गिरधारीलालजीके अनुज रतनचंदजी ता० ४ मार्चको पेटमें पीड़ा होनेसे बहुत व्याकुलित हुए। इसी अवसरमें आ[illegible] भाने आशाओंकी अनुमतिसे स्थानीय औषधालय (बोर्डिंग) को रुपीया देना २५१(?)

# दिगंबर जैन.

# THE DIGAMBAR JAIN.

नाना कलाभिर्विविधैश्च तत्वैः सत्योपदेशैस्सुगवेषणाभिः ।
संबोधयत्स्वमिदं प्रवर्त्ततांम्, दैगम्बर जैन समाज-मासम् ॥

| वर्ष १२ वाँ. | वीर संवत् २४४५. चैत्र, विक्रम सं० १९७५. | अंक ६. |
|---|---|---|



**दि० जैन बम्बई प्रा० सभा और महाराष्ट्र खंडेलवाल सभा**

पाठकोंको मालूम होगा कि बम्बई दि० जैन प्रांतिक सभाका सत्तरहवां वार्षिक अधिवेशन गजपंथाजी क्षेत्र पर ता० १३-१४-१५ को होना निश्चित हुआ है। इस वर्ष अधिवेशनके सभापति समाज हितैषी, उन्नतिके प्रेमी सेठ सूरचंदजी बनाए गये हैं। उनके सभापतित्वसे समाज बहुत कुछ सांत्वना मिलनेकी आशा करती है।

इसी अवसरपर गजपंथाजीमें महाराष्ट्र खंडेलवाल पंच महासभाका भी वार्षिक अधिवेशन सेठ हरसुखदासजी सुवारीवालोंके सभापतित्वमें होगा ऐसे समयपर जातिसुधार, शिक्षा प्रचार कुरीति निवारण इत्यादि समाजहितके कार्यों पर विचार किया जायगा। अतएव आवश्यकता है कि सर्व स्थानोंसे जैनीभाई और खंडेलवाल भाईयोंके आनेकी है परन्तु बम्बई प्रान्तके ग्राम २ से दश पांच जैनियोंको तो अवश्य ही आना चाहिये जिस ग्रामसे अधिक मनुष्य न आ सके वहांवालोंको चाहिए कि अपना प्रतिनिधि तो गजपंथाजी पर अवश्य ही भेजें। महाराष्ट्र प्रान्तके खंडेलवालोंको अपनी पंच महासभामें सम्मिलित हो कर जातिहितके कार्योंमें अधिक भाग लेना चाहिये। खंडेलवाल जातिमें अशिक्षा और कुरीतियोंका प्रचार देखकर कहना पडता है कि यह जाति बहुत पिछडी हुई है और इसमें संघटसूचकता नहीं है।

वर्त्तमानमें संसारके बडे २ परिवर्त्तनको देख कर और भविष्यमें होनेवाले परिवर्त्तनोंका विचार कर बिना किसी झिझकके स्वीकार करना पडता है कि जैनसमाजकी वर्तमान गतिसे उसकी वास्तविक उन्नति होनेकी आशा नहीं है। आवश्यकता है कि यदि पहिले समाज दिन भरमें १० मील चलता रहा हो तो अब अपनी गति इतनी तीव्र करे कि जिससे दिन भरमें सौ मील चल सके और जो आगे बढी हुई जाति शीघ्र ही उन्नतिके शैलकी शिखर तैर करने लगेगी उनके बराबर हो जाय। अबतक क्या महासभा क्या प्रांतिक सभाएं प्रस्ताव पास करके

ध खिन्न दफ्तर कर देना और प्रायः कागजी घोड़े दौड़ाना ही करती आई है परन्तु यह भली प्रकार समझ लेना चाहिये कि अब इतने हीसे कार्य न चलेगा; किंतु जो प्रस्ताव पास किये गये हैं और जो किये जांय उनके अनुसार कार्य करनेकी आवश्यकता है।

जो कुरीतियां समाजको रसातलमें पहुंचा रही है और दूसरी जातिके सामने उसको मुंह दिखानेमें लज्जित कर रही हैं उनको इस प्रकारके नियम बना कर दबा देना चाहिये जिस प्रकार भारतकी स्वाधीनताको दबानेके लिये रौलट कानून तैयार किये गये। बिना ऐसे नियमोंके बड़े २ धनी जो अपने धनमें मदोन्मत्त हो रहे हैं वे ऐसी कुरीतियोंके करनेसे बाज न आयेंगे और इनके बाज न आनेसे अन्य लोग भी जो इन्हींका अनुकरण करनेवाले हैं इन कुरीतियोंका गला न घोंटेंगे।

समाजकी मनुष्यसंख्या दिनपर दिन घटती जा रही है इसके कारणोंको भी दोनों सभाओंका खोज निकालना कर्त्तव्य है। यदि ये कारण खोज कर लिये गये हों या खोजनेसे अब मिलें तो उनके अनुसार कार्य करनेमें किसी प्रकार का आगा पीछा न करना चाहिये। यदि ऐसे कार्योंके करने कुछ अदूरदर्शी विरोध करें तो उनकी किंचित भी परवाह न करके कार्य प्रारंभ कर देना चाहिये। यदि समाज ऐसे ही विरोधोंसे डरकर अपनेको ऐसी ही अवस्थाके भीतर—अवनतिके अंधकारमय गर्तके भीतर पड़े रहेगी अपनी जनहानिके कारणोंके मेटनेके लिये कुछ उपाय न करेगी तो इसकी जो अवस्था होगी उसको विचारकर हृदय कंपित होता है।

समाजमें स्त्री पुरुष—जो अब भी अज्ञानांधकारमें पड़े हुए स्वयं अपनेको भी नहीं पहिचान पाते हैं, अपने कर्त्तव्योंको भी नहीं जानते, यहां तक कि जैनधर्मकी मुख्य बातोंसे भी अपरिचित हैं—उनमें शिक्षा प्रचार किस प्रकार हो इसका भी विचार करना दोनों सभाओंका परम कर्त्तव्य है। शिक्षाकी प्रशंसा करना व्यर्थ है केवल इतने ही शब्दोंमें समझ लेना चाहिये कि यदि शिक्षाका प्रचार सारे जैन समाजमें हो जाय तो प्रत्येक प्रकारके झगड़े, सर्व कुरीतियां, प्रत्येक दुःख दूर होकर समाज अवनतिसे निकल कर उन्नतिके सिंहासन पर आरूढ़ हो जाय। यहां पर सभाको एक बातका विचार कर लेना और भी बहुत आवश्यक है वह यह कि समाजमें कैसी शिक्षा प्रचारित होनी चाहिये। वर्तमान शिक्षा प्रणाली ही समाजको लाभदायक है या दूसरी या इसमें ही कुछ विशेष परिवर्तन कर देना ही पर्याप्त है।

समाजके सन्मुख इस समय तीन कार्य बहुत आवश्यक हैं एक शिक्षा प्रचार, दूसरा कुरीतियोंका बहिष्कार करना और तीसरा समाजकी वेगसे घटनेवाली जनसंख्याको रोकना।

इन तीनों बातों पर बम्बई प्रांतिक सभा और खंडेलवाल जैन महासभाको अपने अधिवेशन पर विचार करना चाहिये—और जो इनकी पूर्तिके लिये उपायोंकी आवश्यकता हो उनको शीघ्र कार्यरूप परिणत करना चाहिये।

**पं० अर्जुनलाल सेठी**

पाठकोंको मालूम होगा कि श्रीयुत अर्जुनलालजी सेठी बी० ए० विना किसी अपराधके प्रमाणित हुए वेलोरके जेलमें पडे सड रहे हैं। जयपुर सरकारने उनको ५ वर्षके लिये दूसरी आज्ञा न देने तक कैद रखनेकी आज्ञा घोषित की थी। अब उनको ५ वर्ष जेलमें सडते हुए बीत गये, जयपुर सरकारकी ५ वर्ष वाली आज्ञाकी मुद्दत बीत गयी—परन्तु अभी तक वे कारागृहसे मुक्त नहीं किये गये और न कोई दूसरी आज्ञा की ही घोषणा की गई। कुछ दिन हुए जब सरकारने उनके पीछे गला घोंटू शर्तें लगा कर छोडना चाहा था परन्तु तब भी वे अभी तक नहीं छोड़े गये। न छोडे जानेका कारण कुछ विदित न हुआ, किंतु जहां तक अनुमान होता है पं० अर्जुनलालजीने जयपुर न जाना, लड़कोंको न पढाना और व्याख्यान न देना यह तीनों शर्तें स्वीकार नहीं की अन्यथा कोई कारण नहीं था कि सेठीजी छोड़े जानेपर भी कारावासमें ही सड़ते रहते। यह शर्तें कैसी हाथ, पैर और मुंहको जकड़नेवाली हैं सो पाठक विचार सकते हैं। सेठीजीने इन शर्तोंको नहीं स्वीकार करके उचित किया। वास्तवमें शर्तें स्वीकार करने योग्य नहीं थी।

अब हम सरकारसे केवल इतना निवेदन करना चाहते हैं कि 'सेठीजीके' विषयमें केवल जैन समाजकी ही नहीं किन्तु सारे भारतकी यह धारणा है कि वे निर्दोष हैं फिर ऐसी अवस्थामें उनको कैद करके ही पूरा किया गया, व्यर्थमें सेठीजीको शारीरिक और मानसिक दुःख दिया गया और दिया जा रहा है। विना किसी कारण शान्तिप्रिय जैन समाजके हृदयमें ऐसा आघात पहुंचाया गया जिसे वह कभी न भूलेगा और विना किसी अर्थके भारतवर्षके एक विद्वान्‌को कारावासमें सड़ाया गया और सडाया जा रहा है। यह सब कुछ हुआ सो ठीक, परन्तु अब तो जब कि इंग्लेण्ड सरकार आयर्लेण्डके उन सिनफिनरोंको कैदसे मुक्त कर रही है जिन्होंने खुल्लम खुल्ला ब्रिटिश सरकारके विरुद्ध बलवा करना चाहा और अब भी उनका आन्दोलन जारी है तब क्या कारण है कि भारत सरकार भारतीय राजनैतिक कैदियोंको नहीं मुक्त करती है! क्या दया और न्याय भी विशेष आदमियोंके लिये है? सबके लिये नहीं युद्ध बन्द हो गया, सुलह भी होनेवाली है, सरकार इंग्लेण्डके राजनैतिक कैदियोंको मुक्त कर रही है, पर निरीह और निराश्रय भारतीय राजनैतिक कैदियोंके छोडनेकी कोई बात नहीं। अर्जुनलालजी सेठीके ५ वर्ष पूर्ण हो गये हैं अब सरकारका परम कर्तव्य है कि उनको छोडकर सेठीजीके कुटुम्ब, जैन समाज और भारत वर्षके शोकाकुल हृदयको शान्त करे। •

**महावीर जयंती**

जिस जातिको अपने पूर्वजोंका अभिमान नहीं है जो जाति अपने उद्धार कर्ताओंका भक्तिसे स्मरण नहीं करती है उसके जीवनका कुछ भी मूल्य नहीं, इसी प्रकार जिस धर्मके अनुयायी अपने धर्म प्रवर्तकोंका किसी दिन एकत्र हो कर विशेष प्रयोजनके

साथ स्मरण नहीं करते उस जातिका धार्मिकजीवन भी शिथिल है। सिक्खधर्म वाले अपने गुरु नानककी, आर्यसमाजी स्वामी दयानंदकी, शैव महादेवकी, वैष्णव श्री कृष्णकी वर्षभरमें एक दिन जयंती अवश्य मनाते हैं। जैनियोंके लिये भी यह आवश्यक था कि वह भी अपने किसी उपास्य देवताकी जयंती मना कर धार्मिक जीवनको दृढ बनाते। इसी बातको लक्ष्यमें रख कर जैन समाजमें महावीर जयंती चैत्र सुदी १३ को उत्साह और समारोहके साथ मनाई जाने लगी है। चाहिये तो यह कि जिस ग्राम या शहरमें जैनियोंकी वस्ती हो उस २ ग्राम वा शहरमें महावीर जयंती मनाई जाय। इस दिन प्रातःकाल श्री महावीर स्वामीका पूजन करना चाहिये और दोपहरके बाद सर्व जैनियोंको किसी एक स्थानमें एकत्र होकर महावीर स्वामीके जीवनकी गुणावलिका बखान करें। चाहिये समामंडप पुष्पमाल आदिसे भली प्रकार सजाना चाहिये।

और उनकी शंका दूर हो जाती है। इसी प्रकार जब महावीर स्वामी बाल्यावस्थामें ही थे तब ही चारण लब्धिके धारक विजय संजय नामके दो यतियोंकी किसी विषयकी संशय इनको देखते ही दूर हो गई और उन्होंने भगवानका नाम सन्मति प्रसिद्ध किया। महावीर भगवान्‌के बाल्य कालके खेल भी ऐसे हुआ करते थे कि स्वर्गसे देव भी आकर उनके साथ खेलते थे। एक दिन महावीर अन्य बालकोंके साथ २ एक दीर्घकायके वट वृक्षपर चढ़कर खेलने लगे किन्तु इनकी यह साहसपूर्ण क्रीड़ा एक संगम नामक देवको सहा न हुई और उसने अपना भयंकर फणवाले सर्पका रूप रखकर उनको दुःख पहुंचानेके लिये उस वृक्षके मूलको आकर घेर लिया। अन्य बालक तो सर्पको देखते ही भयभीत होकर गिरने लगे; परन्तु अनंत शक्तिके धारी और कर्मरूपी शत्रुओं पर विजय प्राप्त करने वाले महावीर स्वामी बिना किसी भयके उस सर्पके फनपर पैर रखकर वृक्षसे नीचे उतर आए थे। कहनेका तात्पर्य यही है कि वे

करें तथा जिस प्रकार महावीर स्वामीने जगतके जीवोंका कल्याण किया था उसी प्रकार तुम भी मनुष्यके हितके कार्योंको करके अपना और दूसरोंका कल्याण करो।

**समयका प्रवाह और जनसमाजकी गति।**

अवनतिके दिन गये उन्नतिके दिन आ रहे हैं; पराधीनताकी बेड़ियां खटाखट टूट रही हैं, और स्वाधीनताके स्वर्ण कंकन धारण किये जा रहे हैं, जहांपर स्वेच्छाचारिताका नगारा बजता था वहां अब स्वतंत्रताकी तूती बोल रही है। अमीरोंके दिन गये अब निर्धनोंके दिन आ रहे हैं। शताब्दियोंसे दुःख और जोरसे दबी हुई प्रजा गर्दन उठाकर सास लेने लगी है। भारतवर्षमें भी स्वतंत्रताकी लहरें वेगसे उठ रही हैं भारत यद्यपि धर्म प्रधान देश है परन्तु वह भी अपने धर्मको आगे रख कर संसारका अनुकरण कर रहा है। संसारका प्रवाह जिस ओर बह रहा है उसी ओर बहनेके लिये वह भी अपने हाथ पैर फेंक रहा है। स्वभाग्य निर्णयका सिद्धान्त प्रत्येक राष्ट्रके लिये जब लागू है तब कोई कारण नहीं जो भारत इससे वंचित रहे। अभी नहीं तो कुछसमय बाद इसको वह प्राप्त कर लेगा। जिस समय वह उसे प्राप्तकर लेगा उस समय भारतवर्ष भारतीयोंका होगा और भारतकी जो जातियां उन्नत होंगी उनका भारतके प्रत्येक कार्यमें हाथ रहेगा। उसके धर्म, धन आदिकी रक्षाका प्रत्येक जातिको ध्यान रहेगा, जो जातियां अवनत होंगी। अशिक्षित, अकर्मण्य, कायर होंगी वे सब या तो पहिले ही प्रवाहमें बह सकनेकी शक्ति न होनेके कारण कालके गालमें पहुंच जांयगी या उन्नत और आगे बढ़ी हुई जातियों द्वारा कुचल डाली जांयगी, उनके अधिकारों, उनके हकों, उनकी मांगोंकी ओर कोई कान न देगा। कोई भले ही यह कहे कि ऐसा न होगा; परन्तु समय हमें यह स्वीकार नहीं करने देता है। कहां है वह बौद्धधर्म जिसका भारतमें साम्राज्य था, कहां है वह ग्रीस जाति जिसका सिक्का यूरोप पर बैठा था, कहां है मुगल साम्राज्य जिसने भारतमें आकर शताब्दियों शासन किया। वे सब शक्तिवालोंको द्वारा कुचल डाले गये, बलशाली धार्मिक आक्रमणोंके द्वारा वे धर्म जिनके अनुयायी अल्प संख्यामें थे दब गये और उनका नाश हो गया या स्थानान्तरमें प्रचारित हुए। वास्तवमें यह वही जमाना है कि जिसमें शक्ति है वही जीनेका अधिकारी है शक्तिहीनको जीनेका कोई अधिकार नहीं।

वर्त्तमान समयमें वे ही देश या जातियां जीवित रह सकती हैं-जिनमें ज्ञान, धन, बल आदि सब प्रकारसे भरपूर हैं, वे जातियां जो अशिक्षित हैं, निर्बल हैं उनको या तो दूसरोंमें मिलकर-दूसरोंका चोला पहिनकर संसारमें जीवित रहना पड़ेगा या वे सदाके लिये पददलित होकर धूलमें मिल जांयगी फिर उनके नाम लेनेवाले केवल इतिहासज्ञ रहेंगे-या उनके अस्तित्वको बतानेवाली पुस्तकें रहेंगी।

भारतवर्षकी वे जातियां जो सामुदायिक शक्तिसे हीन हैं, अज्ञानान्धकारमें पड़ी हैं; परस्परके झगड़ोंमें अपनी शक्ति व्यय कर रही हैं, संसारमें क्या हो रहा है इस तरफसे बिल्कुल

वेपरवाह हैं—उन्हें यदि संसारमें जीवित रहना है तो अपनी सामुदायिक शक्तिको बढ़ाना चाहिये इसके लिये यदि स्वार्थोंका त्याग करना पड़े तो 'सर्वनाशे समुत्पन्ने अर्द्धं त्यजति पंडितः'—इस नीतिके अनुसार अपने स्वार्थ भी त्याग देना चाहिये, जातिके प्रत्येक बालक व बालिकाको शिक्षित करना चाहिये, ऐसा कोई स्त्री पुरुष न रहे जो लिख पढ़ न सके, परस्परके झगड़ोंको अपने अस्तित्वकी रक्षाके लिये त्याग देने चाहिये और संसार किस ओर जा रहा है उस ओर लक्ष्य देकर अपने कार्योंको उसी ढङ्गसे करना प्रारंभ कर देना चाहिये जिससे वह संसारकी किसी भी सभ्य जातिसे पीछे न रहे और जब जातियां परीक्षाके लिये कसौटी पर कसी जांय तब वह भी बावन तोला पाव रत्ती उतरे किसीसे किसी प्रकार कम न हो। तब ही वह अपने अस्तित्वको संसारमें कायम रख सकती है, अपने हकोंकी रक्षा कर सकती और दूसरे उसके हक हड़प रहे हों तो उनसे छीन सकती है।

जैन समाज भी इस समय सामुदायिक शक्तिमें हीन है—अज्ञानके अंधकारमें पड़ा है, परस्परके झगड़ोंमें अपने समय धन और शक्तिका व्यय कर रहा है और संसारमें क्या हो रहा है उसकी ओर दृष्टिपात नहीं करता है। इसके यह सब लक्षण नाश होनेके हैं। यदि जैन समाज अभीसे न जाग्रत होगा, यदि जैनसमाजके लीडर बहुसंख्यावाले अभीसे संसारका प्रवाह देख कर अपने योग्य समाजको उन्नतिका प्रयत्न न करेंगे, यदि उसके अन्दर शिक्षाका प्रचार करके, पारस्परिक झगड़ेको मिटाकर भारत वर्षके प्रत्येक जैनीको एक सूत्रमें बांधनेका प्रयत्न न करेंगे तो संसारके प्रवाहमें उसका ठहरना असंभव है। वर्तमानमें तो वह संसारके प्रवाहमें ठहरनेमें बिल्कुल असमर्थ उसका स्थान बिलकुल पीछे है। यदि यही दशा रही तो जैन समाज और प्राणोंसे प्यारा जैनधर्म इतिहासज्ञोंकी जिह्वापर और पुस्तकोंके पत्रों पर लिखा हुआ रह जायगा। हमारा ख्याल है—अभी जैन समाज इतनी अकर्मण्य नहीं हो गई है वह आंखोंसे देख सकती है और कानोंसे सुन सकती है, जैसा देख और सुन सकती है वैसा हाथ पैरोंसे कार्य भी कर सकती है, जैनसमाजके नेता भी इतने अदूरदर्शी और निरुद्योगी नहीं है जो जैनसमाजके अस्तित्वके मिटने न देंगे किंतु स्वयं जैनसमाज तथा उसके नेता अनेक विघ्न बाधाओं और सर्व प्रकारकी कठिनाइयोंकी कुछ भी परवाह न करके विरोधियोंको धक्का देते हुए अपने मार्ग कण्टकोंको दूर करके संसारके प्रवाहमें योग्य स्थान प्राप्त करेंगे और जो कहते हैं जैन समाज एक कायर अकर्मण्य और केवल रातको न खाना, पानी छान कर पीना इतने ही में धर्म समझनेवाला समाज है उसको दिखा देगा कि देखो हम कैसे धीर, कर्मवीर और वीर भगवानके सच्चे उपासक हैं।




**वार्षिक रिपोर्ट**—दुधगांव शिक्षा प्रचारक संस्थाके सातवेंवर्षकी। मि. कार्तिक सु. १० से आश्विन वदी ३० सं. २४४४ तक। प्रकाशक—नानारावजी पेडेकर जनरल सेक्रेटरी दु. शि. प्र. संस्था दुधगांव (सतारा) दुधगांवमें शिक्षाप्रचार करनेवाली कई संस्थाएं हैं इनसे जैन अजैन दोनोंको लाभ पहुंचाया जाता है। प्राथमिक शिक्षण प्राप्त करनेवाले गत वर्ष ३०८ छात्र थे इस वर्ष २७६ छात्र। कमीका कारण ३४ छात्रोंके गांवमें कम हो जानेके हैं। जैनियोंके १२६ लड़के हैं। **कन्याशाला**में ४२ बालिका है जिनमेंसे ३० जैनियोंकी है। इसके साथ **विद्यार्थीश्रम** से भी ४० लड़के स्थानीय और अन्य स्थानके हैं वर्तमान ८ छात्रोंको शिक्षा और भोजन खर्च दिया जाता है। अन्य छात्रोंके लिये भी उनकी इच्छानुसार भोजनालयमें प्रबंध होता है। **ग्रन्थ मन्दिर** है जिसमें ८८० पुस्तके हैं—यह पुस्तकों बालवाचनालय मन्दिर और प्रौढ़ वाचनालय मन्दिर इस प्रकार दो भागोंमें विभक्त हैं। इसी ग्रन्थ मंदिरके निकट मोफत वाचनालय है जिसमें १७ मासिक व ९ अन्य पत्र आते हैं। यहां पब्लिकमें ज्ञान प्रचारके लिये ज्ञानोदय व्याख्यानमाला है इसके द्वारा नित्र २ विषयोंपर विद्वानोंके भाषण होते हैं। एक और शाला, अंग्रेजी स्कूल है, किन्तु लोग इससे लाभ कम उठाते हैं। सब संस्थाओंमें इस वर्ष २१८८॥=॥) की आय हुई और शिक्षा प्रचारक संस्थामें १०८५७॥, विद्यार्थीश्रममें ६४१॥=॥, अन्य मन्दिरमें ११९।-), अंग्रेजी स्कूलमें १६५) खर्च हुए।

**महिला महोदय**—लेखक मुनिश्री बालविजयजी महाराज और प्रकाशक 'जैन' कार्यालय भावनगर। १७८ पृष्ठकी गुजराती भाषाकी पुस्तकमें कन्याके विवाह समयसे लगाकर गर्भरक्षा, आहार विहार, प्रसूति, जन्म संस्कार आदि बालकके जन्मतरकी सर्व आवश्यक बातोंका प्रथम स्वर्ग विमानमें दर्शन किया है, दूसरेमें संतान पालन, तीसरेमें पुत्रीकी शिक्षा और शिक्षासे लाभ, चौथेमें प्राचीन सतियोंके संक्षिप्त अनुकरणीय जीवनचरित्र और वर्तमान कालकी कुछ परोपकारिणी स्त्रियोंका परिचय, पांचवेंमें विवाह कब करना, कैसे वरके साथ करना, गहने कैसे पहिरना, पतिके प्रतिधर्म, छटेमें प्राचीन स्त्रियोंका जीवनचरित्र और सातवेंमें पुत्रियोंकी प्राचीन कालकी शिक्षा, नियमित वर्ताव, बुद्धि विकाश, सामान्य धर्मशास्त्र, स्त्री सुधारक उपायोंका वर्णन है। पुस्तक गुजराती जाननेवाली स्त्रियोंके लिये बहुत उपयोगी है। मूल्य १) प्रकाशकसे प्राप्त।

**श्रीसम्मेदशिखर यात्रादि विवरण (सचित्र)** ११२ पृष्ठकी पुस्तकका मूल्य-यात्रा प्रचार। लेखक द्वारकाप्रसाद जैसवाल, दिगम्बर जैनी—हाथरस (अलीगढ़) और प्रकाशक श्रीमान सेठ गुलाबचंदजी काला, मंत्री श्री दिगम्बर जैन धर्म प्रभावनी सभा सांभरलेक (राजपूताना)—इस पुस्तकमें प्रथम यात्रा जानेवालोंको आवश्यक सूचनाएं दी गई हैं। फिर लेखकने अपनी यात्राका विवरण दिया है। फिर किरायाका विवरण है। इसके बाद शिखरजी पर्वतपर जो क्रमशः टोंके मिलती है—उनका नाम और प्रक्षाल पूजन करनेके मंत्र और पद्य दिये हैं। इसके बाद पं. जवाहरलाल कृत सम्मेदशिखर पूजा

है। फिर परिक्रमाकी विवरण और-शायरसंघ शिखरजी तक ओर और तीर्थ पड़ते हैं उनका विवरण देकर पुस्तक समाप्त की गई है। लेखक और प्रकाशकका परिश्रम प्रशंसनीय है। यात्रियोंको यात्रा करते समय इस पुस्तकको भी रखनेसे सुभीता होगा।

सोनागिर यात्रा विवरण-(सचित्र) इस पुस्तकके भी लेखक और प्रकाशक भी उक्त पुस्तकके ही महाशय हैं। मूल्य यात्रा प्रचार-पृष्ठ ३२१। पुस्तकका विषय नामसे ही प्रगट है-चित्र और आवश्यक सूचनाके पश्चात् सोनागिरक्षेत्रकी पूजा कवि आशारामजी कृत है। इसके बाद ७० कूटों और १६ मन्दिरोंका विवरण है। यह पुस्तक भी सोनागिरकी यात्रा करनेवालोंके लिये उपयोगी है। उक्त दोनों पुस्तकें प्रकाशकसे प्राप्त होती हैं।

सूचीपत्र—दि० जैन मालवा प्रान्तिक सभाश्रित शुद्ध औषधालय बड़नगर। प्रकाशक लाला भगवानदासजी जैन महामंत्री। औषधालयकी नियमावलीके पश्चात् औषधालयके संक्षिप्त परिचयसे प्रगट होता है कि इस औषधालयकी और सहायता देनेके धर्मकी नफल है। देश हितैषियोंका कर्तव्य है कि इस औषधालयको पवित्र औषधियोंका प्रचार करें और इस औषधालयको आर्थिक सहायता पहुंचावें।

---

## धर्मात्माओंकी भावनापूर्ति।

जिस प्रकार आरोग्यताके लिये शुद्ध अन्न और पवित्र जलकी आवश्यकता है उसी प्रकार मस्तिष्कके आन्दोलनके लिये सात्विक आहार और पवित्र प्रभावपूर्ण स्थानकी आवश्यकता है तथा उसी प्रकार धार्मिक दृष्टिसे धर्मात्माओंकी भावनापूर्तिके लिये **जिनालय-देवमन्दिर है।** ऐसे पवित्र स्थानोंमें व्यवहार करने योग्य वस्तुएं भी परम पवित्र ही होना चाहिये और तब ही साधुओंकी भावना तृप्त होती है इसीसे कहते हैं कि:—

**द्रव्योंकी पवित्रतासे भावोंकी पवित्रता होती है।**

**पवित्र वस्तुएं यही हमारा महालय है**

## हमारी दक्षिण यात्रा।

(लेखक-मूलचन्द किसनदास कापड़िया।)

कोटाः-माननीय ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजीके साथ ता. ६-२-१९ को सूरतसे चलकर ता. ७ को दोपहरको हम कोटा पहुंचे। स्टेशनपर स्वयं-सेवक उपस्थित थे। स्टेशनसे शहर ४ मील है। हम दोनों उदासीन भाई मथुरालालजीके मकानपर कसेरा बाजारमें ठहरे। आप परोपकारी और जैन-धर्मके अच्छे जानकार हैं तथा अपना समय धर्म ध्यानमें व्यतीत करते हैं। यहां महासभा, मालवा प्रां० सभा और हाड़ोती प्रां० सभाका संयुक्त अधिवेशन ता. ७-८-९ फरवरी तक झालरापाटन निवासी रा० सा० सेठ माणिकचंदजी और रा० ब० सेठ कल्याणमलजी इन्दौरके सभापतित्वमें हुआ था जिसकी रिपोर्ट प्रकट हो चुकी है। विशेष यह था कि त्रिलोक मंडल विधानका पूजन प्रातःकालसे होती थी और ६ दिन तक शामको शास्त्र सभा और व्याख्यान सभा होती थी जिसमें ब्र० कुंवर दिग्विजयसिंहजी, पं० दीपचंदजी, ब्र० शीतलप्रसादजी आदिके धार्मिक विषयोंपर व्याख्यान हुए थे जिसमें ता० ११ की रात्रिको वाग़में ८ से १२ तक जो सभा हुई थी उसमें तो ११ वक्ताओंके व्याख्यान हुए थे जिसमें हमने 'धर्मोन्नति' पर और पं० दीपचंदजीने 'वीरसंघ' पर व्याख्यान दिया था। पं० दीप-चंदजी तो यहां ८ दिन पहले पहुंच गये थे और मंत्री व्यवस्थामें आ[illegible] सहायता की थी। यहां १२ मंदिर हैं [illegible] ४ मंदिरोंमें ५००-७०० वर्ष पहिलेकी [illegible] प्रतिमाएं पाषाणकी हैं। खंडेलवाल [illegible] अग्रवाल १५० और पोरव[illegible] पाठशाला एक भी नहीं है [illegible] बड़ता है। आशा है कि [illegible]

कार्यकर्तागण इसके लिये कोशिश करेंगे। दो माइलपर नशियांजीमें जो मंदिर और बाग है उसमें एक छत्रीमें शिवलिंग तथा चावडीके पास हनुमान और गणपती स्थापित हैं। आश्चर्य है कि यहां ऐसा क्यों हुआ? यहां शुद्धाम्नायी तेरह पंथीकी विशेष प्रवृत्ति होनेपर भी ऐसा अंधेर क्यों है? बल्कि मुखियाओंका कर्तव्य है कि ऐसी मोटी भूल सुधारनेका शीघ्र प्रयत्न करें। नशियांके पास 'अमर निवास' महल है जिसमें कई खण्ड ऐसे बने हैं कि जानेवाला आदमी भ्रममें पड़ जाता है और बाहर निकलनेका मार्ग नहीं पाता। नदीमें एक ऐसी बड़ी शिला है कि जिसका बहुत भाग नदीमें झुका हुआ है और इसको 'अधर शिला' कहते हैं। ब्र. दिग्विजयसिंहजी आदिके प्रयत्नसे यहां 'वीरसंघ' की स्थापना हुई जिसका उद्देश्य अन्याय, अत्याचार और अपमानका मूलोच्छेदन करना है। इसका विशेष हाल, नियमादि बाबू **सूरजमल जैन मंत्री, वीरसंघ, मल्हारगंज इन्दौरको** लिखनेसे मिल सकता है। देहली अनाथाश्रमके लड़कोंके यहां उपदेशप्रद गायन और नाटक नित्य होते थे जिसका जनता पर अच्छा प्रभाव पड़ता था। इस संस्थाको करीब १०००) और ऋ. ब्रह्मचर्याश्रमको करीब ५००) सहायता मिली थी तथा [illegible] करीब ५०००) मिल[illegible] और महासभाके भवंध[illegible] भरे गये थे। यहां [illegible] जोकि मु. देहपो [illegible] और जिसने २४ [illegible] [illegible] यहांके [illegible] मंदिर [illegible] ऐसे [illegible]

પ્રયત્ન થતો ન હોવાથી કોમની સ્થીતિ સુધરતી હોય તેમ લાગતું નથી, આ લેખકે જૈનોની કેટલીક કોન્ફરન્સોમાં અને કેટલીક સભામાં ભાગ લીધેલો છે, તેમાં ફક્ત કોન્ફરન્સો અને સભાઓ ઠરાવ પસાર કરતી જોવામાં આવે છે પણ તેનો અમલ બીલકુલ થતો હોય તેમ લાગતું નથી. માટે આખા જૈન સમાજની સાર્વજનીક ઉન્નતિને માટે સમસ્ત જૈન જાતિના આગેવાન નેતાઓ પોતાની અંદર રહેલી માનદશા, મિથ્યાભિમાન, પક્ષપાત, અન્યાયવૃત્તિ, અને આપખુદીને દુર કરી સકલ જૈન સમાજ અને વીરશાસનની ઉન્નતિને માટે કોઇપણ સંગીન કાર્ય હાથ ધરવું જોઇએ. જુદા જુદા ફીરકાઓ વચ્ચેનો ભિન્નભાવ જેમ દુર કરવા યોગ્ય છે તેમ જુદા જુદા ફીરકાઓ વચ્ચેનો કુસંપ પણ દુર કરવા યોગ્ય છે.

હાલમાં કેટલીક વખત થયાં દિગંબર અને શ્વેતામ્બર વચ્ચે સમેદશિખર અને અંતરીક્ષ પાર્શ્વનાથના સંબંધમાં જે તીર્થો સંબંધનો ઝગડો ચાલે છે જેમાં બંને તરફના લાખો રૂપીયા કોર્ટ મારફત બરબાદ થયેલા છે, જો હવે લાંબો વખત ચાલુ ન રહે, ને એક બીજાના ખરા હકનું સંરક્ષણ થાય તેવી રીતથી એક જૈન પંચાત (લવાદ) મારફતે બાહશ્રી વાડીલાલ મોતીલાલ શાહના કહેવા મુજબ નીકાલ આવવો જોઇએ.

માટે શા માટે સંપ નહિ કરીએ ? જ્યારે અમારી ગતિ, અમારી જાતિ, ગોત્ર તેમજ શરીર, બંધન, જન્મભુમી, ભોજ્યપદાર્થ, રહન સહનના નિયમો અને સર્વોપરીશાસનના કર્તા જ્યારે એકજ છે તો કોઇ એવું કારણ નથી કે જે અમારાં એકજ અંગનાં સ્વરૂપને સામાન્ય ઉન્નત્તિના કાર્યમાં ભિન્ન ભિન્ન બનાવી શકે. એકજ સમાજમાં સંપ યાં પારસ્પિક બળ જેટલું વધતું થાય છે તેટલું ભિન્ન ભિન્ન થઇ શકવાથી થતું નથી. માટે ઉપર જણાવેલા કુસંપરૂપી રોગનો નાશ કરવાને તથા તે ફરીથી થવા ન પામે તે મહારોગ તે આપણી ફુટ અનેકતા છે, કે જેણે આપણો ધર્મ, આપણી જાતિ આપણી વિદ્યા વગેરે સર્વને નષ્ટપ્રાય સ્થીતિમાં લાવી મુક્યા છે, માટે આપણી સાર્વજનિક ઉન્નત્તિને માટે આપણી સંકીર્ણતાઓને દુર કરી પૃથક પૃથક શક્તિઓને એકત્ર કરી સંપની વિજય પતાકા ફરકાવવી જોઇએ.

૭. હાનીકારક રિવાજ—નીચે જણાવેલા હાનીકારક રિવાજે આપણા એકલાનું નહિ બલ્કે સારા ભારત વર્ષનું સત્યાનાશ વાળી નાંખ્યું છે. આપણા આ મનુષ્ય ભવરૂપી ક્ષેત્રની અંદર તેની ઉન્નત્તિરૂપી બીજને દહન થવામાં સાધનભૂત હાની કારક રિવાજ એ મુખ્ય છે. ધર્મની અવનતિ કરનાર, આચાર વિચારમાંથી પતન કરનાર વળી તે સાથે આપણા સંસાર વ્યવહારને ધુળમાં મેળવનાર તથા તમામ કોમ (જે જે કોમમાં તે રિવાજ ચાલુ છે તે) ને, તથા દેશને પણ અધમ સ્થીતિએ પહોંચાડનાર પણ તેજ છે. જુના પુરાણે (આપણા પૂર્વજોએ) સમયને અનુસરીને તે પૈકી કેટલાક રિવાજો ખુબ આદરવા સમાજ હિતને ખાતર તે કેટલેક અંશે દાખલ કરેલા, પણ કાળક્રમે સ્વાર્થ અને અજ્ઞાનતાને વશ થઇ તેનો મુળ હેતુ નહિ સમજેતાં "ગાડરીયા પ્રવાહ"ની પેઠે ચાલુ રહેવાથી પરિણામે લાભ નહિ કરતાં હાનીકારક નિવડેલા જણાયા.

જોવામાં આવે છે. આ રિવાજે આપણી જૈન કોમ એકલીને નહિ પરંતુ સઘળી હિંદુ કોમને અધોગતિ રૂપી ઊંડા ખાડામાં ફેંકી દીધા છે. હિંદુસ્તાનમાં સમાયેલી બીજી બધી કોમ કરતાં આપણા જૈન સમાજમાં તે સ્વાર્થ, લોભ, અને જાતિ મત્સર એવા ઊંડાં મુળ ઘાલી બેઠો છે કે આપણો જૈન સમાજ સ્વાર્થનો ત્યાગ કરી જૈન સમાજના હિતને માટે જેમ બને તેમ વેલાસર ચાંપતા ઇલાજો લઇ યોગ્ય સુધારો કરશે નહિ તો સમાજની ઉન્નતિ કોઇ પણ કાળે થનાર નથી.

૨. કજોડાંવાળાં બાળલગ્ન—આ અનિષ્ટને હાનીકારક રિવાજ મિથ્યાકુળાભિમાનીઓમાં ઘણેક ભાગે જોવામાં આવે છે, તેઓની માન્યતા એવી છે કે મારો છોકરો પારણામાંથી પુગાય તો અમો કૃતાર્થ થયા, કેમકે અમારા બાળકો વખતે મોટી ઉમરના થતા કુદરતી ખોડ, બગીયા, ઓરી, અછબડા, વગેરે આવવાથી તેમનો કોઇ ભાવ પુછે નહિ તો અમારૂં કુળ ઓછું થતાની સાથે અમારા બાળકો કુંવારા રહી જાય, આવી ખોટી માન્યતાએ કરી બાળકના નાની ઉંમરમાં એટલે વરની ઉમર ૨ થી ૩ને કન્યાની ઉમર ૫ થી ૬ અને તેથી પણ નાની ઉમરમાં તેમનાં વેવીશાળ કરવામાં આવે છે, જેમાં પછીથી કુદરતી ખોડ આવવાથી તેમાં ફેરફાર થઇ શકતો નથી જેથી પરિણામે એક બીજાને ગદ્ધાપાટુ જીંદગી ગુજારતાં સાથે જો વૈધવ્ય દશા પ્રાપ્ત થાય તો પછી "પડ્યુ પાનું સુધારી લેવાનો" પ્રસંગ આવે છે, માટે તે બંધ કરવાની જરૂર છે.

સાંપ્રત કાળમાં આ અધમ રિવાજે ભારતવર્ષની જૈન અજૈન તથા તમામ હિંદુકોમને કેવી અધોગતિએ પહોંચાડી છે તે નીચેના પદ પરથી સમજાશે.

## બાળલગ્ન.

(હરીગીત)

હિંદ ! વહાલા હિંદ !! તારૂં તેજ કેમ ઝાંખું થયું !!!
પુરો દીસે તારા, વીર્ય ક્યાં જાતું રહ્યું !
તનુજ તારા હિંદજના, શાસ્ત્રને ના અનુસરે,
બાળક, એ હિંદમા શો દમ હવે ? ૧

પુત્રનો સો વર્ષ શગિયા, ભાસના મુજને સહી.
ક્યાં ગયાં બેસી વગી, ચરખા વિના શાસે નાડ,
નિજ તનનું ઠેકાણું નહિ તો, દેશ કયાથી સાચવે.
બાળક બનાવે બાળકો, એ હિંદમાં શો દમ હવે ? ૨

બાર વરસે બાપ થાતાં લાજ નહીં ક્યાં આવતી ?
શાને કરો કામાંધ, કોમળ કાય નિર્બળ ભાવથી;
સંસારની શું રીત જાણે કાચું કાલુ જે લવે,
બાળક બનાવે બાળકો, એ હિંદમાં શો દમ હવે ? ૩

મૂર્ખ મા ને બાપ પોતે, ભાગ્યવાળા ધારતા,
નિજ પુત્રને ઘર પુત્ર જોવા, પુત્ર ગરદન મારતા;
અભાગીયા કાંઇ મોકાણોને, વહોરી લેવા માંડવે,
બાળક બનાવે બાળકો, એ હિંદમા શો દમ હવે ! ૪

અભંગ રંગ ઉમંગથી, રણ જંગમાં પસરાવતા,
ક્યા ગયા એવા શુર, શત્રુ સૈન્યને હંફાવતા
ઉદ્ધાર તારો હિંદ શુ છે ? શકય થાવો આ ભવે !
બાળક બનાવે બાળકો એ હિંદમા શો દમ હવે ?

હા ! શકા છે કાર્ય એકમાં, પણ એક યુક્તિ આદરો,
સુકાન લઇ મર્કટ હાથથી, જ્ઞાનિને હસ્તે ધરો;
પ્રજોત્પત્તિ જેવાં ઝાઝા, જોખમોનું કામ, તે,
નહિ બાલને પણ સોપવું, તન મન થકી બલવાનને. ૧

મહાશયો ! ઇતિહાસ જાણકારોને માલુમ હશે કે-મધ્યકાળમાં આપણા દુર્દૈવે આપણા પર ધર્માંધને જુલમી મુસલમાની સત્તાનો ઉદય થયો, જે ધર્માંધ પ્રજા હિંદુઓની કેટલીક યુવાન બાળાઓનું હરણ કરી પાણિ ગ્રહણ કરતા, પરણેલીને હરામ સમજતા હતા. જેથી તે ધર્માંધ પ્રજાના જુલમથી બચવા તથા હિંદુ ધર્માનુસાર લગ્નના પવિત્ર રિવાજના સંરક્ષણાર્થે તે વખતના આપણા પૂર્વજોએ-સમયને અનુસરીને બાલપણમાં લગ્ન કરવાનો પ્રથા ચાલુ કર્યો, જે આજકાલ મુસલમાની અધાધુંનીનો સમય બ નાઇ જવા છતાં પણ મજબુત ઘર કરી બેઠો છે, તો હવે તે અધમ રિવાજને દુર કરવા માટે હાલમા આપણા પર સાર્વભૌમ બ્રિટીશ સલ્તનતની ન્યાયી તેમજ શાન્તિ ભરેલી અને શીતલ તેમજ અદલ ઇન્સાફી રાજ્ય સત્તા પ્રસરી રહી છે. જેથી કોઇ પણ જાતની રકેટોક વિના સુધારો કરવાને અનુકુળ સમય મં

રૂપીયા હોય અને તે બાપના બારમા પ્રસંગે આખી નાત જમાડે, ઓના શ્રીમત (અઘરણી) પ્રસંગે આખી નાત જમાડે અને લગ્નાદિ પ્રસંગોમાં મોટા મોટા વરઘોડા તેમ બીજા ખર્ચો કરે અને તેના મુઆ બાદ તેના છોકરા પાસે ખાવાને પાય પણ ન હોય છતાં તે જેટલી પતરાજી રાખે છે. તેનાથી સેંકડો બલકે હજારો ઘણી કહેવાતા મિથ્યાભિમાની કુળવાનોમાં જોવામાં આવે છે.

મુળ પુરૂષ તો-સદ્‌વિદ્યા, સદ્‌ગુણ, સદાચરણ, અને પ્રમાણિકપણાથી ધન પ્રાપ્ત કરી, ધર્મ, જાતિ અને સમાજ હિતને ખાતર સ્વાર્થનો ત્યાગ કરી આત્મભોગ આપી ધર્મ, જ્ઞાતિ, અને સમાજ સેવા બજાવી કુળ સંપત્તિ સંપાદન કરેલી, તેને બદલે હાલમાં નથી જેની પાસે. સદ્‌વિદ્યા, સદ્‌ગુણ, સદાચરણ, કે સમાજ હિતના શુભ વિચાર તેમ નથી પ્રમાણિકપણું કે સત્ય,-કેવળ સ્વાર્થમાંજ મચી રહ્યા છે તો પછી તેઓનું ગુમાન "મારે મોગલને હુકાય પીજાતા" એ માફક ક્યાં સુધી ચાલી શકે? આવી રીતનું નિષ્ઠુરપણું અમારા જૈન સમાજની કેટલીક જ્ઞાતિ અને પેટા જ્ઞાતિના મિથ્યાભિમાની કુળવાનોમાં વ્યાપી રહેલું છે, બીજી કોઈ વાતમાં નહિ પણ કન્યા આપવા લેવામાંજ, પણ હવે વખત આવી લાગ્યો છે કે-કુળવાન કરતાં ગુણવાન વધારે પુજાશે. માટે જૈન સમાજની દરેક જ્ઞાતિના આગેવાનોએ સમાજ હિતને માટે ઉદાર આકૃતિથી દરેક જ્ઞાતિના મનુષ્યો સઘળા એકજ વીર ભગવાનના પુત્રો છીએ, એમ જાણી પોતાનામાં રહેલી સ્વાર્થ વૃત્તિ અને દુંપદનો ત્યાગ કરી તડ અને પેટા વડથી જોડાઇ એક બીજા સાથે કન્યા વ્યવહારથી જોડાઇ જવું જોઇએ.

છીએ, અને ચર્ચા કરીએ છીએ. ત્યારે તે અટકાવવાને ઘણીજ યોજનાની પણ જરૂર છે. તે અટકાવવાના જુદા જુદા જુદા ઈલાજો પૈકી આ પણ એક છે કે મિથ્યાકુળાભિમાને કરી એકજ કોમની અંદર દિલગીરી ભરેલી હદ સુધીના સમુહ પેટા સમુહ પેટા તડ યા પેટા તડ પડી ગયાં છે કે જેના લીધે ઉપર કહેલા કહેવાતા કુળવાનોના અજગરરૂપી વિકસેલા મુખમાં બાલ્યકાળથી તે વૃદ્ધાવસ્થા સુધી એક બીજાની યોગ્યતા જોયા વિના ઉપરા છાપરી કન્યાની જે આહુતીઓ આપવામાં આવે છે તે, અને તેજ જ્ઞાતિનો અમુક વર્ગ જે વિદ્વાન, સદાચરણી, સદ્‌ગુણ સંપન્ન અને સાંગોપાંગ હોવા છતાં તેને જીંદગી પર્યંત પણ કન્યા ન મળે. આવી રીતના મીથ્યાકુળાભિમાને કરી એકજ જ્ઞાતિના હોવા છતાં કન્યા વ્યવહારથી જોડાઇ શકતા નથી એ ખરેખર શોચનીય છે! માટે સામાજીક ઉન્નતિને માટે એક બીજાએ ઉદાર મનથી પરસ્પર લગ્ન સંબંધમાં જોડાઇ જવું. જોઇએ એના જેવું એકે ઉપાય નથી. એ ઉપાય ગમે તો તાત્કાળીક વ્યવહારૂ લાગે છે આ પ્રમાણે થવાથી વ્યવહારનું ક્ષેત્ર વિશાળ થશે જેથી પરિણામે દરેક જ્ઞાતિ યા સમાજમાંથી કુસંપ ક્લેશ દુર થવાની સાથે ઉપર બતાવેલા હાનીકારક રિવાજો જેવા કે-બાળ લગ્ન, કજોડાં, કન્યાવિક્રય, વૃદ્ધ વિવાહ, એકજ ગોળમાં વિવાહ યા લગ્ન આદિ કુરિવાજો દુર થવાની સાથે દરેક જ્ઞાતિ તેમજ સમાજમાં જાતિય પ્રેમ યા સમાજ પ્રેમનો વધારો થવાની સાથે આપણી જ્ઞાતિ અને યા સમાજનો ઉદ્ધાર કરી શકીશું.

## व्याख्यान

(भारत० दि० जैन महासभा व मालवा दि० जैन प्रा० सभाका संयुक्त अधिवेशन कोटा (राजपूताना) के सभापति-राय साहब सेठ माणिकचंदजी सेठीके व्याख्यानका शेषांश)

### जैनधर्मका महत्व।

महानुभावो, हमारे प्राचीन जैनधर्मके जो उच्च सिद्धान्त आज दुनियाकी मनुष्य समाज पर प्रभाव डाल रहे हैं, विचार करके देखिये, क्या वह सिद्धान्त इतने गंभीर व विशाल नहीं है कि हमारे इन प्रयोजनोंकी सिद्धिका मार्ग हमको दिखा सकें? यदि आज वे सिद्धान्त पश्चिमीय सभ्य राष्ट्रोंको कि जो अपनेको उन्नतिशाली कहते हैं और जिनका अनुकरण करनेमें हमारे युवक अपना सौभाग्य समझते हैं, प्रिय अथवा हितकारी होने लगे हैं, तो अवश्य वे सिद्धान्त इतने विशाल व प्रभावशाली हैं कि यदि हम और हमारे युवक उनको अपने जीवनका साधन बनावें तो हम पश्चिमीय राष्ट्रोंके समान ही नहीं किन्तु उनसे भी बढ़ चढ़ कर उन्नतिशाली बन सकते हैं। हमारी दशा आज उनकी सी है कि जिनके घरकी जमीनमें सोनेकी खान मौजूद है, परन्तु वह फटे हुए चिथड़े जो दूसरेने उतार कर फेंक दिये हैं उनको पहिननेको दौड़ते हैं दूसरोंकी झूठनकी बची खुची पर अपना उदरपूर्ण करना गनीमत समझते हैं। यदि हमको-मेरा यहां संकेत जैन समाजकी युवक समुदायसे है- अपने सुवर्णकी खानका बोध हो जावे, यदि हम उस धनको प्राप्त कर उसका उपयोग करने योग्य बन जावें तो अवश्य जानिये कि हमारे शरीर पर अच्छेसे अच्छे वस्त्र होंगे व हमारे भोजन अतिस्वादिष्ट होंगे।

तात्पर्य मेरे निवेदन करनेका इतना ही है कि यदि हम अपने धर्मके सिद्धांतोंका ठीक अनुभव कर लें, व दुनियाके परिवर्तनको दृष्टिमें रखते हुए उन प्राचीन सिद्धांतों द्वारा अपने जीवनको उपयोगी बनानेका दृढ़ विचार करलें तो फिर हमारी सारी कठिनाइयां दूर होजावेंगी।

जैनधर्म ऐसे गूढ़ व उच्च तत्वोंके रसोंसे भरा हुआ है तथा इतना विशाल है कि उसमें हर श्रेणीके मनुष्योंके लिये अपना जीवन आनन्दमय व कल्याणकारी बनानेकी गुंजायश है।

### हमारे धर्मका सार है—

अहिंसा लक्षणो धर्मो ह्यधर्मः प्राणिनां वधः।
तस्माद्धर्मार्थि निर्लोके कर्तव्या प्राणिनां दया॥

इसमें वह सार है कि जिसके लिये अब मनुष्य समाजके हृदय दुनियाके चारों कोनोंमें हिलोरें ले रहे हैं, वैज्ञानिक विद्वान अपने आविष्कारों द्वारा नित्य नये प्रमाण देकर मनुष्य समाजको इस सारकी ओर खींच रहे हैं। यूरोपमें जो इस समय League of Nations बन रहा है उसका एक सिद्धान्त यह माना गया है।

उदारचरितानान्तु वसुधैव कुटुम्बकम्, अर्थात् उदारचित्तवालोंका सारा संसार बन्धु है और हम आशा कर सकते हैं कि अब दुनियाके मंडलकी रचना इसी आधार

पर होगी। जब दुनियाकी रचना ही अब हमारे सिद्धान्तों पर किया जाना मनुष्य-समाजके राजनैतिक नेताओंने स्वीकृत कर लिया, तो क्या हमारा यह कहना व्यर्थ होगा कि जैन धर्मके लिये एक नया और अमूल्य अवसर परमार्थ व परसेवाके लिये उपस्थित होनेवाला है? समय पुकार कर कह रहा है, जैन धर्मके अनुयाइयो, जागो, तुम्हारा समय आ गया।

### बान्धवत्व व अहिंसा।

जैन धर्म न केवल अपने सिद्धान्तों द्वारा समस्त मनुष्योंके लिये बान्धवत्वका भाव प्रकट करता है किन्तु "अहिंसा" द्वारा संसारके प्राणी मात्रके लिये दया करना सिखाता है। साधारण मनुष्य समाज, बान्धवत्वकी आवश्यकताको मान, द्वेषोंको मिटानेका यत्न कर रही है, और साथ ही यह ज्ञान भी पैदा होता जा रहा है कि मनुष्य समाजकी जिम्मेदारियां दूसरे प्राणियोंके लिये भी हैं। जैनधर्मके अनुयाई अपने पवित्र आचरण व धर्ममय जीवनसे ऐसे समग्र मनुष्य समाज पर बहुत बड़ा प्रभाव डाल सकते हैं। मैं इस विषय पर अधिक नहीं कहना चाहता, मेरा निवेदन इतना ही है कि हमको समयके संकेत विचारपूर्वक पढ़ लेना चाहिये, समाज व सभाओंके लिये आनेवाले नये समयमें अपनी गति तीव्र करना होगी, उनके कार्य प्रणालीमें परिवर्तन प्रबंधकी युक्तियों द्वारा मितव्ययी व स्थाई समाजकी नींव पैदा करना होगा। जैनसमाज यदि ऐसे अनूठे अवसरका उपयोग करना चाहती है, तो उसके लिये भी अपने कार्यों व प्रणालीमें नई रूह फूंकना आवश्यक होगा।

### सभाके नये प्रबन्धकी आवश्यकता।

सबसे बड़ा काम हमारे सामने अपनी महासभा व प्रांतीय सभाओंके सुधारके संबंधमें यह है कि उनके प्रबंधको इस प्रकार रचें कि सभा हम सबकी जीती व जागती सामूहिक शक्ति बने। हमारी सभाओंने गत वर्षोंमें अवश्य सराहनीय कार्य किया है, उनके द्वारा कई सुधार हुए हैं; परन्तु अभी हमको बहुत लंबा रास्ता चलना है। इसीलिये हम उत्सुक हैं कि हमको जो कार्य करना है उसको निश्चित करें, उसके लिये उचित प्रबन्ध कर अनुकूल सामिग्री व सुविधाएं उपस्थित करें।

हमारी समाजका अंतिम अभीष्ट आत्म कल्याण है। आत्मकल्याणके लिये सेवा ही एक सच्चा मार्ग है, बिना पवित्र चरित्रोंके हम सेवक नहीं बन सकते। जीवनको पवित्र व सफल बनानेके लिये आत्मिक व लौकिक ज्ञानकी आवश्यकता है।

हम अब सभाके प्रबंधका अनुमान इन अनेक मार्गों द्वारा करेंगे कि जिनमें हम अपने कार्योंको सुगमतापूर्वक विभाजित कर सकते हैं। वे ये हैं:—

#### १. शिक्षा

१. बालक व बालिकाओंकी शिक्षा,
२. सामाजिक कुरीतियोंका निवारण,
३. धार्मिक ज्ञानके प्रचारकी व्यवस्था,
४. समाजमें एकताके उपाय,

शिक्षाके विषय पर मुझे अधिक और कहनेकी आवश्यकता नहीं। सभाका पहला उद्देश्य यह होना चाहिये कि जैन समुदायका कोई बालक

अथवा बालिका कुपढ़ न रहने पावे। मेरा विचार है कि जैन समुदायमें अनिवार्य शिक्षा समाज और सभा द्वारा अभीसे किया जाना आवश्यक है। परन्तु इसके लिये स्थान स्थान पर विद्यालयोंकी आवश्यकता होगी इसलिये जितने साधन बालक व बालिकाओंकी शिक्षाके लिये इस समय प्राप्त हैं उनका पूरा पूरा उपयोग करते हुए उन सुविधाओंको किस प्रकार बढ़ाया जावे उसका विचार करना चाहिये। हमारी समाज अथवा जातिके लिये शिक्षा प्रणाली देशकी शिक्षा प्रणालीसे पृथक् नहीं हो सकती। मैं कह आया हूं कि भारतवर्षकी शिक्षा प्रणालीमें एक बड़ा परिवर्तन, राजनैतिक सुधारके साथ होनेके स्पष्ट चिन्ह प्रतीत होते हैं। हमारी सभाको समाजकी विशेष आवश्यकताओंकी ओर ध्यान देकर उनका प्रबन्ध करना है, और वह विशेष आवश्यकताएं मेरे विचारके अनुसार निम्नलिखित हैः-

(१) जैनबालकों व बालिकाओं अथवा युवकोंकी धार्मिक शिक्षाका उचित प्रबन्ध।

(२) निर्धन व अनाथ बालकों व बालिकाओंको शिक्षा पानेके लिये उचित सहायता।

(३) उच्च शिक्षाकी ओर जैन युवकोंको अधिकतासे लाना।

(४) स्त्रीशिक्षाका जैन समुदायमें प्रचार किये जानेके लिये एक बड़ा आन्दोलन अथवा विधवाओंकी शिक्षाका विशेष प्रबन्ध।

(५) व्यापारिक शिक्षा जो हमारी समाजके लिये विशेष रीतिसे आवश्यक है, उसके लिये उपाय करना, व सुविधाएं पैदा करनेके लिये ध्यान देना।

(६) कला व कौशल सम्बन्धी शिक्षाके लिये अपने युवकोंको उद्यत करना व उसके लिये सहायता देना।

सभाका कार्य शिक्षा सम्बन्धी इस प्रकार निर्माणित होनेसे अब हम यह विचार कर सकते हैं कि इनके लिये हमको क्या करना चाहिये। मैं यहां पर यह निवेदन कर देना चाहता हूं कि जैन कॉलेज, जैन हाईस्कूल, जैन विद्यालय जितने भी हैं अथवा नये खोले जावें उनका होना लाभदायक है। परन्तु उनका प्रबन्ध व व उनकी योजना उत्तम रीतिसे होना चाहिये। जैनशिक्षा संस्थाओंमें जहां तक बन सके शिक्षाप्रचारकी उत्तम व नई युक्तियां ग्रहण करना चाहिये।

अब मैं क्रमपूर्वक उन ६ बातों पर आता हूं कि जिन पर मैंने अभी कहा है कि हमारी सभाको विशेष रीतिसे ध्यान देनेकी आवश्यकता है।

### १. धार्मिक शिक्षा।

जैन समाजके विद्यालयोंमें तो धार्मिक शिक्षाका प्रबंध होता ही है परन्तु हमको ध्यान देना है उन बालक बालिकाओंकी धार्मिक शिक्षाके उपायों पर कि जो जैन विद्यालयोंके अतिरिक्त दूसरी पाठशालाओंमें पढ़ते हैं, उनके लिये धर्मशिक्षा सम्बन्धी पुस्तकोंका तैयार होना आवश्यक है। यह पुस्तकें श्रेणीवार होनी चाहिये। ऐसी पुस्तकें इस समय तक कुछ तैयार हुई हैं जिनका उपयोग जैनसमाजकी पाठशालाओंमें किया जाता है, परन्तु ऐसी पुस्तकोंके और भी अधिकतर रोचक रूपमें संपादन किये जानेकी

आवश्यकता है। यह कार्य ऐसे ही विद्वान् कर सकते हैं कि जो शिक्षाके कार्यमें निपुण वा धर्मके ज्ञाता हों।

ऐसे केन्द्रोंमें जहां जैन समुदायकी संख्या अच्छी है और जहां बालक सरकारी अथवा अन्य पाठशालाओंमें पढ़ते हैं वहां इस बातका प्रबंध होना चाहिये कि उन पाठशालाओंके प्रबन्धकर्त्ताओंकी आज्ञा प्राप्त कर धार्मिक शिक्षाके लिये मदरसोंमें जैन विद्वानोंद्वारा सभा की ओरसे प्रबंध किया जा सके। धार्मिक शिक्षाका विषय बड़े महत्वका है। मैंने आज आरम्भमें ही इसके संबंधमें बहुत जोर डालकर आप महानुभावोंका ध्यान उसपर दिलाया है।

बनारस हिंदू युनिवर्सिटीमें जैन फिलासफीके प्रोफेसरकी आवश्यकता।

धार्मिक शिक्षाका कार्य उत्तम ढंग पर लानेके लिये यह बहुत आवश्यक मालूम होता है, कि शिक्षाके प्रचार अथवा उसकी पद्धतिके निर्माण करनेका कार्य एक बड़े शिक्षाके केन्द्रसे हो। बनारस हिन्दू युनिवर्सिटी जो हिन्दू जातिकी नेशनल संस्था है, और जैन समाज हिन्दुओंका आंतरिक अंग है, उससे बढ़कर दूसरा कोई केन्द्र मुझे इस कार्यके लिये अच्छा नहीं प्रतीत होता, और मैं यह विचार नम्रतापूर्वक आज समस्त जैन समुदायके सन्मुख उपस्थित करता हूं कि हमारे हिन्दू महाविद्यालयमें समस्त जैनसमाजकी ओरसे एक अथवा दो प्रोफेसर (Chairs) जैन धर्म (Jain Philosophy) पर लेक्चर देनेके लिये स्थाई कोष स्थापित कर नियत किये जावें, और वहीं पर [illegible] जैन धर्मके Research Scholars के लिये फण्डस् भी रक्खे जावें, उनके कार्यके लिये एक अच्छी Library जैनधर्म ग्रन्थोंकी रहे; जहां जैनधर्मके प्रोफेसर यूनिवर्सिटीमें पढ़नेवाले जैनियोंको उच्च धार्मिक शिक्षा दे सकेंगे, वह बहुत कुछ कार्य एक उत्तम रीतिसे धार्मिक शिक्षाके प्रचारका अपने आदेशमें करा सकेंगे। इस बड़े व महत्वके कार्यके लिये जैन समुदायके तीनों सम्प्रदायोंके मिलकर काम करनेकी बड़ी आवश्यकता है, और मैं आशा करता हूं कि इसपर तीनों सम्प्रदायोंके नेता शीघ्र विचार करेंगे।

२. गरीब अथवा अनाथ बालकोंकी सहायता।

गरीब बालकोंको शिक्षा पानेके लिये सहायता करना, उसके लिये धन एकत्रित करके उसका उपयोग करना, इसपर सभाको विशेष रूपसे ध्यान देना चाहिये। कितने होनहार लड़के गरीबीके कारण उच्च अथवा उपयोगी शिक्षाके लाभसे वंचित रह जाते हैं। समाजका सबसे बड़ा धन उसके बालक हैं और इसीलिये उनको उन्नतिके पूर्ण अवसर देना सभा ही का ही कर्तव्य है।

जैन समाजका इस समय देहलीमें एक अनाथालय है, जिसकी व्यवस्था इस समय संतोषजनक नहीं है। मैं सभाका ध्यान उसपर दिलाता हूं, उसके लिये धन की व प्रबन्ध की बड़ी आवश्यकता है।

३. उच्च शिक्षा।

मुझे यह कहनेमें बड़ा दुःख होता है कि हमारी समाजमें उच्च शिक्षाकी ओर लोगोंका ध्यान

दिया जाना चाहिये, नहीं दिया जाता। समाजमें उच्च शिक्षा न होनेसे हम सुधारके कार्योंमें कितने असमर्थ रहते हैं, यह प्रत्यक्ष है। उच्च शिक्षाके लिये देशमें जितनी सुविधाएं हैं, हमारे युवकोंको उनसे पूर्ण लाभ उठाना चाहिये। उच्च शिक्षासे ही एक घनिष्ठ संबंध उच्च व्यापारिक शिक्षा तथा कला कौशल सम्बन्धी शिक्षासे है जिनपर मैं आगे चलकर निवेदन करूंगा।

४ स्त्री शिक्षाके लिये आन्दोलन।

स्त्री शिक्षाकी आवश्यकता व लाभ को समाजने स्वीकृत कर लिया है, उसमें अब कोई वाद विवाद नहीं है। समाजके सारे सुधारोंका केन्द्र गृहस्थका घर है, उस घरकी शोभा व पवित्रता स्त्रियों द्वारा है अशिक्षित स्त्रियां समाजके कुरूप हैं। शिक्षित स्त्रियां समाजका आभूषण व बल होंगी। समाज अपनी अर्द्धांगियोंको अशिक्षित रखकर कदापि आगे नहीं बढ़ सकता। दोनों अंग समान अपने अपने कर्तव्यके लिये दक्ष होना चाहिये। जैन धर्मने स्त्रियोंको उच्च स्थान दिया है।

" यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते
तत्र देवताः "

समाजमें उनके कर्तव्य स्पष्ट हैं। स्त्रियोंकी शिक्षा प्रणालीके विषयमें बहुत कुछ कहा जा सकता है। समय थोड़ा है। मैं केवल संकेतमात्र यह निवेदन करता हूं कि हमारे देशमें स्त्रियोंकी शिक्षापद्धतिके निर्माणित करनेके लिये ध्यानपूर्वक विचार किया जा रहा है हम इस विषयमें अवश्य पश्चिमीय शिक्षा पद्धतिका अनुकरण नहीं कर सकते। स्त्रियोंकी उच्च शिक्षाके विषयमें कुछ कहना इस समय भूल होगी सभाका इस समय कर्तव्य यह है कि समाजमें उपदेशकों अथवा उपदेशिकाओं द्वारा एक बड़ा आन्दोलन स्त्री शिक्षाके प्रचारका किया जावे व कन्यापाठशालाओंके खोलनेकी ओर पूरा जोर दिया जावे। समाजकी स्थापित की हुई कन्यापाठशालाओं की संख्या बहुत ही कम है। मैं अपने समाज भाइयोंसे अपील करता हूं कि इस कार्यमें देर करना बड़ी भूल होगी।

विधवाओंकी शिक्षा।

विधवाओंको उचित शिक्षा दिये जानेका प्रश्न इसी संबंधमें विचारणीय है। इस समय जैन विधवाओंके लिये हमारी समाजके चार " श्राविका आश्रम " बम्बई, इन्दौर, देहली, मुरादाबादमें स्थापित हैं, जहां पर विधवाओंको अधिकतर धार्मिक शिक्षा दी जाती है। यह सब नई संस्थाएं हैं। हमारा उद्देश्य ऐसी संस्थाओंसे यह होना चाहिये कि हम अपनी उन बहिनोंको, कि जिनका दुर्भाग्यवश जीवनका सहारा संसारसे उठ गया, जीवनके उद्देश्यका मर्म सिखाकर उनका जीवन पवित्र, मंगलमय व समाजके लिये उपयोगी बनावें। वह लोग कि जो धर्मके अटल नियमोंके तत्वको न समझ सामाजिक सुधारकी आड़में विधवा विवाहके लिये आन्दोलन करते हैं उनसे जैन समाज कदापि सहानुभूति नहीं कर सकता, इसीलिये जैन समाजकी जिम्मेदारियां विधवाओंका जीवन समाज व जगत सेवाके मार्ग पर पवित्र कल्याणकारी बनानेके लिये और भी अधिक है।

यदि हमारी समाज इस जिम्मेदारीको अपने ऊपर उचित रीतिसे उठाकर पूरा कर ले तो मेरा दृढ़ विश्वास है कि हम विधवा विवाहके प्रश्नको बड़ी सुगमता पूर्वक हलकर सकेंगे। जैन धर्म विवाहको धार्मिक संस्कार मानता है और उसपर इस समय भी दृढ़ रीतिसे स्थिर है। विधवाओंके जीवनके लिये उपचारिका, उपदेशिका, शिक्षिका व उनके साथ ही आर्यिका इत्यादि अनेक उच्च मार्ग खुले हुए हैं।

### व्यापारिक शिक्षा।

जैन समुदायका अधिकांश भाग व्यापारिक है, इसलिये व्यापारिक शिक्षाका प्रश्न हमारे आर्थिक साधनोंके लिये बड़े महत्त्वका है। यह शिक्षा इस समय हमारे युवकोंको हमारी ही दुकानोंद्वारा मिलती है। हमारे यहांके हिसाब किताबकी प्रणाली व व्यापारिक ढंग बिल्कुल हमारे मारवाड़ी व दूसरे देश भाइयोंसे मिलता जुलता है। व्यापारिक शिक्षाके लिये हमारी समाजको उनसे मिलजुल कर काम करना लाभदायक होगा। हमारी आवश्यकतानुसार व हमारी वर्तमान पद्धतिकी सब उत्तम बातोंको लेते हुए पश्चिमीय व्यापारिक शिक्षा पद्धति (Commercial Educational System) की उपयोगी बातोंको हमको अपनी पद्धतिमें शामिल करना होगा। देश देशान्तरोंका भ्रमण व समुद्र पार देशोंमें आर्थिक सिद्धिके लिये पहुंचना अब हमारे लिये आवश्यकीय प्रतीत होता जाता है। यह वह प्रश्न, जिसमें हमको अपने देश भाइयोंसे मिलकर काम करना है व समाजके नेताओं द्वारा तय करना है, सभाको शीघ्र अपने हाथमें लेना चाहिये।

### कला कौशल सम्बन्धी शिक्षा।

व्यापारिक शिक्षासे मिलता जुलता ही प्रश्न कला व कौशलकी शिक्षा है। कला व कौशल, व्यापारका एक बड़ा साधन है। इस समय हमारे देशमें अनेक प्रकारके नये कारखाने खोलनेका उपाय व औद्योगिक उन्नतिके लिये कार्य किया जा रहा है। भारत सरकारने सर टॉमस हालेन्डकी अध्यक्षतामें जो औद्योगिक कमीशन बिठाया था उसने इसी वर्ष अपना कार्य समाप्त करके रिपोर्ट प्रकाशित की है। विज्ञानके उपयोग, खोज व प्रचारसे नये अवसर उपस्थित होंगे। जैन समाजको ऐसे अवसरमें पूरा लाभ उठानेके लिये तैयार होना चाहिये।

मेरा इसके सम्बन्धमें अधिक कहना व्यर्थ होगा, जितना ही आप इस पर विचार करेंगे उतना ही अधिक इसका महत्व आपको प्रतीत होगा, हमको अपने ही कारखानोंके लिये योग्य युवक तैयार करनेका प्रबन्ध अभीसे करना चाहिये और सभा ही समाजको इस कार्यमें मार्ग दिखा सकती है।

### २–धार्मिक ज्ञानका प्रचार।

शिक्षा सम्बन्धी कार्यके साथ ही दूसरा विषय सभाके सन्मुख धार्मिक ज्ञानके प्रचारका है। जैन धर्मका साहित्य अनेक अपूर्व रहस्योंसे भरा हुआ है यह रहस्य व सिद्धान्त मनुष्य समाजके कल्याणके लिये हैं, हम जैन अनुयाइयोंका यह धर्म है कि हम मनुष्य समाजको सेवा उन्हीं उच्च सिद्धान्तों

के प्रचार द्वारा करें, कि जो हमको दुनियामें सब पदार्थोंसे अधिक प्रिय हैं। जैनधर्मके उच्च सिद्धान्तोंकी पश्चिमीय अनेक अनुभवी विद्वानोंने मुक्त कंठसे प्रशंसा की है, यदि वे रहस्य व तत्वकी बातें उचित रीतिसे शिक्षित समाजके सन्मुख उपस्थित की जावें तो अवश्य एक बड़ा अर्थ सिद्ध होगा, उसमें हमारा प्रयोजन कदापि यह नहीं होना चाहिये कि लोग जैन धर्मको स्वीकृत कर इस सम्प्रदायमें सम्मिलित हों। हमारा भाव इस प्रचारके कार्यमें सेवाका भाव है। हम अपने भंडारके खजाने विचारवान समुदायके सन्मुख इसलिये रखनेका यत्न करेंगे कि हमारे उच्च सिद्धान्तोंका प्रभाव उनके द्वारा मनुष्य समाजपर पड़े, धर्म जीवनमें है। सम्प्रदायमें नहीं। सेवाका प्रयोजन केवल निस्वार्थ सेवा है। इस आदर्शको लेकर जो कार्य प्रचारका होगा उसमें सफलता मिलना आवश्यक है। ऐसे महान कार्यके लिये पहिला साधन विद्वान व सदाचारी प्रचारकोंका तैयार करना है। इस समय यह कार्य मुरेना, इन्दौर, हस्तनागपुर व मथुरा ब्रह्मचर्यआश्रम व महाविद्यालयों द्वारा हो रहा है; परन्तु जो विद्वान तैयार किये जा रहे हैं वह एक ही प्रकारके हैं, आवश्यकता इस बात की है कि आज कलकी शिक्षित समाजमें हमारे धर्मके सिद्धान्तोंका प्रचार करनेके लिये ऐसे प्रचारक तैयार किये जायें कि जो पश्चिमीय साहित्यमें प्रवीण हों, और जिनको हमारे धर्मके उच्च सिद्धान्तोंका ज्ञान हो। आरम्भमें इनके लिये सहज उपाय यही है कि जो मैंने ऊपर निवेदन किया है कि बनारस हिन्दू यूनिवर्सिटीमें जैन फिलासफीके प्रोफेसरोंके लिये व Research scholars व Readers के लिये फौरन ही धनकी योजना कर स्थाई प्रबन्ध किया जावे।

ऊपर बताये हुए जो विद्यालय धार्मिक विद्वानोंके तैयार करनेके लिये स्थापित हैं उनका प्रबंध भी जहां तक हो सके इसी बताये हुए आधार पर लाना चाहिये।

सरस्वती भंडार, ग्रन्थोंका संग्रह व प्रकाशन।

सरस्वती भवनोंकी स्थापना पर गत वर्षोंमें बहुत कुछ जोर दिया गया है। जैनधर्मका कितना बड़ा साहित्य भंडार इस समय तक गुप्त पड़ा है, और उसका केवल एक कारण हमारी समाजकी उदासीनता है। इस संबंधमें बड़े खोज व कार्यकी आवश्यकता है। हम आशा करते हैं कि हमारे जो प्राचीन ग्रन्थ जर्मनी व अन्य देशोंमें चले गये हैं वह फिर बृटिश सरकारकी द्वारा पीछे इस देशको लानेका यत्न किया जावेगा।

इस समय भारतवर्षमें भी अनेक स्थान पर (जैसे ईडर, नागौर) अनेक प्राचीन ग्रंथ तालोंमें बंद पड़े दीमकका आहार हो रहे हैं, यह ग्रंथ केवल जैन समाजकी ही मिलकियत (Property) नहीं, किंतु मनुष्य समाजका धन है। इसलिये हमारी समाजको, कि जो उनकी Trustee समझी जाती है, उनके संग्रह करने व उनको नाशसे बचाने तथा उनके प्रकाशन व प्रचारका कार्य तीव्रतासे करना चाहिये। मैं अपील करता हूं, कि इस कार्यमें हमारे योग्य भ्राता श्रीयुत पन्नालालजी बाकलीवाल कलकत्तावालोंको सभासे इस कार्यमें पूर्ण सहायता दी जावेगी,

मुझे यह कहनेमें हर्ष है कि श्रीयुत ऐलक पन्नालालजी महाराज द्वारा एक विशाल सरस्वती भवनकी स्थापना झालरापाटनमें भी इस समय हो रही है और मुझे आशा है कि बहुत कुछ उपयोगी कार्य इसके द्वारा होगा।

धार्मिक ग्रन्थोंकी वृहत् सूची।

इस समय जैन मंदिरमें धार्मिक ग्रन्थ जो मौजूद हैं उनकी सूचियां मंदिरोंमें ही रहती हैं; मैं अपील करता हूं कि समस्त मंदिरोंके ग्रंथोंकी एक वृहत् सूची तय्यार करनेका कार्य सभाको अपने हाथमें लेना चाहिये।

धार्मिक संस्कार।

धार्मिक संस्कारोंके संबंधमें जो प्रभाव समाज .. डालता है उसका आन्दोलन धार्मिक प्रचारकों द्वारा होना चाहिये।

## ३. सामाजिक कुरीतियोंका निवारण।

बाल विवाह।

सभाकी स्थापनाके दिवससे ही सामाजिक कुरीतियोंको मिटानेका प्रश्न हाथमें लिया गया था। और हमको यह देखकर हर्ष है कि बहुतसी कुरीतियां मिट गई हैं अथवा मिटती जाती हैं; परंतु ऐसी कुरीतियां कि जिनका समाजके भविष्य पर बड़ा हानिकारक असर पड़ रहा है अब भी हमारी समाजमें उपस्थित हैं।

सबसे बड़ी हानिकारक बात बालविवाह है। समय आ गया है कि अब सभाको अपने कानून द्वारा बालविवाह करनेवालोंको दंडनीय ठहराना चाहिये। हम अपने [illegible] अब इसके द्वारा एक दिन भी नहीं सहन कर सकते। बालविवाहकी रोक दंड द्वारा छोटी उम्रकी विधवाओंकी संख्याको स्वतः कम कर देगी, और एक बड़ी असुविधा जो इस समय समाजके सामने उपस्थित है, निवारण हो जावेगी।

वृद्धविवाह।

वृद्ध अवस्थाके पुरुषोंका छोटी उमरकी कन्याओंके साथ विवाहको समाजने निन्दित ठहरा दिया है परंतु उसकी रोकके लिये समाजने कभी कोई शस्त्र पैदा नहीं किया, कोई सुधार उस समय तक नहीं हो सकता जब तक समाजकी पुलिस अपने शस्त्रोंके भय द्वारा सभाके कानूनकी पाबन्दी न करावे।

व्यर्थव्यय।

व्यर्थ व्ययकी कुरीति हमारी समाजके अनेक दुखोंका एक बड़ा कारण है, जितना धन व्यर्थ रीतिसे शादी, मृतकजीमन, व दूसरे अनेक कुमार्गोंमें व्यय होता है, यदि वही धन सभाको समाजके सामूहिक कार्योंके लिये मिल सके तो कोई कठिनाई हमारे सामने न रहे, शादी, मौत, अथवा दूसरे कार्योंमें व्यय किस सीमाके भीतर हो इसके पक्के नियम बनाये जाकर उन पर अमल कराना चाहिये, सभाके बनाये हुए नियमोंको जो न माने उसको समाजसे दंड देना चाहिये।

ऐसे धनाढ्य पुरुष कि जिनके पास धन व्यर्थ व्यय करनेको मौजूद है उनसे हमारी अपील है कि वह धन समयानुसार दानमें दें, वह दान नहीं, मेरा है, जिससे समाज व धर्मका शीघ्र कल्याण हो।

### ४. एकयता

सभा व समाजका जो परम कर्तव्य व उद्देश्य होना चाहिये, अब मैं उस पर आता हूं, और यह है "जैन समाजकी एकयता"

तीर्थक्षेत्रोंके झगड़े।

महानुभावो, जिस प्राचीन धर्मके हम अनुयायी हैं, वह हमको दुनिया भरके लिये बान्धवत्वका भाव सिखाता है। हर व्यक्ति कि जो जैनी शब्द द्वारा सम्बोधित किया जाता है उसमें बान्धवत्वकी मात्रा इसीलिये विशेषतासे झलकना चाहिये। यही जैनियोंका **वात्सल्य धर्म** है। मुझे विश्वास है कि आज इस सभामें कोई ऐसा व्यक्ति मौजूद नहीं है कि जो इस धर्मका पक्षपाती न हो, परन्तु क्या यह धर्म हमारा कथन मात्रके लिये ही है? धर्म वही है जिसका प्रभाव अनुयाइयों द्वारा प्रकट हो। क्या हम और हमारी समाजें वास्तवमें उसका पालन कर रहे हैं? शोक है, नहीं।

तीर्थक्षेत्र सम्बन्धी जो झगड़े जैन समाजमें प्रचलित हैं, यदि उनका इस समय तक उचित रीतिसे निबटारा नहीं होने पाया, तो उसका एक कारण यही है कि बान्धवत्व भावमें उसको निबटानेका हमारी समाजोंने यत्न नहीं किया जिन तीर्थक्षेत्रों द्वारा जैन समाज शांतिका मार्ग ढूंढती थी वही तीर्थक्षेत्र आज महा अशांतिके कारण बनाये गये हैं। महानुभावो, इस प्रश्नको परस्पर मेल जोलसे बन्धवत्व भावमें जल्द निबटारेका यत्न करना चाहिये। जो धन हम झगड़ोंमें व्यर्थव्यय कर रहे हैं वही धन समाजके उपयोगी कार्योंका साधन बन सकता है। तीर्थक्षेत्रोंके झगड़े इस समय जैन समाजमें बान्धवत्व भावके विकासके बाधक हैं, इसीलिये इनको शीघ्र तय करनेकी आवश्यकता है।

पंचायतें।

आपसके झगड़ोंके निपटानेके लिये जातीय व स्थानीय पंचायतोंकी स्थापना पर पिछले अधिवेशनोंमें जोर दिया गया था; परन्तु इस समय तक कोई उन्नति उस कार्यमें नहीं हुई। मेरा विचार है कि ऐसी पंचायतोंकी स्थापनाके लिये सभाको उत्तेजन देना चाहिये, इस सम्बन्धमें खंडेलवाल महाराष्ट्र जैन सभा, व नागपुर प्रान्तीय सभाने जो कार्य कर दिया है, उससे हम शिक्षा ले सकते हैं।

महानुभावो, मुझे भय है कि मैं आपका बहुत समय ले चुका हूं मैंने यत्न किया है कि ऐसे महत्वके अवसर पर जो प्रश्न विचारणीय हैं उनको संक्षिप्त किन्तु स्पष्ट रूपसे आपके सामने उपस्थित करूं।

पटेल बिल।

एक और महत्वका विषय, जिसपर आज इस स्थानसे जैन समाजकी ओरसे स्पष्ट शब्दोंमें विचार प्रकट किया जाना आवश्यक है वह है "**पटेलका विवाह बिल।**" जैन समाज अपने धार्मिक सिद्धातोंके आधार पर इस बिलका विरोधी है, और हमारा कर्तव्य होगा कि हम इस संबंधमें और दूसरी हिन्दू जातियोंके साथ इस बिलका विरोध करें।

जैन समाचारपत्रोंके सम्पादकोंसे अपील।

जैन समाजके समाचार पत्रोंके सम्पादकोंसे मैं एक विनयपूर्वक अपील करता हूं, सभाके रक्ष

तिके कार्योंमें समाचार, पत्रोंका आश्रय ढूंढना पड़ता है, हमारे समाजके समाचार पत्र अब हमारी सभाओंके प्रोगामके अनुसार विषयोंपर जोर देंगे और बार बार उनपर लेखनी द्वारा समाजको चेतावनी देंगे तभी कुछ कार्य होना संभव है। मुझे आशा है कि मेरी इस प्रार्थना पर सम्पादक महाशय अवश्य ध्यान देंगे।

महानुभावो, अब मैं इस भाषणके अंतमें फिर एक वार आपकी उस असीम कृपाके लिये व मानके लिये जो आपने मुझे प्रदान किया है सविनय धन्यवाद प्रकट करता हूं। और अपने बंधुओं तथा बहिनोंसे हाथ जोड़कर प्रार्थना करता हूं कि "जैन धर्म व जैन समाज" का भविष्य तुम्हारा है; और तुम्हारे ही हाथमें है, उसको प्रभावशाली बनानेका यत्न करो। "जैन धर्म" का प्रभाव यदि दुनिया पर डालना है, तो वह हमारे आचरण द्वारा पड़ेगा। वह प्रभाव सिद्धांतोंका ढोल बजानेसे नहीं पड़ सकता जो पुरुष अथवा स्त्री अपनेको 'जैन' कहने में बाद उसी समय जैनी होनेका गौरव का

## देवकी चरित्र।

(लेखक-फूलचन्द अग्रवाल, मुरार-ग्वालियर)

आजकल होलीकी छुट्टियां हैं इसलिये बाजारमें खूब चहल पहल रहती है। भीड़के घमसानके कारण बाज़ारोंके दृश्य सुहावने देख पड़ते हैं। यार दोस्तोंसे मिलता जुलता और बाजारोंमें घूमता हुआ मैं ठीक साढ़े आठ बजे अपने घर वापिस आया। घरमें प्रवेश करते ही मेरे नौकर लल्लूने मुझे एक बात कहकर आश्चर्यमें डाल दिया। उस समय मैंने भी कुछ ध्यान न दिया और लल्लूके साथ उलटे पावों लौट गया। मार्गके बाजार और गलियां लांघता मैं बड़े बाजारमें पहुंचा। वहां मुझे मेरे मित्र पंडितजी मिले। उन्होंने मुझसे प्रश्न किया कि मैं कहां जा रहा था? मैंने उनसे कह दिया कि घरपर कोई व्यक्ति भागता हुआ कह गया है कि मेरे मित्रमंडलके मित्रोंमें कुछ झगड़ा हो गया है वहीं पर मुझे बुलाया है। यदि मुझसे और उस व्यक्तिसे मुंह दर मुंह बात होती तो मैं सत्यासत्यका विचार करता। इस समय यदि मुझे आश्चर्य हुआ तो भी चुपचाप चला आया।

रहस्यका पता लगेगा। मैंने व्यग्र होकर पूछा, "तब क्या मामला कुछ और है? उसने अवश्य कहकर' कहना आरंभ किया—"लगभग आधा घंटा हुआ जिस समय मेरे घर पर आकर किसीनें आवाज दी कि तुम्हें बाबूजीके यहां बुलाया है। बस इतना कहकर वह चला गया। मैं घरके भीतर था इस कारण न देख सका वह कौन था और क्यों आया था। उसी समय मैं बाबूजीके यहां पहुंचा। बाबूजी अपने कमरमें बैठे हुए एकांतमें किसी गहन विषयपर विचार कर रहे थे। मेरे प्रवेश करने और बुलानेका कारण पूछने पर वे मुझसे क्रुद्ध हुए मैं चुपचाप वहांसे लौटा। सदर द्वारपर आते ही एक अपने मित्रसे मैंने यही कथा कही तब उसने कहा यह वही देवकी है जिसने सहस्रों घरोंके स्त्री पुरुषोंको नर्कका मार्ग दिखाया है। इतना सुनते ही मेरे शरीरमें बिजली दौड़ गई और उसकी खोजमें निकल पड़ा, इसी बीच आप मिल गये। बोलिये अब क्या करना चाहिये? मेरी इच्छा तो यही है कि आज उसे पकड़कर उसको भरपूर दंड देना चाहिये ताकि फिर कभी वह ऐसा करनेका साहस न करे और उसे कुछ शिक्षा लग जाय।"

पंडितजीका और मेरा परामर्श हो गया। मेरे अनुरोध करनेपर प्रथम हम लोग मित्र मंडलमें गये। वहांका दरबार गरम था। हम दोनोंके प्रवेश करते ही वे लोग सब एकदम हंस पड़े और कुछ आपसमें बातें करने लगे जिनको हम दोनों न समझ सके, अलबत्ता इन बातोंका हमने यही सार निकाला कदाचित् देवकीको मरदाने भेषमें हमारे घर भेजनेकी उन्हींकी शरारत थी; क्योंकि उनमेंसे दो एक ऐसे भी थे जो उसके (देवकीके) परम भक्त थे। यद्यपि उस समय उन लोगोंने आग्रह भी किया, किंतु हम लोग न ठहरे उसकी तलाशमें चल दिये। समय भी ठीक ग्यारहका हो गया।

पाठको! इस समय जब कि मैं एक रहस्यका भंडा फोड़ने चला हूं तो आपसे कुछ भी न छिपाऊंगा और यहां यह भी बतला देना ठीक समझता हूं कि कुछ दिवससे मैं एक मामलेकी तलाशमें हूं। मैं सी० आई० डी०का एक इन्सपेक्टर हूं और मुझे गुप्त अड्डोंका पता लगानेका काम सौंपा गया है। मेरा सी० आई० डी० का कार्य करना किसी पर विदित नहीं। अपने स्वार्थके लिये न मैं किसी पर अत्याचार करता हूं और न अनाचार; यही कारण है कि सब लोग मुझसे प्रसन्न रहते हैं और मेरे कार्यसे अनभिज्ञ हैं। यहां पर व्यभिचार बढ़ चला है। कुमारियोंके कौमार नष्ट होनेकी बात जहां तहां सुनी जाती है और कुमारियां भगा ले जाई जाती हैं। इस कार्यके लिये मेरी मातहतीमें कई आदमी दिये गये हैं।

मैं देवकीको केवल एक व्यभिचारिणी स्त्री समझता था इसके अतिरिक्त कुछ नहीं, किंतु मुझे बादको ज्ञात हुआ वह बड़ी साहसी भीषण स्त्री है। उसने बड़े २ अनर्थ किये हैं।

समय अधिक होनेसे पंडितजी अपने घरको चले गये, किंतु हम लोग बालकी खाल निकालनेवाले जासूस हमें चैन कहां। कुछ समय तक मैं विचार करता रहा पश्चात् सदर

बाजारमें मैंने एक युवाको लम्बी डगोंसे जाते हुए देखा। मैंने उसका पीछा करना उचित न समझा। तुरंत ही एक सिपाहीके हाथमें रुपया दे उसके कानमें कह दिया कि वह किसी तरकीबसे उस आदमीको शहरके बाहर लाल कोठीमें ले आवे।

मैं अकेला ही गलियां लांघकर नदीपर पहुंचा। नदी वेगसे वह रही थी। नाव खेना मैं जानता हूं किंतु बिना मांझीके पूछे उसकी नाव कैसे खोलता ? लाल कोठी नदी पार है। मैंने मांझीको जगाया और नाव तैयार कराई। इसी बीच दो युवा पुरुष आ पहुंचे। वे भी नदी पार जाना चाहते थे। पूरी नावका किराया आठ आना मैंने मांझीको दिया। उनमेंसे एकने आवश्यक कार्यवश उस पार जानेकी इच्छासे उसी नावमें बैठना चाहा; क्योंकि वहांपर केवल एक ही नाव थी। मांझी कह क्या सकता था उन दोनोंको बैठाना मेरी इच्छापर निर्भर था। मुझे उनकी दीनता पर करुणा आ गई और उनको बैठा लिया। मार्गमें मेरी उनसे कुछ बातचीत न हुई। केवल मैंने इतना ही पूछा कि वे कहां जाना चाहते हैं !

उन्होंने कहा—लाला फेटीके महलेमें सम्मलित होने।

पश्चात् उन्होंने मुझसे पूछा कि मैं कहां जाना चाहता हूं ! मेरा भी वही उत्तर था। उन दोनोंमेंसे एक कुछ घबड़ाया सा जान पड़ता था मेरा उत्तर सुन उसे भ्रम हुआ।

इस समय प्रचंड हवा चल रही थी इससे नदीका प्रवाह और भी बढ़ गया था इसी लिये मांझी नावको तिरछी खे रहा था। लगभग आधे घंटेमें हम लोग उस पार हुए और लाल कोठीकी पग डंडीपर चलने लगे।

पन्द्रह मिनिट चलनेपर वह मार्ग समाप्त हुआ और हम लोग सिंहद्वारसे कोठीमें घुसे। वहांपर बहुत कान लगानेपर भी किसी प्रकारकी गाने बजानेकी ध्वनि न सुनाई देनेपर उनमेंसे एक युवाके पैर खिसकते थे और उसका संदेह बढ़ता जाता था।

इन दोनों अपरिचितोंके परिचयकी पाठको ! आपको बड़ी चिंता होगी। हम भी आपको कष्ट न देकर यहींपर आपको बतलाये देते हैं। इन दोनोंमेंसे एक वह कानिस्टबिल है जिसको मैंने रुपया दिया था। दूसरा वही व्यक्ति है जिसको लानेके लिये उस कानिस्टबिलसे कहा था। सब कुछ जानते हुए भी नावमें बैठे हुए अथवा लालकोठीकी ओर चलते हुए मैंने उससे बात न की; क्योंकि मुझे इस बातका पूरा ध्यान था कि कहीं वह मेरी कार्यवाहीको समझ न ले और कहीं उसके जीमें यह संदेह न हो जाय कि मैंने उसे पहचान लिया है। अंधेरी रात्रि होनेपर भी वह मेरी ओर पीठ किये बैठा था।

बार बार वह युवा उस कानिस्टबिलसे अपने संदेहकी बात कहता था। कानिस्टबिल बराबर उसे आश्वासन दे रहा था। बागके ठीक बीचो बीच कोठी पर पहुंचते ही वह युवा बहुत बिगड़ा और उस कानिस्टबिलको लताड़कर अपना प्रभाव जमाकर भागना चाहता था उसी समय मैं उसके पास जा पहुंचा और मैंने

परन्तु विद्यार्थी भी कम आते हैं तथा धर्मशिक्षाकी पढ़ाई बिलकुल ठीक नहीं पाई गई जिसका कारण जैन अध्यापकका न होना ही है। यह जानकर आनंद हुआ कि सेठ प्रद्युम्नसा चांगासाकी पहिन वजाबाई जो पढ़ी लिखी और बाल विधवा हैं वे अवकाशके समय अपने घर पर ८-१० कन्याओंको बुलाकर रोज पढ़ाती हैं। और भी पढ़ी लिखी बाइयोंको आपका अनुकरण करना चाहिये। यहांसे चलकर ता० ४ को-

मूर्तिजापुर आये और दूसरी ट्रेनके जानेमें विलंब होनेसे शहरमें गये। बघेरा और सेतवालके १२ घर तथा एक मंदिर है। यहां मनोहर बापुजी महाजनसे मिले जो बघेरा जातिमें प्रथम वकील होनहार हैं। आपके विचार अच्छे हैं हम लोगोंको अच्छा स्वागत किया। यहांसे शामको चलकर रात्रिको एलिचपुर आये और वहांसे २ मील पर परतवाड़ा जाकर सेठ मोतीलाल चंपालालके यहां ठहरे आप लोग गिरनारजीकी यात्राको गये थे इससे सभा न हो सकी और रात्रिको २ बजे गाड़ीमें चलकर ता० ५को सुबह ६ बजे-

जिसका दर्शन किया। नारायण बकाराम सेतवालका एक ही घर है। शामको ४ बजे हम लोग-

परतवाड़ा-आये। दो मंदिर हैं जिनके दर्शन किये। एक मंदिरका जीर्णोद्धार हो रहा है। सेठ किशन मोतीके जीनमें मनोहर चैत्यालय है जिसका दर्शन किया। यहां ठहरनेका भी प्रबंध है तथा मंदिरमें पूजन, बैठने आदि सभी प्रकारका सुभीता है। सभी कौमके लिये तथा यहां पशुओंके पानी पीनेका प्रबंध है। यहांसे भातकुली होकर अमरावती जानेके लिये ५) में गाड़ी कर ली। भातकुली अमरावती और कुरम स्टेशनसे भी जा सकते हैं परंतु इस तरह जानेसे समय और द्रव्यका बचाव होनेके सिवाय बहुत सुभीता हुआ। ता० ७को दुपहरको हम लोग-

भातकुली-पहुंचे। यहां श्री आदिनाथ स्वामीकी कुछ पाषाणकी प्राचीन प्रतिमा बिना लेखकी हैं जिसका दर्शन पूजन किया। यहां मंदिरमें और धर्मशालामें अस्वच्छता पाई गई जिसके लिये नवीन मनीम रावजी सावको ताकीद की गई।

हैं, नित्य शास्त्रसभा होती है, स्त्रियोंको भी श्रीकस्तूरी बाई शास्त्र सुनाती है। मगनबाई हिन्दी कन्याशाला देखी। २९ लड़कियां पढ़ती हैं परन्तु छुट्टी होनेसे बुलाने पर ६ लड़कियां आई थी। प्रबंध अच्छा है। धार्मिक शिक्षा पर विशेष ध्यान देनेकी आवश्यकता है, सभी शिक्षा दी जाती है। श्रीकस्तूरीबाई और एक अध्यापक पढ़ाते हैं, इस पाठशाला में १ ट्रेन्ड पाठिका रखकर प्रविष्ट करानेका विचार चल रहा है, ऐसा होने से यह शाला अधिक काल स्थायी हो जायगी। दि. जैन बोर्डिंगका निरीक्षण किया। सेठ चिरंजीलालजीके परिश्रम से रु. १००००) लगकर मकान भी बन गया है, १७ विद्यार्थी रहते हैं, और भी १०-१५ रह सके ऐसा प्रबंध है। अभी सुप्र० और धर्म शिक्षक न होनेसे धर्मशिक्षा नहीं होती है परन्तु धर्माध्यापक पं० अमोलकचंदजी शीघ्र ही आनेवाले हैं जो कि सुप्रि०का भी कार्य करेंगे। रात्रिको एक सभा वकील केदारनाथ (सभापति होमरूल लीग)के सभापतित्वमें की गई जिसमें पं० दीपचंदजीने हमारा (आत्माका) उद्धार कैसे हो इस विषय पर धार्मिक (अध्यात्मिक) रीतिसे पौन घंटे तक व्याख्यान दिया और हमने सामाजिक उद्धार पर विवेचन किया। सभापतिने पंडितजीके व्याख्यानकी प्रशंसा करते हुए इस एक कार्यमें अति उत्साही भाई चिरंजीलालजीको धन्यवाद दिया और १० बजे सभा विसर्जन हुई। जनसंख्या ६० थी जिसमें पौना भाग अजैनका ही था यानी हमारे दि० भाई बहुत ही कम उपस्थित हुए थे। मारवाड़ी हाईस्कूल देखा जिसमें २०० विद्यार्थी पढ़ते हैं। यह स्कूल रा० ब० सेठ जमनालालजीकी विशेष सहायतासे सुचारु रूपसे चलता है। स्कूलके लिये शहर बाहर नवीन मकान बन रहा है। ता० १० को स्टेशनके पास मराठा बोर्डिंग देखी जिसमें ३० विद्यार्थी रहते हैं और प्रबंध उत्तम है। मारवाड़ी बोर्डिंग भी देखी जिसमें ८० विद्यार्थी रहते हैं और प्रबंध बहुत अच्छा है। पं० विद्यार्थियोंको २०) मासिक तक पढ़ता है बहुत विद्यार्थी येह ही है जैसा कि हमारी [illegible] नहीं पाया जाता। सेठ [illegible] साहबके उत्साह, धर्मप्रेम और द्रव्य व्ययके कारणसे येह बोर्डिंग उमरावतीमें है। अपनेमें भाई चिरंजीलालजी बहुत उत्साही और धर्मप्रेमी है तथा ये शहरके सार्वजनिक कार्योंमें भी बहुत योग देते है। यहांसे चल कर ता० ११ को सुबहके—

नागपुर—आये, इतवारीमें सेठ गुलाबसावजीके मंदिरमें ठहरे। दर्शन पूजन आदि किये और म० धीरसेन स्वामी जो यहां आये हुए थे मिले। कुछ धर्म चर्चा भी हुई। यहां १४ मंदिर हैं तथा जनसंख्या करीब २०० है। यहां से ता. १२ को सुबह चलकर—

*रामटेक—आये स्टेशनसे तीर्थ २ मील है।* यहां श्री शांतिनाथ स्वामीकी पीत पाषाणकी करीब ९ फुट ऊंची प्राचीन खड्गासन प्रतिमा जि॥ लेसकी मनोज्ञ है। मंदिर ७ है अब विशेष होनेकी आवश्यकता नहीं है। यहां पढ़ना फके रात्रिको—

नागपुर—वापिस आये। यहांके सभी परवार भाई मिले तो मालूम हुआ कि रामटेक पर परवार सभाका प्रारंभिक अधिवेशन ता० २३से २५ मार्चको होनेवाला है। हम लोग तो यहांसे औरंगाबाद जानेवाले थे परंतु पं० दीपचंदजी परवार अपनी जातिमें एक सुयोग्य विद्वान और अच्छे व्याख्याता होनेसे परवार भाइयोंने सभा होने तक यहां ठहरनेके लिये इतना आग्रह किया कि हम लोगोंको यहां सभा होने तक ठहरना ही पड़ा। यहां कुल १४ मंदिर और जनसंख्या करीब ३५० होने पर भी १ भी पाठशाला नहीं न कन्या पाठशाला ही है जिसके लिये कोशिश करने पर सेठ फतेचंद दीपचंदने २५) मासिक तककी अध्यापिका अपने खर्चसे बुलानेको स्वीकार किया। हम मगनबाई संचालित श्रावि० काश्रम बम्बई तथा इंदौरसे एक सुयोग्य अध्यापिका भेजनेकी प्रार्थना करते हैं ताकि यहां स्त्रीशिक्षण प्रारंभ हो जाय। यहां स्त्रियोंका नित्य पुरुषोंका शास्त्र बचता है। बोर्डिंगमें भी कॉलेजके सिर्फ ६ विद्यार्थी पढ़ते हैं। बोर्डिंग सेठ गुलाबसावजीके [illegible]

होती है। संस्कृत धर्मध्यापक पं० शांतिराजय्या शास्त्री हैं। आप वीर संघके भी सभासद हुए। व्यायामशाला है परन्तु अभी बंद थी। मासिक खर्च करीब ४००) है जो शेठ वर्द्धमानय्याजी देते रहते हैं। एक भी विद्यार्थी पेड नहीं है। शेठजी इतने विद्याप्रेमी हैं कि कुल खर्चा आप ही चलाते हैं परन्तु अभी स्थायी फंड नहीं निकाला है जिसके होनेकी अतीव और शीघ्र आवश्यकता है। लायब्रेरी, वाचनालय भी है तथा साप्ताहिक सभा भी होती है। इस बोर्डिंगका कार्य देख कर हम दोनोंको अतीव आनंद हुआ। यहांके विद्यार्थी बहुत मिष्ट भाषी हैं। गवर्नमेंट ओरियन्टल लायब्रेरी देखी। इसमें ६००० ताडपत्रके ग्रन्थ हैं जिसमें करीब (१००) जैनग्रन्थ हैं। जो कोई ग्रंथ देते हैं उनको लेकर सुरक्षित रखते हैं। ताडपत्रोंके ग्रन्थ संस्कृत, प्राकृत, कनडी, तेलगु भाषाके तथा कानडी, देवनागरी, तामील आदि लिपिके हैं जिसमें ६० अलमारियें हैं। यहां हस्तलिखित और मुद्रित कुल ग्रन्थ करीब ३०००० हैं। अलग २ १०-१५ पंडित बैठे हुए थे। कोई संशोधन करता था, कोई कापी करता था, कोई बांचता था, कोई प्रूफ देखता था, तो कोई अनुवाद कर रहा था। संस्कृत जैनग्रन्थकी कापी हो रही थी। भट्टारकंक कविकृत कर्नाटकी शब्दानुशासन (भाषा मंजरी) व्याकरण मुद्रित देखा। केशराज प्रणीत व्याकरण देखा। ग्रन्थोंकी सूची भी मिलती है। पं० दयाचंद्र शास्त्रीजी, पं० नाथूराम प्रेमी आदि पंडितगण यहां जाकर कुछ दिन ठहरें और सभी जैन ग्रंथोंका निरीक्षण करें तो कई अर्जन ग्रन्थोंका पता लग सकता है। अभीसे देखने और बांचने देते हैं। आरसु (राज्यकीय) बोर्डिंग स्कूल देखा। २७ वर्षसे राज्यकी ओरसे चलती है। १५० क्षत्री लड़के रहते और पढ़ते हैं। मिडल अंग्रेजी तक शिक्षा होती है, और हाई स्कूलमें जाने वालेको स्कालरशिप देते हैं। वार्षिक खर्च २०००) है, व्यायामशाला भी है, टोर्चिंग एक्जामिनिंग यूनिवर्सिटी भी देखी, न्यू युनिवर्सिटी इंग्लिश लायब्रेरी भी देखी। इसमें ५००० पुस्तक हैं, संस्कृत कालेज भी है, जिसमें २०० विद्यार्थी पढ़ते हैं, और १०० को भोजन मिलता है, महारानी फिमेल कालेज, स्त्रियोंका बोर्डिंग हाउस आदि और भी बहुतसी संस्थायें हैं, जिनका निरीक्षण समयाभावसे नहीं कर सके। सारांश कि यह शहर विद्याका उत्तम केंद्र और रमणीक स्थान है। हरएक यात्रीको म्हैसूरका निरीक्षण अवश्य करना चाहिये। यहांसे ता० १७की दुपहरको चलकर मंदगिरी स्टेशन शामको पहूंचे और वर्षा होनेसे वहां रातभर रहना पड़ा और सुबह यहांसे १२ माईल बैल गाड़ीमें चलकर ता० १४-४-१९ दुपहरको १२ बजे श्री **श्रवणबेलगोला (गोमटस्वामी)** पहूंचे।

(अपूर्ण)

|| श्रीवीतरागाय नमः ||

# दिगंबर जैन.

# THE DIGAMBAR JAIN.

नाना कलाभिर्विविधश्च तत्त्वैः सत्योपदेशैस्सुगवेषणाभिः ।
संबोधयत्पत्रमिदं प्रवर्त्ततास्, दैगम्बरं जैन समाज-मात्रम् ॥

| वर्ष १२ वाँ. | वीर संवत् २४४५. भाद्रपद. विक्रम सं० १९७६. | अंक ११. |
|---|---|---|

## दशलक्षण धर्मकी लावनी।

( ले०-पं० गौरेलाल जैन-कटनी )

है दशलक्षण व' धर्म परम सुखकारी ।
ताको निज शक्ति समान करो नर नारी ॥टेक॥
जे गाली देत अजान कोधमें आके ।
तिन हृदय नहीं कुछ ज्ञान सुनो चित लाके ।
ये अशुभ कर्मके योग देत दुःख आके ।
उनसे मत कीजे द्रोह क्ष धर्म आके ॥
झेला-सुन प्यारे यह क्रोध महा दुखदानी ।
सुन प्यारे यह क्रोध करे बहु हानी ॥
सुन प्यारे धर क्षमा भाव सुख दानी ।
सुन प्यारे यह क्षमा धर्मकी खानी ॥
कीजे समता रस पान यही हितकारी ।
ताको निज शक्ति समान करो नर नारी ॥

*　　*　　*

यह मान महा दुख खान, नर्क पहुंचावे ।
तू तन धन यौवनका क्या जोर जनावे ?
जैसा पूरब भव किया तू वैसा पावे ।
मत कर घमंट क्यों नाहक दुर्गति जावे ॥
झेला-सुन प्यारे रावणने मान जनाया ।
सुन प्यारे वो मर कर नर्क सिधाया ॥
सुन प्यारे तज मान महा दुखदाई ।
सुन प्यारे भज मार्दव गुण सुखदाई ॥
वर कोमल सुधा सुपान सर्म दातारी ।
ताको निज शक्ति समान करो नर नारी ॥

*　　*　　*

कोईके साथ मत कपट फन्द फैलाओ ।
जो मनमें होवे वचन उसे फरमाओ ॥
जो करना तुमको उसे साफ बतलाओ ।
छल कर क्यों नाहक परके प्राण सताओ ॥
झेला-सुन प्यारे नहि दगा किसीसे कीजे ।
सुन प्यारे परिणाम सरल निज कीजे ॥
सुन प्यारे छलकर विष बंधन कीजे ।
सुन प्यारे जिन मारगमें चित दीजे ॥
छल कपट त्याग भज आर्जव गुण सुखकारी ।
ताको निज शक्ति समान करो नर नारी ॥

*　　*　　*

मत बोलो झूठे बैन मनुष तन पाके ।
नहिं पावोगे दुःख अधिक नर्कमें जाके ॥
सत वचनोंमें हो लीन कहूं समझाके ।
जामें तेरा यश रहे जगतमें छाके ॥
झेला-सुन प्यारे सत वचनोंमें लव लाना ।
सुन प्यारे नहि झूठ वचन बतलाना ॥
सुन प्यारे वसु भूप झूठ वच द्वारा ।
सुन प्यारे वो मरकर नर्क सिधारा ॥
सत वचन बोल नारद गयो स्वर्ग मझारी ॥ताको

तज लोभ पापका मूल महा दुखदाई ।
संतोष सुधा कर पान महा सुखदाई ॥
जो जप तप संयम शील ध्यान शुभ ध्याता ।
सो सदा शुद्ध पापादिक मैल बहाता ॥
झेला–सुन प्यारे गंगा जलमें नित न्हाया ।
सुन प्यारे नहि पाप मैल धुलि पाया ॥
सुन प्यारे सात धातुमय काया ।
सुन प्यारे मुनि यासे नेह हटाया ॥
तज अशुचि भाव कर **शौच** सुगुणसे यारी॥ताको

* * *

मन जीवमात्र पर करुणा भाव विचारो ।
पाचों इन्द्री वश करो कषाय निवारो ॥
धर संयम मन वच विषय भोगको टारो ।
फिर पूर्वोपार्जित पाप क्षिणकमें जारो ॥
झेला–सुन प्यारे ये विषय भोग दुखदाई ।
सुन प्यारे नहि इनसे करो मिताई ॥
सुन प्यारे धर संयम व्रत सुखदाई ।
सुन प्यारे यह भव भव केर सहाई ॥
है **संयम** रतन अमोल करो रखवारी॥ताको॥

* * *

ये अष्टकर्म बलवान सताते सबको ।
यथा इन्द्र चन्द्र अहमिन्द्र रुलाते सबको ॥
अब आयो उत्तम दाव तुम्हारो सबको ।
ताते करो तपु धर्म मिले सुख तुमको ॥
झेला–सुन प्यारे तू बसो निगोद मझारा ।
सुन प्यारे फिर धारा त्रस तन धारा ॥
सुन प्यारे अब लिया मनुष अवतारा ।
सुन प्यारे तप साध होय निस्तारा ॥
है द्वादश जाके भेद मोक्ष करतारी ॥ताको॥

* * *

यह पूर्व पुन्य संयोग लक्ष्मी पाई ।
ताको निज शक्ति समान खर्चिये भाई ॥
औषधि श्रुत अभय आहार जिनागम गाई ।
ये दान चार चहु संघको दीजे भाई ॥
झेला–सुन प्यारे धनको विश्वास न कीजे ।
सुन प्यारे परमार्थमें व्यय कीजे ॥
सुन प्यारे नित दान चार विध दीजे ।
सुन प्यारे यह त्याग धर्म गह लीजे ॥
यह **त्याग** धर्म अति पर्म सर्म दातारी॥ताको

* * *

बहुधा परग्रहको भार महा दुखदाता ।
नित चिन्ता पावक देह लहे नहि साता ॥
संतोष धार नहि तृष्णा प्यास बुझाता ।
फंस कर परिग्रहके फन्द धर्म बिसरता ॥
झेला–सुन प्यारे परिग्रहकी संख्या कीजे ।
सुन प्यारे नहि उससे अधिक गहीजे ॥
सुन प्यारे **आकिंचन** व्रत धर लीजे ।
सुन प्यारे मन वच तृष्णा तज दीजे ॥
कर परिग्रहको परिमाण मिले सुख भारी ॥ताको॥

* * *

है शील शिरोमणि रतन जगतमें खासा ।
कर ताकी रक्षा मिले मुक्तिका वासा ॥
तज परभामिनका साथ महा दुखदाता ।
दृढ़ ब्रह्मचर्य व्रत पाल धर्मका नाता ॥
झेला–सुन प्यारे एक भवन सेठ व्रतधारी ।
सुन प्यारे नहीं हरी मंजूषा नारी ॥
सुन प्यारे तब धरत दृष्टि निहारी ।
सुन प्यारे तिन पाई मार अपारी ॥
फिर प्रकट भयो व्रत पाल धर्म सुखकारी ॥ताको॥

* * *

यह पाकर नर भव अनूप सफल करनाजी।
उत्तम क्षमादि दश धर्म हृदय धरनाजी॥
भगवन्त श्री अरहंत–भक्ति करनाजी।
पर निज आतमका ध्यान कर्म हरनाजी॥
झेला–सुन प्यारे अब मूलचंद समझाते।
सुन प्यारे अब **गोरेलाल** छंद गाते॥
सुन प्यारे हम विनय एक फरमाते।
सुन प्यारे त्रुटियां सब माफ कराते॥
यह रचा सहजपुर स्थानमें स्वपर हितकारी॥
ताको० ॥

---

મેવાડા ( ભટેવરા ) જ્ઞાતિને સુચના.

ગુજરાતના મેવાડા બંધુઓને જણાવવાનું કે આપણા પૂર્વજો મેવાડ દેશના ભટેવરા ગામથી કઇ સાલમાં અને કેવા સંજોગોમાં અહીં આવ્યા, અહીં આવતા અગાઉ વચ્ચે વચ્ચે કયાં કયાં આપણા લોકોએ નિવાસ કર્યો, અત્રે આવી કયા કયા ગામોમાં પ્રથમ રહ્યા, ત્યાર બાદ કયે કયે સ્થળે વસ્યા, દશા અને વીસા એમ બે ભેદ શાથી અને કયા આચાર્યના વખતમાં પડયા, સોજીત્રા અને અંકલેશ્વરના મેવાડા બંધુઓને સંબંધ હતો કે નહીં, મેવાડાના ગોત્ર કેટલા અને કયાં કયાં ગોત્રનો મુળ પુરૂષ કોણ હતો, કયા આચાર્યે ગોત્ર સ્થાપ્યાં, આપણી ઉત્પત્તિ વૈશ્યમાંથી કે પછી બીજી કોઇ કોમમાંથી થઇ વગેરે હકિકતનો સંપૂર્ણ હેવાલ પ્રગટ થવાની જરૂર છે, તો જણાવવાનું કે જો કોઇ વિદ્વાન મેવાડા ભાઇ યા અન્ય કોઇ ઉપરની હકિકત ખુલાસાવાર લખી મોકલશે તો તેને ઈનામ રૂ. ૨૫) હમારા તરફથી આપવામાં આવશે, તો સ્વાર્થ સાથે પરમાર્થનું કામ સમજી ઇતિહાસજ્ઞ બંધુ ખોજ કરી મને લખી જણાવશે તો ઉપકાર થશે.

મોહનલાલ મથુરાદાસ
કાણીસા (ખંભાત.)




**ब्रह्मचारी भगवानदीनजी**

पाठकोंको मालूम होगा कि ब्र० भगवानदीनजी पानीपतमें भाषण देनेके सम्बन्धमें पुलिस द्वारा गिरफ्तार किये गये थे। अब उनपर करनालके मजिस्ट्रेटकी अदालतमें आपत्ति जनक बातें भाषणमें कहनेके कारण मुकदमा चल रहा है। भगवानदीनजीकी तरफसे श्रीयुत बाबू अजितप्रसादजी एम० ए०एल०एल०बी० वकील लखनऊ और दयालराम मुख्तार करनाल पैरवी कर रहे हैं। भगवानदीनजीपर जिन बातोंके कहनेके कारण यह राजनैतिक अभियोग लगाया गया है वह ऐसी ही हैं, जैसे "रौलेटबिलसे पुलिसके कान्सटेबिलको गिरफ्तार करनेके सब अधिकार मिल जाते हैं, इस समयसे मुगल साम्राज्यके समय प्रजा अधिक सुखी थी, भारतवर्षका व्यापार अंगरेजोंने नष्ट कर दिया आदि।"

ब्र०भगवानदीनजी देश हितैषी और धर्मात्मा पुरुष हैं। आपने जैन जातिकी सेवा करनेके लिये नौकरी छोड़ दी और अपने बालबच्चोंका मोह त्याग दिया। जाति सेवा ही इनका एक व्रत है। सरकारके विरुद्ध हमने इनको कभी नहीं सुना यह एक राजभक्त गृहत्यागी ब्रह्मचारी थे और इनका जीवन धार्मिक जीवन है। उधर पं० अर्जुनलालजी सेठी बी. ए. को जेलमें हद्दसे

हुए और इधर इनार इस प्रकारका मुकदमा होता देखकर जैन समाजको बहुत आश्चर्य और दुःख हो रहा है। सरकारकी जैन समाजके नेताओं उपदेशकोंकी ओर वक्रदृष्टि देखकर बड़ी चिन्ता उत्पन्न होगई है। यदि सरकारने सेठीजीकी तरह ब्रह्मचारी भगवानदीनजीके साथ भी उचित न्याय—दूधका दूध पानीका पानी न किया तो जैन समाजमें और असंतोष फैलेगा। जैन वकीलोंको चाहिये कि करनाल जाकर अपने एक जातिहितैषीको संकटसे मुक्त करावें। संभव है यह मामला अधिक दिन तक चले और द्रव्यकी अधिक आवश्यकता पड़े। यद्यपि अभीतक भगवानदीनजीकी ओरसे समाजसे किसी प्रकारकी सहायता नहीं मांगी गई है पर समाजका कर्तव्य है कि इस मामलेकी पैरवीके लिये हर प्रकार तैयार रहे। दुर्भाग्यसे यदि भगवानदीनजीको मजिस्ट्रेटकी अदालतसे सजाका हुक्म हो गया तो अपील हाईकोर्ट तक ही नहीं किन्तु प्रिवी कौंसिल तक करनी चाहिये। यह मामला केवल भगवानदीनजी तक ही सम्बन्ध नहीं रखता है किन्तु इसका सम्बन्ध कुल जैनसमाजसे है इसलिये सर्व प्रकारका भेदभाव मिटाकर भगवानदीनजीके मामलेकी अन्त तक पैरवी कर न्याय प्राप्त कराना चाहिये।

* * *

सारे जैन समाजमें अंग्रेजी भाषामें प्रकट होनेवाला मासिक पत्र जैन गजट। सिर्फ 'जैनगजट' ही था जो कि १५ वर्ष हुए प्रकट होता था परन्तु उसके संपादक बाबू अजिततप्रसादजी वकील एम. ए. एल एल. बी. लखनऊके बनारस चले जानेसे आपने ६ माहसे बंद कर दिया था परन्तु हमें लिखते अत्यंत हर्ष होता है कि जैनगजट विशेष समय बंद नहीं रहा और एक नहीं परन्तु तीन संपादकोंके संपादनसे फिर प्रकट होने लगा है जिसका प्रथम अंक जुलाई माहका हमें प्राप्त हुआ है। संपादकोंके नाम बेरिस्टर मि. जुगमंदिरलाल जैनी एम. ए., बाबू अजितप्रसादजी वकील (५६ दुर्गा कुंड बनारस) और **सी. एस. मल्लीनाथ**, २१ पेरोश वेंकट चार, आयर स्ट्रीट, ज्योर्ज टाउन, **मद्रास** हैं। श्रीयुत मल्लीनाथजीके ही विशेष परिश्रम और अर्थ व्ययका ही यह फल है कि जैन गजटका पुनर्जीवन हो सका है और बाबू अजितप्रसादजी तथा बेरिस्टर साहबने लेखादि भेजना स्वीकार किया है। यह अंक ३४ पृष्ठका १२ लेखोंसे सुसज्जित है जिसमें The under currents of Jainism, Jains and the Tamil Literature, Pandit Ajitprasadji's letter, Ancient J. Indian culture आदि लेख पढ़ने योग्य हैं। संपादकीय नोट भी मार्केके हैं। खेद है ऐसे एक ही अंग्रेजी पत्रकी ग्राहक संख्या बहुत ही कम है इस लिये अंग्रेजी पढ़े लिखे जैन भाइयोंका फर्ज है कि इस मासिकपत्रके ग्राहक अवश्य हो जिससे कि संपादकोंका उत्साह कार्य करनेमें बढ़े। वार्षिक मूल्य सिर्फ २) है। मिलनेका पता मद्रास Madras ही है।

* * *

**जैन सिद्धांत प्रकाशक।** जैन सिद्धांतोद्धारक समाजसेवक बाल ब्रह्मचारी पं० पन्नालालजी बाकलीवाल कई वर्षोंसे कलकत्तेमें हैं और वहां शुद्ध प्रेस भी खोला है जिससे कई जैन ग्रन्थ सानुवाद प्रकट हुए हैं और होने वाले हैं परन्तु इसके साथ २ एक महत्वका कार्य करनेका आपने साहस किया है वह आदरणीय है। बंगाल प्रांत बहुत बड़ा है इससे बंगाली भाषा और लिपि जाननेवाले भी बहुत हैं तथा बंगाली साहित्य भी सब भाषाके साहित्योंसे प्रथम पंक्ति पर है और बंगाल प्रांतमें सत्य धर्मके खोजी भी बहुतसे विद्वान् मौजुद हैं जिनको जैनधर्मका परिचय करानेकी परमावश्यकता है इस लिये पंडितजीने बंगाली भाषामें " जैन सिद्धांत प्रकाशक " नामक मासिक पत्र निकालनेके लिये पत्रोंमें अपील की है। जिसमें दर्शाया है कि इसके दो वर्षके घाटेके लिये कमसे कम १९००) की आवश्यकता है जिसकी पूर्ति १००) या ५०) दो वर्षके लिये श्रीमानोंसे प्राप्त होनेसे हो सकती है। इसमें अब तक ६०६) भरे गये हैं और विशेषकी आवश्यकता है जिस पर हम श्रीमानोंका ध्यान आकर्षित करते हैं। यदि आश्विन मास तक सहायता पूरी न होगी तो पंडितजी हताश हो कर आये हुए रु. वापिस करनेवाले हैं इस लिये श्रीमानोंका फर्ज है कि इस कार्यके लिये पंडितजीको १००) या ५०) भेजनेका तुर्त ही वादा करें। पता इस प्रकार है—जैन सिद्धांत प्रकाशिनी संस्था, नं. ८ महेंद्र बोसलेन, बाग बाजार, कलकत्ता।

**उत्तमक्षमा।** हमारा सर्वोत्तम पुण्यपर्व श्री दशलाक्षणपर्व सानंद पूर्ण हुआ है और बहुतसे स्थानोंपर यह पर्व विशेष रूपसे व्यतीत हुआ है जिसमें मुनिश्री चन्द्रसागरजी कई बहिनो तथा भाईयोंने एक माहके उपवास भी किये थे। धर्मके दशलक्षणोंमें सर्वोत्कृष्ट धर्म श्री "उत्तमक्षमा" है और हमारे सभी भाई इस पर्वके बाद परस्पर उत्तम क्षमाकी याचना करके वर्ष भरमें किये गये अपराधोंकी क्षमा मांगते हैं। तथा स्नेही संबंधियोंसे भी पत्रद्वारा उत्तम क्षमाकी याचना करते हैं। हमारे कार्यालयमें भी बहुतसे स्नेहियोंके क्षमापणके पत्र आये हैं उन सबको पृथक् २ उत्तर लिखनेको हम लाचार हैं इसलिये इस पत्र द्वारा ही 'दिगम्बर जैन' के वाचक वर्गसे उत्तम क्षमाकी याचना करते हुए निवेदन करते हैं कि एक पत्रकारका कार्य ऐसा है कि सत्य हाल लिखनेसे या सत्य निवेदन करनेसे कई भाइयोंको बुरा लगता है परन्तु पत्रकारका तो यह फर्ज है कि निडर होकर पक्षपात रहित संपादन कार्य करना चाहिये और ऐसा करनेसे हमारेसे जो कुछ भी कटु शब्द वर्ष भरमें लिखे गये हो और जिससे किसीका मन क्लेशित हुआ हो तो हम उसके लिये उन भाइयोंसे उत्तम क्षमाकी याचना करते हैं और हम यही चाहते हैं कि आत्माका मूल स्वभाव उत्तम क्षमा रूप ही है इसलिये हमारे पाठकोंमें भी उत्तम क्षमा धर्मका वास ही अहर्निश हो जिससे कि संसारमें सुख और शांतिकी स्थापना हो। तथास्तु।

# ईडरगढना मंदिरनो

# जीर्णोद्धार.

ઇડર શહેર ગુજરાતમાં આરાવલીની ઉપત્યકામાં છે. ઇતિહાસથી આ નગર ઘણું જુનું હોય તેમ લાગે છે. પ્રથમ અહિંયાં દિગંબર જૈન ધર્મની પ્રભાવના સારી હતી અને જૈનીઓની સંખ્યા ઘણીજ હતી. આ દેશથીજ દક્ષિણ, મેવાડ આદિ દેશોમાં હુમડ ભાઇઓ ગયા છે તે પ્રસિદ્ધ છે. ઇડરના પર્વતના શિખર ઉપર એક ભવ્ય દિગંબર જૈન મંદિર છે. આ મંદિર ઘણું જુનું અને અતિશયવાળું છે અને અત્યારે આ મંદિર અત્યંત ભગ્નાવસ્થામાં જીર્ણ શીર્ણ થઇ રહેલું છે. વરસાદના દહાડાઓમાં પ્રતિમાજી ઉપર પાણી પડે છે અને તે નીવ (મૂળ) માંથી સાંધા બધા ખરી ગયા હોય તેમ છે, આ મંદિરનો જીર્ણોદ્ધાર હાલ ન થાય તો અલ્પકાળમાંજ નામ શેષ થઇ જવાનો સંભવ છે.

આ મંદિરનો જીર્ણોદ્ધાર પ્રથમ બે ત્રણવાર થયેલો છે. સંવત ૧૨૦૫ ના ફાગણ વદ ૨ ના દિવસે જીર્ણોદ્ધાર થયો હોય તેમ આ મંદિરમાં સ્થિત કાયોત્સર્ગ એક પ્રતિમાથી અંકિત થાય છે. બીજી વખતે ભટ્ટારક વાદીભૂષણજીએ ૧૬૫૧ માહા સુદ ૫ના દિવસે જીર્ણોદ્ધાર કરાવ્યો હતો. આ મંદિર પત્થરોથી મજબુત બાંધેલું હોવાથી અત્યાર સુધી અસ્તિત્વ ધરાવે છે, પણ હાલમાં એની અવસ્થા અતિશય જીર્ણ શીર્ણ છે અને એનો જીર્ણોદ્ધાર કરાવવાની ખાસ જરૂર છે.

નવીન દેહેરાસર કરાવવા કરતાં જુના મંદિરનો જીર્ણોદ્ધાર કરાવવો તે શ્રેષ્ટ છે. વળી જુના મંદિરનો જીર્ણોદ્ધારથી દિગંબર જૈનધર્મના પ્રાચીનતાના ચિન્હો અસ્તિત્વમાં રહેશે.

વર્તમાન સમયમાં દિગંબર જૈનધર્મનાં કંઇ પણ પ્રાચીન ચિન્હો છે તો શાસ્ત્ર, જિનપ્રતિમા અને જિનાલય છે, કારણ કે શાસ્ત્રમાં કહેલું છે કે—

निरालम्बस्यं धर्मस्य स्थितिर्यस्मात्ततः सतां ।
मुक्तिप्रासादसोपानं, आप्तैरुक्तो जिनालयः॥

અર્થ—જીન મંદિરોથી ધર્મની સ્થિતિ રહેલીજ છે તેમ મોક્ષનો માર્ગ જિનાલયજ છે.

આ મંદિરના જીર્ણોદ્ધાર માટે કારીગરોની સલાહ લેતાં એમ જણાય છે કે તેમાં ઓછામાં ઓછા રૂ. ૫००००) થશે, માટે સર્વ દિગંબર જૈન ભાઇઓને નમ્ર પ્રાર્થના છે કે પોતાનાં કમાયેલા શુભ દ્રવ્યનો ઉપયોગ જે કોઇ ભાગ્યશાળી કરશે તે મહાન પુણ્ય અને યશના ભાગી થશે.

જે સદ્‌ગૃહસ્થો અથવા બ્હેનો પોતાના નામ આવા શુભકાર્યથી અમર કરવા ઇચ્છતા હોય તેમને અમો નમ્ર વિનંતિ કરીએ છીએ કે જે રૂ. ૩०१) આપશે તેમના મુબારક નામની તકતીઓ સદરહુ દેહેરાસરની ડેવડી ઉપર ચોંટાડવામાં આવશે. અને જે રૂ. १०००) ની રકમ આપશે તેમના મુબારક નામની તકતીઓ દેહેરાસરના સભા મંડપમાં લગાવવામાં આવશે અને જે મૂળ ગભારાઓનો આરસ પાથરશે તથા વેદી પબાસણ વીગેરેનો જીર્ણોદ્ધાર કરાવશે તેમના મુબારક નામની તકતીઓ પબાસણો ઉપર લગાડવામાં આવશે.

જે ભાઇઓને આ કાર્યમાં દાન કરવું હોય તેમ પત્રવ્યવહાર કરવો હોય તે નીચેને સરનામે લખવો—

१. લલ્લુભાઇ લક્ષ્મીચંદ
સરાફ બજાર, મુંબાઇ.

२. દોશી પદમશી જીવતદાસ
ઇડર (મહીકાંઠા).

ભાઇઓના સેવક—
નન્દનલાલ જૈન વૈદ્ય.

---

उदैपुरके मेलेका नेता अभीतक मालूम नहीं हुआ है। वीर कार्यालयने प्रतिज्ञा की है कि जब तक पता मालूम न होगा मैं विरार पत्री न लूंगा।

गुजाती है, जमा बराबर नहीं है। कमेटीने रायदेशके पंचों समक्ष भट्टारकजीके हिसाबमें गफलत सुनाई और यह प्रस्ताव रक्खा कि महाराज एक रायदेशका दि० जैन भाईको मुनीम रखे परन्तु सुनते हैं कि सावली टप्पाके भाइयोंने इसका भी विरोध किया था।

समाज सेवी-नंनलाल जैन, ईडर।






**खंडवा**-के बाबू गुलाबसा कचरुसाने ८०००) की जायदाद वहांकी जैन पाठशालाको दी है।

**अलीगढ़**-में आसोज सुदी १५ से वदी ४ तक रथोत्सव होगा।

**चातुर्मास**-ब्रह्मचारी सुखानंदजीने महमूदाबादमें, ब्र० सुवानीलालजीने बारा सिवनीमें और ब्र० कुंवर दिग्विजयसिंहजीने सतना (रीवां) में चातुर्मास किया है। कुंवर साहबने सतनामें एक सभा स्थापित की है जिसमें व्याख्यान करना सिखाते हैं।

**मुनिश्री**-चंद्रसागरजीने पारोदा (पो. गढी, बांसवाड़ा) में चातुर्मास किया है। आपने एक माहके उपवास आनंद एवं ध्यानपूर्वक पूर्ण किये हैं। दर्शनाभिलाषी उदयपुर, सलूंबर और मंदसोर तरफसे आ रहे हैं।

**बागड़में विद्यालयकी स्थापना**-श्रीमान् ब्र० शीतलप्रसादजीने बागड़में बागीदोरामें चातुर्मास किया है और आपके प्रयत्नसे बांसवाड़ामें विद्यालय और बोर्डिंग खोलनेका निश्चय हुआ है। इसके लिये बना बनाया अपना मकान और २७१९०।-) नगद रा. सा. सेठ विनयचंद चंपालालने दिये हैं। विद्यालयका नाम 'रायसाहब सेठ विनयचंद दिगंबर जैन बागड़ प्रांतीय विद्यालय और बोर्डिंग' होगा। इसमें मुख्यतासे संस्कृत और धर्मकी शिक्षा तथा गौणतासे लौकिक शिक्षा भी दी जावेगी। अभी २० अनपढ और २० पढ विद्यार्थी लिये जावेंगे। पेढसे सिर्फ ५) मासिक फीस लेवेंगे। सभापति सेठ विनयचंदजी, मंत्री दोशी जीवराजजी बागीदोरा, उपमंत्री धनराजजी तलवाडा और अधिष्ठाता पं. बुद्धचंदजी लश्कर निवासी नियत हुए हैं। विद्यालय खोलनेका मुहूर्त आसोज सुदी १५ गुरुवारको होगा जिस मौके पर बागड प्रान्तके सभी दि० जैनोंको प्रवेश कराने योग्य लडकों सहित अवश्य पधारना चाहिये।

**बांसवाड़ामें**-ब्र० शीतलप्रसादजीके पधारनेसे दो आम सभाएँ हुई थी जिसमें ब्रह्मचारीजीने सच्चे सुखका उपाय और कन्याविक्रय निषेध पर प्रभावशाली व्याख्यान दिये थे।

**स्वर्गस्थ हुए**-फल्टन निवासी बाल ब्रह्मचारी बाबा दुलीचंदजी छबड़ा जो कई वर्षोंसे [illegible]में रहते थे और जिनकी उम्र करीब ८० वर्षकी थी, स्वर्गवासी हुए हैं। आपने [illegible]में एक सरस्वती भवन स्थापित किया था और अनेक ग्रन्थ भी लिखे हैं।

# ईडरगढ़के दिगंबरी श्वेताम्बरी मंदिर।

## दिगंबरोंकी प्राचीनता।

## वादीभूषण कब हुए?

सुज्ञ विचारकवृंद! अभी थोड़े दिन हुए ईडरगढ़ (इल्वदुर्ग) के ऊपर श्वेतांबर भाइयोंने बावन जिनालयका जीर्णोद्धार कराया है, यह जीर्णोद्धार भारतके समस्तसंघसे कोष (फंड) एकत्रित्त करके कराया है इसी लिये इसकी रिपोर्ट हालमें प्रकाशित हुई है। रिपोर्टके देखनेसे यह बात स्पष्ट प्रतीत होती है कि हमारे श्वेतांबर भाईयोंने यह-कार्य बड़ी योग्यता और विपुल-द्रव्य १०६४९५॥)४ खर्चकर महान पुण्य-का कार्य किया है, परन्तु इसके साथ रिपोर्टमें कई बातें नितान्त असत्य और हास्यास्पद लिख दी हैं। यद्यपि इन झूठी बातोंके प्रत्युत्तर लिखनेकी विशेष आवश्यकता नहीं थी क्योंकि इतिहाससे यह लिखना स्वयमेव ही विचारज्ञोंके हृदयमें असत्य और अप्रमाणित दीख रहा है तो भी हमारे श्वेताम्बर भाइयोंमें आज कल ऐसी धुन समाई है कि अन्यके तीर्थ और मन्दिरोंको अपनाने लगे हैं, पक्षपातसे सर्वत्र कलहके बीज बो रहे हैं। अस्तु, ये बातें इन लोगोंको ही शोभा देती हैं, परन्तु जिन२ तीर्थ और मंदिरोंकी बाबत ये लोग प्रमाण देते हैं वे बिल्कुल बनावटी और नितान्त झूठे होते हैं। श्रीसम्मेद शिखरके मुकद्दमेमें जो बाद-शाही फरमान पेश किया था वह कोर्टसे झूठ साबित हो गया। हालमें तारंगा पर्वतको अप-ना बताते हैं परन्तु वह भी अप्रमाणसा प्रतीत होता है। रासमालामें यह लिखा है कि तारं-गाजी पर कुमारपाल महाराजने अजितनाथका मंदिर बनाया उसके प्रथम भी वहां पर मंदिर थे अर्थात् दिगंबर मंदिर उससे प्रथमका बना हुआ था। इसी प्रकार सब जगह यही गड़बड मच रही है, समाजकी शक्ति क्षीण होती चली जाती है, साथमें वैमनस्य बढ़ता चला जा रहा है। अस्तु, हमारे भाइयोंको सुमति हो।

रिपोर्टकी भूमिकामें यह बावन जिनालय संप्रति राजाने विक्रम संवतसे प्रथम बनाया, और उसका जीर्णोद्धार सेठ बच्छराज १, कुमारपाल २, गोविंदराज ३ और चंपकशाह ४ ने अनुक्रमसे किया। अस्तु, जो कुछ भी हो, परन्तु 'महीकांठा मेन्युअल' यह लिखता है कि श्वेतांबर भाइयोंके मंदिरसे दिगंबर जैन मंदिर अतिशय प्राचीन है। इसी प्रकार रास-मालामें यह मंदिर कुमारपाल महाराजने बना-या लिखा है परन्तु सोमसौभाग्य काव्यमें इल्व दुर्गके वर्णनमें ईडरगढ़के शांतिनाथके मंदिर-का उल्लेख नहीं है। क्या उस समय यह मंदिर अस्तित्वमें नहीं था? जिस प्रकार श्री ऋषभदेवके मंदिरका वृत्तांत सोमसौभाग्य काव्य एवं अन्य प्राचीन पुस्तकोंमें मिलता है, इस प्रकार इन बावन जिनालयका उल्लेख नहीं दृष्टिपथ हुआ। देखनेसे यही प्रतीत हो-ता है। रासमालाकर्ता लिखता है कि "दुर्ग में जैनोंके दो मंदिर हैं उनमेंसे एक दक्षिण दिशावाला मंदिर जो टेकरी पर है अतिशय प्राचीन है, और दूसरा बड़ा मंदिर है,,।

अस्तु, दोनों मंदिरोंकी प्रतिमाओंके शिला-लेख देखनेसे भी दिगंबर प्रतिमा ही अतिशय प्राचीन ठहरती हैं।

ईडर-गुजरातमें अतिशय प्रसिद्ध प्राचीन शहर है। यहां पर दिगंबरजैन धर्मकी महिमा राजाओंके ऊपर प्रभाव डालनेवाली प्रसिद्ध थी। वर्तमानमें भी दिगंबर जैनोंकी वस्ती अधिक है। यहां पर षड्भाषाचक्रवर्ति-आध्यात्मकोविद-तार्किकसिंह श्रीसकलकीर्ति-शुभचंद्र-वादिभूषण-यशकीर्ति आदि बड़े २ प्रसिद्ध भट्टारक हो गये हैं जिनके बनाये हुए हजारों ग्रन्थ ईडर भंडारमें जीर्ण शीर्ण अवस्थामें अब भी मौजूद हैं। इन भट्टारकोंकी बृहत् पट्टावली अभी हालमें निकली है। इन लोगोंने क्या२ कार्य किये? कितने वाद जीते? कितने ग्रन्थ बनाये? इत्यादि बातोंका उल्लेख कुछ २ मिलता है। दुःखकी बात यह है कि आज तक हमारा इतिहास छिपा हुआ भंडारोंमें गुप्त बन्द रखा हुआ है। अतएव दिगंबर जैन धर्मकी महत्वता और उनके उच्च प्रभावशाली एवं चमत्कृत व यों ही आभा विश्व पर नहीं पड़ी। इसलिये कितने ही झूठे उपलंभ हमें हमारे अन्य भाइयोंसे सुननेके प्रसंग आये। एवं इतिहास दृष्टिसे भी दिगंबर जैन धर्मके नेताओंके प्रभावसे संसार वंचित रहा। ऐसा होनेसे जो देखनेमें आया या लोगा सुना वह साधारण जनताकी दृष्टिपथमें सत्य प्रतीत होने लगता है, धीरे २ वह बात दृढ़ हो जाती है और सत्य छिप जाता है। भारतवर्षके इतिहासके विषयमें भी यही विद्वानोंका मत है। अस्तु, इस रिपोर्टमें ईडरका संक्षिप्त इतिहास भी लिखा है। यह इतिहास कहां तक सत्य है यह पढ़नेसे विद्वानोंको स्वयमेव निश्चय हो जायगा। यद्यपि यह संक्षिप्त इतिहास एकपक्षीय दृष्टिसे लिखा गया है और राजप्रकरण रासमाला आदि ग्रन्थोंसे तुलना करते हुए यह सिद्ध करनेका ढंग रचा हैकि यह जो कुछ लिखा है वह सत्य है आत्म श्लाघा नहीं है। वाचकवृन्द इसका निर्णय स्वयं करें।

इस रिपोर्टमें एक स्थान पर "दिगंबर संप्रदायमां साधुओ तद्दन नग्न रहे छे. आजना जमानामां नग्नपणे विचरवुं महा कठिन होई तेवा साधुओ क्वचित जोवामां आवे छे, नग्न साधुओ-क्षपणको : दिने दिने उग्र विहार अने क्रियानी विकटताथी अविद्यमान थता गया, पण तेने बदले शिथिलाचारी भट्टारको थया। तेने वेशने लईने अगाउ रक्तांबरो कहवामां आवता"। उपरोक्त लेखमें लेखकने भट्टारक स्थापनके लिये जो युक्ति प्रदान की है वह असत्य है कारण भट्टारकोंकी उत्पत्तिमें यह कारण नहीं है किन्तु सन् १२९५ में आलमशाह-अलाउद्दीन बादशाहकी धर्ममें आस्था नहीं थी। इसकी सभामें राघो और चेतन दो ब्राह्मण भी थे जो कि नास्तिक मतके पक्षपाती मंत्रवादी तथा विद्वान थे। ये बादशाहके मनको और भी धर्मशून्य करते रहते थे। एक दिन उन्होंने बादशाहको बहकाया कि सर्व धर्मोंकी परीक्षा होनी चाहिये। जो सत्य ठहरे उसके सिवाय सबको मुसल्मान बना दिया जावे। बादशाहने देहलीमें आज्ञा दी

कि सर्व अपने २ गुरुओंको लेकर आवें नहीं तो हमारा मुसलमानी धर्म स्वीकार करना पड़ेगा। उस समय मुनिवर महावसेन ( महासेन ) अपने तपोबलसे एक रात्रिमें ही संघ सहित गिरनार पर्वतसे आकाश मार्गसे देहली आये। और श्मशानमें सर्पदंशसे मूर्छित बालकको अपनी तपोमहिमासे सजीवन किया एवं उक्त दोनों मंत्रवादी ब्राह्मणोंने मंत्रोंसे अनेक कौतुक दिखलाये। एक समय उक्त द्विज पुत्रोंने मंत्रके प्रभावसे मुनिके कमण्डलुमें मछली कर दी और श्रीमुनिवर महासेनकी परीक्षा ली, तो मुनिवरकी तपोमहिमासे कमण्डलुमें पुष्प मालिकायें होगई। इसलिये बादशाह प्रभृति समस्त नगर कौतुकान्वित होगया फिर तो अपमान क्लेदित उक्त दोनों ब्राह्मण पुत्रोंने मुनिवरके साथ वाद किया और पराजित हुए, जिससे बादशाहने जैन दिगंबर मुनिवरकी मुक्तकंठसे प्रशंसा की और धर्मपर दृढ़ प्रतीति हुई, हिंसाकर्म राज्यमें बंद कराये और भी इन मुनिवरने चमत्कार बतलाये जो कि ईडर भंडार गुटका नं० ७ के लेखसे स्पष्ट मालूम होता है। बादशाहकी बेगमको मुनिके दर्शनकी प्रबल इच्छा हुई तो बादशाहने मुनिवरसे प्रार्थना की तो विवश हो मुनिने वस्त्र धारण किये। तबसे ही भट्टारक स्थापित हुए ऐसा लेख और दंतकथाओंसे मालूम होता है। ये भट्टारक शिथिलाचारी और क्रियाहीन नहीं होते थे किन्तु विद्वान् और सदाचारी होते थे। यह उनकी अपरिमित ग्रन्थावलिसे प्रत्येक सुज्ञ जान सक्ते हैं। अस्तु, ये भट्टारक पद कोई मुनिपद नहीं है किन्तु ग्रहस्थाचार्यका पद है। ग्रहस्थ उपयोगी आवश्यक परिग्रहको रखते हुए धर्मरक्षा करते हैं। देखो जिनसंहितामें भट्टारक लक्षण—

सर्वशास्त्रकलाभिज्ञो नानागच्छाभिवर्धकः।
महामना प्रभाभावी भट्टारक इतीष्यते॥

आगे चलकर लेखकने एक अद्भुत समस्या लिखी है। वह यह है:—

ईडर पुराधिप महाशय श्रीनारायण सभा समक्ष वादिभूषण क्षपणक निराकरिष्णूनां वागडदेशे घाटिल नगरे योधशूरपति रायमलदेव भ्रातव्य सहस्रमल राज्ञः पुरः पत्रावलंबन पुरसरं क्षपणक भट्टारक गुणचन्द्रनयिनां इत्थं प्रकारक प्रवचन प्रभावना समुत्सर्पेण विधिवेधसां महोपाध्याय श्री ९ श्री शांतिचंद्रगणिपादानां चरणाम्बुजभृंगायमाण गणि लालचन्द्रेण लेखि मुनि लाभचंद्र पठनार्थं" साथमें कुलव्वजरासका भी उल्लेख दिखाया है।

इस लेखमालाके सत्यासत्यका निर्णय तो विद्वान पाठक करेंगे तो भी सत्य घटनाकी सूचना करना मैं अपना कर्तव्य समझता हूं।

प्रथम तो उक्त लेखकी सबूतीमें लेखकने रासमालाके ६५६–६५७ पृष्ठ दिये हैं। रासमालामें यह बात कहीं भी नहीं लिखी है। हां नारायणराव ( द्वितीय ) के राज्य कालका वर्णन है परन्तु रासमाला ६५६–६५७में यह वृत्त नहीं है। लेखकने किस ढंग और धोखेसे लेख मिलाया है। उसका नमूना देखने योग्य है।

"शांतिचंद्र उपाध्याये ईडरगढना महाशय श्री नारायणनी सभामां त्यांना दिगम्बर भट्टारक वादीभूषणनी साथे वाद करी तेने पराजित कर्या हता, नारायणदासे जे वंडमां मदद करी हती ते वंड अकबरे जाते चढ़ीने उतारी बेसाड़ी दीधुं"

इन वाक्योंका संबंध भी तो नहीं मिलता। इस प्रकार एक प्रकरणमें दूसरा प्रकरण बेप्रसंग बनावटी लिखना कितना हास्यास्पद है? भला रासमालाके पृष्ठ झूंठ मूंठ धोखा देनेको ही लिखे थे क्या? यद्यपि ये बातें रासमालासे नहीं मिलतीं तो भी वादीभूषण कब हुए? और उनका शांतिचंद्रके साथ विवाद हुआ या नहीं? इस विषयके ऊहापोहमें इतना ही लिखना अधिक समझते हैं कि नारायणराव ईडरमें शाह अकबरके अंत समयमें राज्यासन अलंकृत करते थे। देखो रासमाला पृष्ठ ६४०–६९७ तक। अस्तु, इतिहासज्ञोंसे अकबर बादशाहका समय छिपा नहीं है। सन् १५७२में (रासमाला पृष्ठ ६९६) अकबर बादशाहने वंड जीत कर लिया। नारायणराव सन् १५७३में हारे और छिप कर पोलका आश्रय लिया और बीरमदेवको राज्य शासन मिला। तत्काल पुत्र और पिता दोनों अकबर बादशाहके दरबारमें गये और बीरमदेवने सभा सिंहको पकड़ कर बता दिया; बादशाह प्रसन्न हुए, वीरमदेव स्वदेश आये कि पिता (नारायणराव द्वितीय)का स्वर्गवास हो गया। (देखो रासमाला पृष्ठ ६९८)।

रासमालाके आधारसे नारायणराव सन् १९७० या १९७८में पंचत्व हो गये। अर्थात् नारायणका राज्य काल सन् १५१०–१५७३ तक रहा।

अब **वादीभूषण कब हुए**, कौन थे, उनने कौन कौन कार्य किये, कितने वाद जीते, कितने ग्रन्थ बनाये? इन विषयोंका नीचे प्रमाणोंसे बहुत कुछ निर्णय हो जायगा।

सलूंबर नगरमें संवत १६६४में वादीभूषणने सीताहरणरास लिखा है। ईडरगढ ऊपरके दिगम्बर जैन मंदिरमें कुछ प्रतिमाओंकी प्रतिष्ठा की है। उनका संवत् १६६१ माघ वदी ९ लिखा है। श्री केशरियाजी धुलेव रिषभदेवके मंदिरमें महान धूमधामसे संवत् १६६८में माघ सुदी ९को प्रतिष्ठा कराई थी। श्री वादीभूषणने श्री केशरियाजीके मंदिरका भी उद्धार उसी समय कराया था। पुनः पुनः लगातार कई बार केशरियाजीमें रह कर प्रतिष्ठा कराई। वादीभूषण महाराजने सं. १६९२में श्री तारंगाजी पर प्रतिष्ठा कराई और पद्मप्रभुकी प्रतिमा नानचंदजी....से हुई, यह प्रतिमा खंडित अभी तारंगामें मौजूद है। ईडर संभवनाथके प्रसिद्ध मंदिरमें सं. १६६१ ६४–६८में प्रतिष्ठा कराई और जीर्णोद्धार कराया। ईडरके पार्श्वनाथके मंदिरमें सं. १६६९में पद्मप्रभुकी प्रतिष्ठा कराई और इसी वर्ष स्वर्गारोहण हुए। वादीभूषणका जन्म अनुमान सं. १६३५ में हुआ और ये जयपुरके रहनेवाले खंडेलवाल वंशके शिरोमणि थे। संवत १६५०के लगभग भट्टारकका पद सुशोभित किया। सं. १६६१में ईडरके गढके ऊपरके मंदिरमें प्रतिष्ठा प्रथम कराई। जिसका लेख—

संवत १६५१ वर्षे माघ वदी ५ सोमे श्री मूल-संघे श्रीभट्टारकगुणकीर्ति तत्पट्टे भट्टारक श्री वादी-भूषण गुरूपदेशात् ईडर (इलर) वास्तव्य हुमड़ दोशी आसा भार्या लक्ष्मी सुता वाई झिलां श्री नेमिनाथं प्रतिष्ठितं नित्य प्रणमति।

उक्त प्रतिमाओंके लेखसे वादीभूषण १६५० से १६६९ तक भट्टारक पदको सुशोभित करते रहे। इन लेखमालाओंसे तो नारायण-रावका वादीभूषणके समयमें अस्तित्व नहीं था किंतु वीरमदेवका शासन था, पाठकगण स्वयमेव ही विचार कर सक्ते हैं। तो उक्त रिपो-र्टमें शांतिचंद्र उपाध्यायने वादिभूषणको नारायण-रावकी राजयसभामें परास्त किया-यह लिखना कितना असंगत प्रतीत होता है। और रास-मालाका प्रमाण दिया वह भी रासमालामें नहीं मिला। श्री विजयकीर्ति भट्टारक सं. १५६८ में विराजमान थे उनके पीछे शुभचंद्रजी हुए। यह भट्टारक न्याय शास्त्रके अद्भुत ज्ञाता थे। इन्होंने १६ वाद बनाये और पूजन आदिके ग्रन्थ बनाये एवं न्यायके अनेक ग्रन्थ बनाये हैं। इनका विशेष वर्णन पुनः लिखा जायगा। शुभचंद्रके पट्टपर सुमतिकीर्ति, सुमतिकीर्तिके पट्ट पर गुणकीर्ति और गुणकी-र्तिके पट्टाधिकारी वादिभूषण थे।

( देखो माणिकचंद जीवनचरित्र पृष्ठ ३१ )

श्री वादिभूषणके पट्टाधिकारी रामकीर्ति (द्वितीय) सं. १६७०में विराजमान हुए और उन्होंने वादीभूषणके विषयमें अनेक प्रशस्ति लिखी हैं। पाठकोंके अवलोकनार्थ कुछ यहां पर देना अनुचित नहीं होगा—

तरगदपंकजविकाशनपद्मबंधुः।
जीयात्कुवादिमुखकैरवपद्मबंधुः॥
कवियाकुरुकृतिमिरनाशनपद्मबंधुः।
वादिभूषण गुरुर्जित पद्मबंधुः॥
यो नानागमशब्दतर्कनिपुणो मान्यैर्नृपैः पूजितः।
कर्णाटे कलिकालगौतमसमो भट्टारकाधीश्वरः॥
वादेऽनेकजिता कुवादिगणितो रत्नत्रयालंकृतः।
श्रीमान् शुभचन्दवद्विजयते श्रीवादिभूषो गुरुः॥२॥

अर्थात् आचार्य वादिभूषण गुणकीर्तिके पट्ट-पर असाधारण प्रतिभाशाली, न्यायशास्त्रमें अतिशय निपुण, अनेक मान्य नृपतियोंसे पूजित, अनेक आगमको जाननेवाले और कर्णाटक प्रभृति देशोंमें अनेक विद्वानोंको पराजित करने-वाले, गौतम समान तेजस्वी, यथार्थ नामवाले अर्थात् वादियोंमें भूषण (शिरोमणी) वादिभूषण गुरु विजय प्राप्त करो। गुटका नं. ८ पृष्ठ २३८ में वादिभूषणके लिये यह लिखा है—

पाट महोत्सव घर २ जय बोलो, वादीचंद गुरु गछ सोहाकर भावो। साह वीरा तन यात वीरुप्यन जन मन मोहन पुत्र पामो। वंश हुमड़ (यहां पर हुमड वंश लिखा है) सु तिलक सोहित जिनमति गुन गावो। कुअर (आसोज) सुदानणी (सुदी) पचम (५) महाव्रत दीक्ष धरावो। जीता अनेक वादिगण जेने अद्भुत विद्य धरावो। तर्कशितके विचार विचक्षण लक्षण वादीद्र मंड्या॥

इस गुटकेमें अनेक जगह वादिभूषणके वाद जीतनेके गीत लिखे हैं। लेख बढ़ जानेके भयसें नहीं लिख सके।

दुर्वादिमदसंहर्त्ता वादे येन पराजिता
................ श्री वादिभूषो गुरुः
कुनयकोटि कुजपाटन पटुत्तममर्दित दुर्मतवादि
स्याद्वादनय तर्पित अनेक भविमन संचार।
न्यायनिगम अध्यात्मचंद्र तर्कागम घोषित निर्नाद
(वीरम) देव नृपति पूजित श्रीवादिभूषण जीते वाद

इत्यादि अनेक प्रशस्ति मिलती हैं। वादिभूषणने कौन २ से ग्रन्थ निर्मापित किये यह विशेषतासे भंडार खुटने पर प्रसिद्ध किये जायंगे।

उपरोक्त प्रशस्तिसे शांतिचंद्र उपाध्यायका वृत्त ठीक नहीं प्रतीत होता है। अस्तु जो हो, एक तो समयमें महान अंतर है, द्वितीय अपने आप दंत कथा रूप प्रशस्ति पर विश्वास प्रतीत नहीं है। उक्त लेखमें रक्तांबर क्षपणक शब्द आये हैं। रक्तांबर और क्षपणक शब्दोंका अर्थ बुद्धके यति होता है। भट्टारकोंको क्षपणक नहीं कहा जाता और न प्रसिद्ध है। शब्दचिंतामणि नामक कोशमें क्षपणकका अर्थ पृष्ठ ३६९ में "बौद्धमतनो दिगम्बर साधु" ऐसा लिखा है और बौद्धगुरु प्रायः रक्त वस्त्र पहनते थे। शायद शांतिचंद्र उपाध्यायने कोई वादिभूषण बौद्ध साधुको पराजित किया हो। परन्तु उसका उल्लेख रासमालामें नहीं है। दूसरे उक्त लेख प्रमाण नहीं होनेका एक दूसरा भी कारण है वह यह है कि उक्त लेखमें (पृष्ठ ४८) ऊपर लिखा है":-

वादिभूषण शिवाकरिन्दूनां वागन्देवे पाट-शिलानां श्रीभूपति रायमल देव प्रत्यक्ष सार-सभास्थ वादः पुर क्षपणक पुरःसरं रक्तांबर क्षपणक दुर्धर कृता।

यह तो संस्कृतमें लेख है और भाषा मूल रासकी पुस्तकमें "वादिभूषण दिगंबर मोती पाम्यो जय जयकार रे"

मूल ग्रन्थमें केवल वादिभूषणको मोता लिखा है और उस ग्रन्थकी प्रशस्तिमें गुणकीर्तिको भी मोता लिखा है। प्रशस्ति ठीक है या मूल ग्रन्थ यह तो पाठक निर्णय करें; परन्तु एक बड़े मजेकी बात तो यह है कि वादिभूषणके गुरु गुणकीर्ति थे। क्या गुणकीर्तिके पट्टाधिकारी होने पर भी वादिभूषण पट्ट पर बिराजमान हुए? यह बिलकुल सफेद झूंठ है! इस प्रकार लेखकको ऊटपटांग लिखना अच्छा नहीं है।

रिपोर्टमें रणमल्लकी चोकीवाले दिगम्बर जैन मंदिरको अपनानेके लिये भी उल्लेख किया है परन्तु प्रमाण कुछ भी नहीं। केवल राज्यतंत्रसे संबंध मिला कर धृष्टताका दृढ साहस किया है। उक्त मंदिरमें वर्तमानमें भी जैन दिगम्बर मूर्ति भग्नावस्थामें मौजूद है। साक्षात् हरण करना यह कैसी कुचाल? अस्तु यह मंदिर दिगम्बर जैनोंका है और उसके अनेक कारण तो मंदिरके देखनेसे ही प्रतीत होते हैं। हम भाइयोंको सचेत कर शांतिकी प्रार्थना करते हैं। हो सका तो ईडरका सच्चा इतिहास भाईयोंकी सेवामें पुनः उपस्थित करूंगा।

शोधक—

नन्दनलाल जैन वैद्य विशारद।

---

## महासभाके नाम
### खुली चिट्ठी।

श्रीयुक्त महामंत्री, दिग० जैन महासभा, सादर जुहारु। अपरंच समाचार यह है कि महासभाकी सीमा कहां तक है? इसमें क्या सभी प्रकारके दिगम्बर जैन शामिल हो सक्ते हैं? क्योंकि महासभा विधवाव्याहको बुरा अवश्य ही समझती है और उसका कर्त्तव्य भी है कि इसके अनुसार वह उसका खंडन करे और जो लोग विधवाव्याह करते कराते होवें उनको महासभामें सम्मिलित न करे और यदि सम्मिलित होवें तो उन्हें पृथक् कर देवे क्योंकि यदि वह निरंतर खंडन न करेगी और उन लोगोंको शामिल रखेगी तो शास्त्री पंडितजनोंके कथनानुसार वह विधवाव्याहकी पक्षपातनी हो जावेगी। इस हिसाबसे यदि वह विधवाव्याह करने करानेवालोंको पृथक् करेगी तो दक्षिण प्रांतका एक बहुत बड़ा भाग (सेतवाल, पंचम, चतुर्थ, कासार आदि जातियां जिनमें सैकड़ों वर्षोंसे यह प्रथा प्रचलित है) महासभासे पृथक् हो जावेगा और फिर यह महासभा केवल उत्तर प्रांतीय रह जावेगी कारण कि वे लोग अब तो इस प्रथाको बंद कर ही नहीं सक्ते हैं। यदि कोई कदाचित अपना निजी सम्बन्ध ऐसा न करे तो समाजसे पृथक् कर नहीं सक्ता है,

अब ऐसी दशामें महासभा महासभा नहीं कही जा सक्ती है और न वह समस्त दिगम्बर जैनियोंकी ओरसे उत्तरदायित्व रख सकेगी। इसी प्रकार तीर्थक्षेत्र कमेटीकी कार्रवाई भी एक देशीय ठहरेगी और बड़ा भारी झगड़ा खड़ा हो जावेगा क्योंकि तीर्थक्षेत्र कमेटी महासभाकी शाखा है। उसके भी वे ही उद्देश्य हैं जो महासभाके हैं इत्यादि।

यदि महासभामें दक्षिण प्रांतीय भाई शामिल हो सक्ते व हैं और वह समस्त भारतवर्ष व समस्त दिगम्बर जैनी मात्रकी है, तो वास्तवमें महासभा है।

अब प्रश्न यह होता है कि जब महासभामें समस्त दिगम्बर जैनी जिनमें विधवाव्याह करनेवाले भी हैं शामिल हैं और हो सक्ते हैं तो **वीरसंघ** पर क्यों ऐसी शंका की गई कि वह विधवाव्याहका यदि खंडन नहीं करता तो उसका पक्षपाती है। यदि यह कहा जाय कि महासभा ऐसे झगड़ालू विषयोंको हाथमें न लेकर वह परस्पर अविरोधी बातोंको लेकर संगठित हुई है तो ठीक है और इसी प्रकारसे कार्य चल सकता है कारण कि यदि पृथक् २ विचारों वालोंके अनुसार महासभाके विभाग होंगे तो वह फिर महासभा न रह जायगी। कारण कि कोई शुद्धाम्नायी, कोई तेरापंथी, बीसपंथी, छापा पंथी, हस्त लिखित पंथी, विधवा विवाहके विरोधी और पक्षपाती इत्यादि अनेक भेदवाले भी सामान्य धर्म अपेक्षा मिलकर कार्य कर सक्ते हैं और विशेष धर्मापेक्षा पृथक् ही हैं।

यदि इसी प्रकार **वीर संघ** भी सामान्य प्रकार परस्पर विरोधी बातोंको स्थान न देता

हुआ और अपने नियमोंके अनुसार ( जिनमें कि पाक्षिक श्रावककी योग्यता बताई गई है ) भर्ती करता तो क्या हानि थी ? हमारी समझमें तो जितने लोग शामिल होते वे सब सप्त व्यसन त्यागी, नशा त्यागी, देव धर्म गुरुके ( दिगम्बर जैन सिद्धान्तानुसार ) अनुयायी तथा किसी एक भाषाके जानकार इत्यादि, वढ़नेमें लाभ ही था, फिर न जाने क्यों उदयपुरमें पंडित खूबचन्दजी शास्त्री, पं० नन्दनलालजी, बाबा भागीरजी वर्णी, ब्र० ज्ञानानंदजी आदिने इकदम वीर संघ पर प्रबल आक्रमण किया ? क्या इन्होंने संघका कोई कार्य अनुचित देखा था ? जबकि उसकी सभी कार्रवाई महासभासे प्रतिकूल नहीं थी तो इस प्रकारसे उसपर आक्रमण करना, उसे धर्मघातक बताना सर्वथा अन्याय है। क्या महासभा व्यसन त्याग, नशा त्याग, पढ़ना, पढ़ाना, देव धर्मगुरुके श्रद्धान आदि जो कि वीर संघके नियम व उद्देश्योंमें हैं बुरा समझती है ? या कोई भी नियम उसका महासभाके प्रतिकूल है तो प्रगट करना चाहिये; क्योंकि वीरसंघ **किसीको भी धोखेमें डालना नहीं चाहता है।** हम चाहते हैं कि आप कृपा करके हमारी इस चिट्ठीका उत्तर किसी जैन पत्रमें प्रगट कर देवेंगे कि ये संघको क्या समझते हैं और महासभामें इसलिये ये भाई भी शामिल हैं व हो सकते हैं या नहीं जिनमें विषय व्याह मनाते हैं ! इस चिट्ठीके लिखने और उत्तर मांगनेकी आवश्यकता यों हुई कि जिनके अदेनसका भाव [illegible] लोग यत्र तत्र चिट्ठियां वीरसंघके विरुद्ध भिन्न भिन्न पर लोगोंको भड़काते हैं। हम उनकी इस कार्रवाईको अनुचित समझते हैं। ऐसा कुलियामें गुड़ फोड़ना अन्याय और डरपोकपन है, जो कुछ भी कहना होवे खुलासा प्रगट ही कह कर उत्तर लेना ठीक है। आशा है कि आप अवश्य ही महासभाके महामंत्रीकी हैसियतसे उत्तर प्रकट करेंगे। आपका—

उपमंत्री, वीरसंघ।

---

## रक्षा-बंधन-स्फोट.

( जैन मित्रनी पहेलीनो विस्तारथी जवाब )

**दोहरो.**

વાસી શહેર ઇંદોરના, નામ છે મુન્નાલાલ,
પહેલી લખી નિજ જ્ઞાનથી, અર્થ લખું છું હાલ.
વસ્તુ તેનો એજ છે, શ્રાવણ સુદી માંય,
પુર્ણીમા જે હોય છે, હર્ષ ઘણેરો થાય.
અક્ષર તેના પાંચ છે, પ્રગટી વિષ્ણુ કુમાર,
સાતસો મુનિનો ટળ્યો, ઉપસર્ગ તે વાર.
ત્રીજ બીજ અરૂ પ્રથમથી, અક્ષર થાયે રૂપ,
તીર્થ પવિત્ર તે જાણીએ, પૂજે મોટા ભૂપ.
બીજા અને પહેલા થકી, ક્ષાર બને શુભ નામ,
વૈદ્ય જન ઉપયોગમાં, આવે હરનિશ કામ.
પંચ ક્ષાર જણો વળી, ગુણ જેના છે અપાર,
આપે તે આરોગ્યને, કહી દઈ નિરધાર.
પહેલા બીજાથી બને, રક્ષા શબ્દ એક,
ક્ષત્રિયોનો ધર્મ છે, એમાં મીન ન મેખ.
ત્રીજા ચોથાથી બને, બન્ધ શબ્દ નિરધાર,
સપ્ત કર્મમાં જાણીએ, ચોથે બંધનું નામ.
દૂર થાય જો આત્મથી, થાય પવિત્ર તમામ,
શુદ્ધ બને પરમ આત્મા, ધ્યાન ધરે આનન્દ.
કર્મ બન્ધ દૂરે કરી, સાધે સિદ્ધ સ્વછન્દ,
ચોથા પંચમ સંગથી, થાવે મનનું નામ.
લક્ષ્મી કોષ કહે વળી, કે દોલતનું નામ,
ધન જો પામે હોય તે, હોય સુખ અપાર.
એમ કોઈ માને વળી, કહ્યા છે નિરધાર,

નિર્ધન જે વિદ્વાન છે, કરે ન ગણતી કોય.
નિજ કન્યા દેવે નહિ, એ ધનનો મહિમાય,
ધનના મિથ્યા ગર્વથી, પ્રાપ કરે બહુ વીધ.
ગુણવંત સર્વને દેખીને, ગર્વ ધરે અઘટીત,
નિર્ધન તે ધન કારણે, કરે વિક્રય ન્યાય.
આપે વૃદ્ધ કે બાળને, ધન માટે કન્યાય,
વાત વિચારે તે નહિ, કે પુત્રીને દુઃખ.
સ્વ સુખ આપ વિચારીને દે પુત્રીને દુઃખ,
એવા જનને આપશે, નિજ પુત્રીઓ શ્રાપ.
મરજો સ્વાર્થી તે જનો, દુષ્ટ તેહ માબાપ.
અશુભ કૃત્ય તે આદરે, છોડી નિજનો ધર્મ.
જાણુ થયે તે આપશે, વૃદ્ધ પતિને મર્મ,
આ જન્મે દુઃખ લે.ગવી પુત્રી પિતા સંઘાથ
અંતે નરકે તે જશે, દુઃખ ભોગે અસહાત.
અહો જૈની વિચારીને કૃત્ય એહથી આજ,
સુખ પુત્રીનું ધારીને, દેજો યોગ્ય વર સાથ.
ઉપરના શબ્દોથી બને, નામ જે એક પ્રકાર,
રક્ષા બંધન નામ છે. ઉંચ નીચ તહેવાર.
મુળ પર્વ જિન ધર્મનું, કહ્યું છે શાસ્ત્રોમાય,
અલ્પ બુદ્ધિ હું શું કહું, પાળો ભવી સુખ હોય.
પૂર્ણ પહેલીની કરી, જૈન મિત્રને કાજ,
કહે સુબાળક જૈન યહ, વંદી શ્રીજિનરાજ. ×

સાહિત્ય સેવક—દુઃખી હૃદય.

× વીર સંવત ૨૪૪૩મા જૈન મિત્રમાં રક્ષાબંધન મેંને પહેલી અર્થાત્ સમસ્યા દહોરા નિવાસી સુન્દરલાલ જૈન તરફથી પૂછેલી, તેનો ઉત્તર મેં હિંદીમાં લખી મોકલેલી, તેનું ગુજરાતી ભાષાંતર ઉપયોગી જાણવાથી લખી મોકલ્યું છે






( લેખકઃ—એક દુઃખી હૃદય )

ગતાકથી ચાલુ.

સ્થળ—બજાર—ચોક.

પાત્રો—કોટવાલ, ધનદત્ત શેઠ, યશપાલ શેઠ, સિપાઇઓ અને પાછળથી સચીવ સહિત નરપતિ ( રાજન )

( કોટવાલ ધનદત્ત તથા યશપાલને પકડી બજારમા થઇ ન્યાય મંદિર તરફ લઇ જાય છે. રસ્તામાં મધ્ય ચોકમા આવતા કોટવાલ ધનદત્તને ઉદ્દેશી કહેવા લાગ્યો )

કોટવાલ—કેમ શેઠ, આપ સમજુ થઇ પરાયા માણસને બિભત્સ શબ્દોથી અપમાન આપો તે સારૂં કહેવાય કે?

ધનદત્ત—સાહેબ, આ માણસ (યશપાલ શેઠ) પરાયા નથી, પણ મારા વેવાઇ અને વળી જ્ઞાતિના છે, તેથીજ આટલાથી માંડી વાળવું પડ્યું છે, નહિ તો ક્યારનોએ યમભટનનો રસ્તો બતાવી દીધો હોત.

યશપાલ—( ધનદત્તના વજ્ર પ્રહારોથી ક્રોધ કરી ) હવે બસ? જોયો છે મોટો મારકણીયાનો છોકરો છું તે મારાથી કંઇ અજાણ્યું નથી. જો હવેથી એક પણ શબ્દનો ઉચ્ચાર કરીશ, તો જોયા જેવું થશે.

( યશપાલના આ જવાબથી ધનદત્ત ખીજવાઇ ગયા અને યશપાલને મારવા દોડ્યા તેમજ કેટલીક અઘટિત ગાળો પણ દઇ વાળી. )

( કોટવાલે પોતાની હયાતિમા તકરાર થતી અટકાવતાં ધનદત્ત શેઠને એક ફટકો લગાવી પોલીસને હવાલે કર્યો. )

( એટલામાજ તે નગરનો રાજા ત્યાં આવી ગયો. )

નૃપતિ—અરે રત્નસિંહ (કોટવાલનું નામ)! આ ઉચ્ચ ગણાતા શ્રેષ્ઠીગણોને કેમ બંધનયુક્ત સ્થિતિમાં ઉભા રાખ્યા છે?

ધનદત્ત—હા.મહારાજ, કોટવાલ સાહેબ નાહકના હમારી ઇજ્જત પર પાણી ફેરવવા પ્રયાસ કરે છે.

રત્નસિંહ—હવે બેસ ઇજતના ખાં! એક અક્ષર પણ બોલો તો આ દંડકાનો ભોગ થવું પડશે.

હજુર, આ સૃષ્ટિમાંથી આ ધનદત્ત શેઠે પોતાની આઠ વર્ષની પુત્રી આ યશપાલ શેઠના પચાસ વર્ષના પુત્ર સાથે પરણાવવા ઠરાવ કર્યો અને તે આ દુષ્ટ હૃદયના અને કુળવાનનો ડોળ કરનાર યશપાલ શેઠે મંજુર રાખ્યો અને લગ્ન દિવસ પણ મુકરર કર્યો, પરંતુ કોણ જાણે કે શાથી તે લગ્ન જ્ઞાતિના પંચોને અઘટિત લાગ્યું, જેથી તેઓએ બંને શેઠને બોલાવી એ સંબંધ તોડી નાંખવા સુચવ્યું, પરંતુ આ દુષ્ટ હૃદયના સ્વાર્થાંધ યશપાલે તેમ સત્યવાનનો ડોળ કરનાર ધનદત્તે માન્યું નહિ, જેથી જ્ઞાતિવાળાએ દિલગીર થઇ ઉભય (બંને) ને જ્ઞાતિમાંથી બહિષ્કાર કર્યા.

જ્ઞાતિ પંચમાંથી ઘેર જતાં ઝવેરીચોકમાં ઉભય સામસામી ગાળોનો વરસાદ વરસાવતા હતા, ત્યાં હજારો મનુષ્યોની ઠઠ જામી હતી અને વૃદ્ધ વણિકોનું વૃદ્ધ લગ્ન સ્થાપિત સંભાષણ સાંભળતા હતા તેજ અરસામાં યશપાલ શેઠને વૃદ્ધાવસ્થા હોવા છતાં એકાએક ક્રોધ ચઢી આવ્યો અને તેમને લાકડી ઉપાડવાની મનની ઇચ્છા ઉત્પન્ન થઇ અને ધનદત્ત શેઠને એક સપાટો લગાવી પણ દીધો, જેનાથી તેમની પાઘડી જમીનદોસ્ત થઇ ગઇ અને તેઓ પણ જમીન દોસ્ત થતા બચી ગયા. આ બનાવ મારી હાજરીમાં બનેલો હતો, જેથી મારી પોલિસની ફરજ અદા કરવાના પ્રતાપથી મેં બંનેને શાંત પાડ્યા, પણ તેની કંઇ અસર થઇ નહિ, જેથી નિરૂપાયે મારે કોટવાલી નિયમને માન આપી બંધન યુક્ત કરવા પડ્યા અને તેમને તેજ સ્થિતિમાં હું આપ શ્રીની હજુરમાં લાવેલો છું. હવે આપ યોગ્ય ન્યાય આપો.

ધનદત્ત—મહારાજ, હું પસ્તાઉં છું, પણ હવે સુવા પછી ડહાપણ શા કામનું? બાપજી, હું ગરીબ માર્યો જાઉં છું. મને આપ એવો રસ્તો બતાવો કે-મારી પુત્રીનું લગ્ન પણ થાય અને જ્ઞાતિવાળા મારા તરફ રહેમ રાખે.

યશપાલ—મહારાજ, બધી વાત ખરી પણ-મારા પુત્રના નિમિત્તની કન્યા બીજે આપી શકાશે નહિ. એકને માટે નિર્માણ કરેલી કન્યા બીજાને આપવી એ મહા અધર્મ ગણાય.

બાપજી, મારે આટલે એંશી વર્ષે વંશ જશે. તેનો વિચાર કરી મારા પુત્રનું લગ્ન થાય તેમ બતાવોજી.

નૃપતિ—શેઠીયાઓ, મને ઘણી દિલગીરી થાય છે કે-ભારતવર્ષમાં હિંદુઓની ચાર વર્ણો પૈકી ઉચ્ચ વૈશ્ય અર્થાત્ વાણીયા કે-જેઓ વંશ પરંપરાથી જ્ઞાન પામેલા અને વિચાર પૂર્વક કામ કરવાવાળા છે, જેઓ અગમ બુદ્ધિવાળા કહેવાય છે, વળી તેમાં પણ તમે તો વીર પ્રભુના સેવકો એટલે કે શ્રાવક અર્થાત્ જૈન ધર્મનું અવલંબન કરવાવાળા છો, હિંસાના પરિત્યાગી છો, અહિંસા ધર્મના પ્રચારક છો, પ્રાણી માત્ર પર દયા કરનારા કહેવાઓ છો, તો તમેજ જ્યારે આમ તમારાં પુત્ર પુત્રી પર દયા ખાતા નથી, પુત્ર પુત્રીના ભવિષ્યનો વિચાર બાંધતા નથી, તેમ જ્ઞાતિના નિયમોને પણ પાળતા નથી, તો પછી તમે શ્રાવક શાના? તમે અહિંસા પરમો ધર્મ: પાળવાવાળા શેના? વળી બતાવો કે-તમારા કયા શાસ્ત્રમાં આઠ વર્ષની પુત્રીને પચાસ વર્ષના વૃદ્ધ ખખ્ખર સાથે પરણાવવા આજ્ઞા છે? વળી બતાવો કે-તમારા કયા શાસ્ત્રમાં આવાં અયોગ્ય લગ્નો તોડાય નહિ, એમ લખ્યું છે.

શાસ્ત્રમાં તો એમ ખાસ લખેલું છે કે-વિવાહ કર્યા પછી વર દેશાંતર ચાલ્યો જાય ને ત્રણ વર્ષ સુધી ખબર કાઢે નહિ તેમ નપુંસક થઇ જાય, અંગહીન થાય, રોગી થઇ જાય, યા કુળવાનની સાથે સંબંધ કર્યો હોય અને નીચ નિકળે તો, એ સંબંધથી વર કન્યા ઉભય બંનેને નારાજ હોય

તો પંચને જણાવી વિવાહ ભંગ કરવો અને બીજે યોગ્ય સ્થળે લાયક જોડાથી સંબંધ બાંધવો.

વળી બતાવો કે તમારા કયા શાસ્ત્રમાં સામસામી ગાળાગાળી ટંટા કરવાનું બતાવ્યું છે. ઉલ્ટું તમારા શાસ્ત્રોમાં તો દુનિયાના સર્વ જીવો સમાન છે, જેથી એકમેકથી સલાહસંપથી વર્તવું અને કોઇની પણ લાગણી દુખાય એ શબ્દ-એ ાર્ય કરવું નહિ, એમ બતાવેલું છે.

મને કહેતાં પણ શરમ આવે છે કે-તમારા જેવા શ્રીમંત અને જ્ઞાનવાળા વૈશ્યો જ્યારે આમ નિર્દય અને ઘાતકીપણું બતાવી પોતાનાં સંતાનોના મુખ પર શલ્યા મુકશે, તો બિચારા ગરીબ અને બુદ્ધની તો વાતજ શી કે જેને સારાસારનો વિચાર નથી, જે પોતાનાં સંતાનોને યોગ્ય જોડાંથી વિભૂષિત કરે છે. તમોને જરા પણ શરમ આવે છે કે-તમારું શ્રાવકનું કર્તવ્ય શું અને તમો કરો છો શું ?

છપ્પા.

શ્રાવક તેનું નામ, જગે જે સત્ય અનુસરતા,
શ્રાવક તેનું નામ, દિલથી હિંસા ત્યજતા.
શ્રાવક તેનું નામ, ચોરી નહિ મુદ્દલ કરતા,
શ્રાવક તેનું નામ, પરસ્ત્રી દૂરથી ત્યજતા.
વળી શ્રાવક તેનું નામ છે, જે ગુણિકા નવ રાખતા;
નિજ ધર્મ કાર્યે દઢ રહી, સત્ય પંથે મ્હાલતા.

(૨)

શ્રાવક તેનું નામ, દાન કન્યાનું કરતા,
શ્રાવક તેનું નામ, સંતતિ સુખને ધરતા.
શ્રાવક તેનું નામ, પુત્રીનું ધન નવ લેતા,
શ્રાવક તેનું નામ, નીતિને પંથે પળતા.
વળી શ્રાવક તેનું નામ છે, જે ઐક્ય હિત રાખતા;
વૃદ્ધ લગ્નને બાળલગ્ન, દુ-ર-થી પરિત્યાગતા.

(શાર્દૂલ વિક્રિડીતમ)

એવા શ્રાવક વંશમાં નિપજ્યા, નેમી પ્રભુ કૃષ્ણને.
આવો ભીમ યુધિષ્ઠિર નૃપ વળી, લોકો પૂજે વીરને.
વળી મન્છી સમ હેત ભાવ ધરતા, બહુ થયા ધાર્મિકો
આચાર્યો જિનસેન કુંદ જનમ્યા, જેના થયા શ્રાવકો.

(વસંત તિલકાવૃત્તમ)

રૂડે સુવંશ પ્રગટી જગમાં નરો જે,
અર્પી જીવન નિજતણું જગમાંહી પ્રેમે;
મેલી ફરીથી સુકીર્તિ જગમાંહી જેણે,
પાયે નમું લળી લળી દીલથી હું તેને.
કર્મો તણો જય કરે જિન નામ કહાવે,
જેનો સુવંશ જગમાં જનને દીપાવે;
જેના સુપંથમાં જન શિવ જાયે,
સ્વર્ગો તણાં સુખથકી વધુ સુખ જ્યાં હે. ૨

એજ ખરા શ્રાવક છે અને એમના પ્રમાણે તમે વર્તન સુધારો અને ભવિષ્યમાં તમારી પ્રજા-તમારી સંતતિનું શ્રેય ઇચ્છો. બાળલગ્નથી તમને, તમારી જ્ઞાતિને, તમારા સમાજને અને તમારા દેશને સુદ્ધાંત નુકશાન છે. વૃદ્ધલગ્ન અને કજોડાંથી પણ તેમજ છે.

વળી તે દુષ્ટ પ્રથાઓના પ્રતાપે પતિ પત્નિને સામસામી અણગમો ઉત્પન્ન થાય છે અને તેનાથી બંનેને પ્રેમ જામી શકતો નથી. તેમજ તેમના પ્રેમનો આખરે અંત આવે છે અને તેમ કરવા જતાં વખતે એકાદ દંપતિના સૌભાગ્યને પણ હાનિ પહોંચે છે. શેઠિયાઓ ! પ્રેમ ત્યાંજ સુખ અને પ્રેમ તેજ સંસાર સાગરમાંથી પાર કરવાવાળી વસ્તુ છે. જેમ ઇશ્વર પ્રત્યે પ્રેમ કરવાથી, તેના ચિદ્રૂપ સ્વરૂપનું ધ્યાન કરવાથી અને આત્માનું શોધન કરવાથી આ જીવ સંસારનાં તુચ્છ સુખોનો ત્યાગ કરી પરમ દૈવિક અને અલૌકિક સુખનો સ્વાદ કરવા આગળ વધે છે. અને અંતે તે સિદ્ધ ભૂમિને પ્રાપ્ત થાય છે, તેવીજ રીતે પતિ પત્નિને સામસામી પ્રેમ થવાથી સંપૂર્ણ સુખનાં ભોક્તા થઈ અંતે મનુષ્ય દેહનું કલ્યાણ કરે છે.

તમારી જ્ઞાતિ-તમારા ધર્મ સંબંધે વધુ હું જાણતો નથી, પણ મને આશા છે કે આટલેથીજ તમારું મન તમારાં સંતાનોના ભલા તરફ ઉતર્યુ હશે.

શેઠિયાઓ, માનો ને સીધે રસ્તે કામ ચલાવો, નહિ તો આખરે નિરૂપાયે હમારે ન્યાયના બંધારણમાં ઉતરી અમલને રસ્તે દોરાવું પડશે.

ધનદત્ત—મહારાજ, મ્હારે હવે મારી કન્યા યશપાલના પુત્ર અરે ! વૃદ્ધ સમાન તે શેઠીયા સાથે પરણાવવી નથી, પણ યશપાલ મારા સામે અદાલતે દોડે તેનું શું કરૂં, જેથી ડરનો માર્યો હા, હા, કરૂં છું, બાકી વિવાહ કર્યો ત્યારે તેમના પુત્રને જોયા સિવાય-પચીસ વર્ષનો જાણીનેજ વિવાહ કરેલો, પણ પછી ચાલીશ વર્ષની વાત જાણવામાં આવી, ત્યારથી મારૂં મન ઉદાસજ રહેતું હતું, પરંતુ ગ્નાતિના બંધારણને લીધે ઈલાજ હતો નહિ, જેથીજ લગ્ન દિવસ મુકરર કરતા સુધીનો વખત આવી પહોંચ્યો. બાપજી; તમે કહો તેમ કરૂં.

( આનંદપુર નગર સાત લાખ માણસની વસ્તીવાળું આબાદ શહેર હતું. તેમ ત્યાં તે શેઠીયાઓની નાતનાં ૨૦૦૦ ઘર હતાં જેથીજ સામસામી પિછાન ઓછી હતી. )

નૃપતિ—શેઠ, તમારે નિશ્ચિંત રહેવું. હું હજુ એક વખત યશપાલને સમજાવી જોઉં, પછી તેનો રસ્તો કરતાં શું પડે. કેમ યશપાલ શેઠ, તમે આ વિવાહ ફોક કર્યાનો કરાર ધનદત્ત શેઠને લખી આપો છો કે નહિ ?

યશપાલ—સાહેબ, ગમે તો મારી તમામ મિલકત નાશ પામે યા હું અને મારા પુત્રો નાશ પામીએ, પણ તે વાત મારાથી બનવાની નથી. મહારાજ, બેઅદબી માફ કરશો ?

નૃપતિ—શેઠ, માનો, હજુ માનો અને ધનદત્તની નિર્મળ બાળાને શિરથી ગંભ્યતા રૂપી બધા પાઠી લઇ સ્યા અને એમાંજ તમો સુખી થશો. તમારા જેવા નીચ પુરૂષોએજ બાળલગ્ન અને વૃદ્ધલગ્નની પ્રથા ઘુસાડી દીધી છે, પણ જોઉં છું કે તમારો વિચાર કેટલે સુધી પાર આવે છે.

યશપાલ—મહારાજ, અમારી જ્ઞાતિઓની તકરારમાં રાજાએ વચ્ચે પડવું એ ન્યાય વિરૂદ્ધ ગણાય છે. કોઇના ધર્મમાં-કોઇના વ્યવહારમાં રાજાએ હાથ ઘાલવો જોઇએ નહિ.

રાજા—પ્રજાની સુખાકારી જાળવવી એ રાજાનો ધર્મ છે અને તેથીજ મેં જ્ઞાતિ-સુધારણા નામનો નવો નિયમ પસાર કર્યો છે અને કેવળ હુકમ પસાર પણ કરી દીધો છે તે તેમોને ખબર નહિ હોય. ભલે ખબર ન હોય પણ અત્યારનાજ મારા હુકમને માન આપી તમારે ધનદત્તને કરારનામું લખી આપવું પડશે.

યશપાલ—મારાથી મારી ઇજ્જતને ખલેલ કરનાર કોઇપણ કાર્ય થઇ શકશે નહિ, તેમ કરારનામું પણ લખી શકાશે નહિ.

નૃપતિ—( ક્રોધ કરી ) અરે રત્નસિંહ! આ દુષ્ટ વણિક સમજાવ્યો સમજે તેમ નથી, તેને એકદમ લોહબંધથી બંધનયુક્ત કરી દરબારગઢમાં હાજર કરો ( એટલું કહી રાજા નગરચર્યાર્થે ચાલી નિકળ્યો. )

( રાજાના ગયા પછી કોટવાલે પોલિસને યશપાળને દરબારગઢમાં સખ્ત પેહેરા સહિત લઇ જવા ફરમાવ્યું અને ધનદત્તને તેમની પુત્રી માટે યોગ્ય વર શોધવા કહ્યું, અને પોતે ઓફિસે જવા રવાના થઇ ગયો. )

( પોલિસ અને શેઠ યશપાલ બજાર વચ્ચે દરબારગઢ તરફ જવા લાગ્યા. રસ્તામાં ટીખળી લોકો શેઠને મશ્કરી કરી ચીડવવા લાગ્યા જે શેઠથી સહન નહિ થવાથી આખરે તેમણે ગુપ્ત રુદન આરંભ્યું. દરબારગઢ જતાં સુધી રસ્તામાં ઘણી વખત પોલીસે શેઠને દંડ પ્રહાર પણ કર્યા હતાં પણ પુત્રવધૂ લોલુપી વૃદ્ધ ખચ્ચર તે બધું સહન કરતો હતો. )

( એક બાજુ યશપાલને બંધનમાં રાખી રાજાએ ધનદત્તની છોકરીને તેજ નગરના એક સાધારણ સ્થિતિના વણિકના પુત્ર સાથે પરણાવી કે જેની ઉમર ૧૭ વર્ષની હતી. લગ્ન વખતે પોતે પણ હાજર રહ્યા )

લગ્ન કાર્ય થઇ રહ્યા પછી રાજાએ યશપાલને ન્યાયની કોર્ટમાં હાજર કર્યો ત્યાં તેમને બચાવને પુરાવો માગ્યા સિવાયજ જ્ઞાતિ સુધારણા નિયમ(ના કલમ પ્રમાણે રૂ. ૫००) ના દંડની સજા સાથે ચોવીસ કલાક કેદ કર્યો, યશપાલે બચાવ ઘણો તજવીજ કરી, પણ તે સઘળી વ્યર્થ અને પોતાને દંડ ભરવો પડ્યો, કેદ ભોગવી ઇજ્જત ગઇ, પુત્રવધૂ ગઇ અને ગાંઠ પણ

